Hindi Edition

OF

Pandit Ishwar Chandra Vidyasagar's

# VYAKARAN KAUMUDI

PART II & III

*(For Students of the I. A., B. A., and Matriculation Classes).*

---

TRANSLATED AND EDITED

BY


N. C. CHATTERJEE, B. A.

*Retired Head master*

Shree Vishuddhananda Saraswati Vidyalaya, Calcutta

AND

Author of Hindi Upakramanika, Chanakya Shloka Sangraha,

Hindi Mankhik Ganit, Etc., Etc.




---


PUBLISHED BY

P. C. Dwadash Shreni & Co.,

*Publishers and Book-sellers,*

*ALIGARH.*

1932.

# भूमिका।

सम्वत् १९०८ (अं १८५१) में चिरस्मरणीय विद्यासागर कृत संस्कृत व्याकरणकी "उपक्रमणिका" वङ्गभाषामें प्रकाशित हुई थी। सम्वत् १९१० (अं १८५३) में उनकी "व्याकरण-कौमुदी" प्रथम भाग तथा द्वितीय और तृतीय भाग दो खण्डोंमें प्रकाशित हुई। उसके दूसरे वर्ष अर्थात् सम्वत् १९११ (अं १८५४) में कौमुदीका चतुर्थ भाग प्रकाशित हुआ। पण्डित-प्रवर विद्यावारिधि ईश्वरचन्द्रजीकी इन पुस्तकोंको पढ़नेसे संस्कृत व्याकरणका इतना ज्ञान होजाता है जिससे संस्कृत काव्य, पुराण, धर्म्मशास्त्र, न्याय, दर्शनादि सभी सुगमतासे पढ़े और सीखे जा सकते हैं। इनके अध्ययनमें साधारण बुद्धिके विद्यार्थियोंको भी दो वर्ष से अधिक नहीं लग सकता अङ्गरेज़ी विद्यालयों के छात्रों के लिये चार पाँच वर्ष बहुत हैं। देवभाषा संस्कृत सीखने के लिये पाणिनि, कलाप, सिद्धान्त कौमुदी, संक्षिप्तसार, सुपद्म, सारस्वत, मुग्धबोध, प्रयोगरत्नमाला प्रभृति कोई न कोई व्याकरण पढ़नेमें कमसे कम दस वर्ष बिताना पड़ता है और तोभी इसमें व्युत्पत्तिलाभ करना कठिन है। दयार्द्रहृदय विद्यासागरजीने कोमलमति विद्यार्थियों के कष्ट लाघव करनेके और उनको स्वल्प समयमें सुगमताके साथ संस्कृत व्याकरण सिखलानेके अभिप्रायसे ही संस्कृत व्याकरण-समुद्रका मन्थन कर उपक्रमणिका और कौमुदी यह दो रत्न उत्पन्न किये हैं।

हिन्दी-भाषा-भाषी संस्कृत शिक्षार्थी बालकोँ के लिये और विशेषकर अङ्गरेज़ी स्कूल कॉलेज़ोँ मैं पढ़नेवाले संस्कृत परीक्षार्थियोँ के लिये विद्यासागरजीकी यह पुस्तकेँ बहुत ही उपयोगी समझी जाती हैँ। किन्तु अब तक इनके जितने हिन्दी संस्करण निकले हैँ उनमैं बहुत अभाव और त्रुटियाँ हैँ। अतवए इन विद्यार्थियोँ के उपकार के लिये वर्त्तमान समयके उपयोगी यह नया संस्करण निकाला गया है। इसमैं विद्यासागरजी की पुस्तकोँ मैं जो कुछ है सभी दिया गया है और इसके अतिरिक्त निम्नलिखित बातेँ हैँ :—

(१) संस्कृत सूत्र (जो कहीँ मूलमैं और कहीँ पादटीकामैँ —यङन्त प्रकरणसे लेकर प्रायः सर्व्वत्र मूलमैँ—दिये गये हैँ)।

(२) धातुओँका अर्थ (भाषा तथा अङ्गरेज़ीमैँ) और साथ साथ तुमन्तका रूप।

(३) प्रत्येक गणके अन्तमैँ उस गणके अङ्गरेज़ी अर्थ तथा लट् और लङ्के प्र० पु० एकवचनके रूप सहित बहुत प्रचलित धातुएं।

(४) विद्यासागरजीकी पुस्तकमैँ जिन धातुओँ के रूप असम्पूर्ण थे उनके सम्पूर्ण रूप।

(५) अङ्गरेज़ीसे संस्कृत अनुवाद करनेके लिये अनुवादादर्श (*Translation model*) तथा अनुशीलनी Exercise—कितने हैँ सूचीपत्रसे ही जाने जा सकते हैँ।

(६) "अतिरिक्त"—जिसमैँ परस्मैपद-विधान, आत्मनेपद-

जितने विधान, कृत्-प्रकरण आदिके नियम जानने चाहियेँ किन्तु विद्यासागरजी की पुस्तकमेँ नहीँ हैँ वे सब दिये गये हैँ।

(७) पाणिनि, मुग्धबोध, संक्षिप्तसार, कलाप आदि व्याकरणोँसे अवश्य ज्ञातव्य विषय और व्याकरणकी जटिल शङ्काओँके समाधान आदि—जो पादटीकाओँ मेँ दिये गये हैँ।

(८) बहुतसे शब्द, धातु और पदोँके अंगरेज़ी प्रतिशब्द तथा वाक्योँ के अंगरेजी अनुवाद।

(९) हितोपदेश, रघुवंश, कुमारसम्भव, शकुन्तला आदि प्रामाणिक संस्कृत ग्रन्थोँसे अतिरिक्त उदाहरण—जो प्रायः पादटीकाओँमेँ दिये गये हैँ।

संस्कृत शिक्षार्थियोँके उपकारके लिये इस संस्करणको उनके उपयोगी बनानेके अभिप्रायसे मैँने यथेष्ट परिश्रम किया है। मुझे पूरा विश्वास है कि इस संस्करणसे उन्हेँ बड़ी सहायता मिलेगी। जिन जिन विषयोँकी उन्हेँ आवश्यकता होती है उनके लिये उन्हेँ भटकना नहीँ पड़ेगा; एक ही पुस्तकसे उनकी आवश्यकता पूरी होजायगी। यदि इस संस्करणसे विद्यार्थियोँ का कुछ भी उपकार होगा तो मैँ अपना परिश्रम सार्थक समझूँगा।

मेरी उपक्रमणिका पढ़नेपर कौमुदी प्रथम भाग पढ़नेकी आवश्यकता नहीँ होती इसलिये मैँने कौमुदी प्रथम भागका हिन्दी संस्करण नहीँ निकाला।

इस संस्करणको निर्म्माण करनेके लिये मुझे जिन ग्रन्थ-

कारोंकी पुस्तकोंकी तथा पण्डित महोदयोंकी सहायता लेन पड़ी है, उन्हें मेरा हार्दिक धन्यवाद है। मैं उनसे अपनी आन्तरिक कृतज्ञता ज्ञापन करता हूँ। शुभमिति।

गाज़ीपुर,
सम्वत् १६८३। } श्रीनारायणचन्द्र देवशर्म्मा।

# सूचीपत्र।

## व्याकरण-कौमुदी—द्वितीय भाग।

व्याकरण कौमुदी—तृतीय भाग ।

॥ श्री ॥

# व्याकरण-कौमुदी।

## द्वितीय भाग।

### तिङन्त-प्रकरण (Conjugation)।

१। क्रियावाचक प्रकृति को धातु कहते हैं। यथा—भू, स्था, गम्, दृश्, हस्, इत्यादि (१)। धातु के उत्तर दस विभक्तियाँ होती हैं। यथा—लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ्, लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट्, लुङ् (२)। प्रत्येक विभक्ति के तीन पुरुष हैं; प्रथमपुरुष, मध्यमपुरुष, उत्तमपुरुष। अस्मद् शब्द से उत्तमपुरुष समझा जाता है, युष्मद् शब्द से मध्यमपुरुष और इन को छोड़कर सब शब्द प्रथमपुरुष हैं (३)। एक एक पुरुष में विभक्ति के तीन तीन वचन होते हैं; एकवचन, द्विवचन, बहुवचन।

२। सब विभक्तियाँ दो भागों में विभक्त हैं। प्रथम भाग को परस्मैपद कहते हैं, द्वितीय भाग को आत्मनेपद। प्रत्येक

---

(१) भूवादयो धातवः। (२) पाणिनि के मत से दस विभक्तियों के नाम ये हैं—लट्, लिट्, लुट्, लृट्, लेट्, लोट्, लङ्, लिङ्, लुङ्, लृङ्। लेट् विभक्ति का प्रयोग वेद में ही होता है, इसलिये दूसरे वैयाकरणों ने "लेट्" को छोड़ दिया और लिङ् विभक्ति को विधिलिङ् और आशीर्लिङ इन स्वतन्त्र नामों में विभक्त कर विभक्तिकी संख्या दस ही रक्खी है। पाणिनिकी लट् प्रभृति प्रत्येक विभक्ति के आदि में "ल" है, इसलिये इन विभक्तियों को "ल" या "लकार" कहते हैं; जैसे— लट् लकार, लोट् लकार इत्यादि। प्रचलित प्रधान प्रधान व्याकरणों में लट् प्रभृति के नाम ये हैं :—

विभक्ति के अठारह रूप होते हैं; परस्मैपद में नव और आत्मने पद में नव; अतएव परस्मैपद में नब्बे और आत्मनेपद में नब्बे, सब मिलाकर विभक्तियों के रूप एक सौ अस्सी हैं। विभक्ति के ये सब प्रत्येक रूप भी विभक्ति के नाम से निर्दिष्ट हैं।

---

## विभक्ति की आकृति।

लट्—वर्तमानकाल ( Present tense )

परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ति (प्) | सि (प्) | मि (प्) |
| द्विवचन | तस् | थस् | वस् |
| बहुवचन | अन्ति | थ | मस् |

| पाणिनि, सुपद्म और संक्षिप्तसार | कलाप | मुग्धबोध |
|---|---|---|
| लट् | वर्त्तमान | की |
| विधिलिङ् | सप्तमी | खी |
| लोट् | पञ्चमी | गी |
| लङ् | ह्यस्तनी | घीं |
| लुङ् | अद्यतनी | टी |
| लिट् | परोक्षा | ठी |
| लुट् | श्वस्तनी | डी |
| आशीर्लिङ् | आशीः | ढी |
| लृट् | भविष्यन्ती | ती |
| लृङ् | क्रियातिपत्ति | थी |

(२) अर्थात्, अस्मद् शब्द के कर्तृपद अहम्, आवाम्, वयम् इन तीनों के साथ सम्बन्ध जताने के लिये जिन विभक्तियों का प्रयोग होता है उन्हें उत्तम पुरुष की विभक्ति, युष्मद शब्द के कर्तृपद त्वम्, युवाम्, यूयम् इन तीनों के साथ सम्बन्ध दिखलाने के लिये जिन विभक्तियों का प्रयोग होता

आत्मनेपद्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ते | से | ए |
| द्विवचन | आते | आथे | वहे |
| बहुवचन | अन्ते | ध्वे | महे |

लोट्—अनुज्ञा ( Imperative mood )

परस्मैपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तु(प्) | हि | आनि(प्) |
| द्विवचन | ताम् | तम् | आव(प्) |
| बहुवचन | अन्तु | त | आम(प्) |

आत्मनेपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ताम् | स्व | ऐ(प्) |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | आवहै(प्) |
| बहुवचन | अन्ताम् | ध्वम् | आमहै(प्) |

लङ्—भूतकाल (Imperfect or First preterite tense)

परस्मैपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | द्(दिप्) | स्(सिप्) | अम्(प्) |
| द्विवचन | ताम् | तम् | व |
| बहुवचन | अन् | त | म |

आत्मनेपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | त | थास् | इ |
| द्विवचन | आताम | आथाम् | वहि |
| बहुवचन | अन्त | ध्वम् | महि |

---

है उन्हें मध्यमपुरुष की विभक्ति और ये छ कर्तृपदों को छोड़कर दूसरे कर्तृ पदों से सम्बन्ध जताने के लिये जिन विभक्तियों का प्रयोग होता है उन्हें प्रथम पुरुष की विभक्ति कहते हैं।

## विधिलिङ् ( Potential mood )

### परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | यात् | यास् | याम् |
| द्विवचन | याताम् | यातम् | याव |
| बहुवचन | युस् | यात | याम |

### आत्मनेपद ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ईत | ईथास् | ईय |
| द्विवचन | ईयाताम् | ईयाथाम् | ईवहि |
| बहुवचन | ईरन् | ईध्वम् | ईमहि |

## लुट्—भविष्यत्काल

(Periphrastic or First future tense)

### परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ता | तासि | तास्मि |
| द्विवचन | तारौ | तास्थस् | तास्वस् |
| बहुवचन | तारस् | तास्थ | तास्मस् |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ता | तासे | ताहे |
| द्विवचन | तारौ | तासाथे | तास्वहे |
| बहुवचन | तारस् | ताध्वे | तास्महे |

## लृट्—भविष्यत्काल (Second future tense)

### परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यति | स्यसि | स्यामि |
| द्विवचन | स्यतस् | स्यथस् | स्यावस् |
| बहुवचन | स्यन्ति | स्यथ | स्यामस् |

### आत्मनेपद्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यते | स्यसे | स्ये |
| द्विवचन | स्येते | स्येथे | स्यावहे |
| बहुवचन | स्यन्ते | स्यध्वे | स्यामहे |

## लृङ् (Conditional mood)

### परस्मैपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यत् | स्यस् | स्यम् |
| द्विवचन | स्यताम् | स्यतम् | स्याव |
| बहुवचन | स्यन् | स्यत | स्याम |

### आत्मनेपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यत | स्यथास् | स्ये |
| द्विवचन | स्येताम् | स्येथाम् | स्यावहि |
| बहुवचन | स्यन्त | स्यध्वम् | स्यामहि |

## आशीर्लिङ् (Benedictive mood)

### परस्मैपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | यात् | यास् | यासम् |
| द्विवचन | यास्ताम् | यास्तम् | यास्व |
| बहुवचन | यासुस् | यास्त | यास्म |

### आत्मनेपद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सीष्ट | सीष्ठास् | सीय |
| द्विवचन | सीयास्ताम् | सीयास्थाम् | सीवहि |
| बहुवचन | सीरन् | सीध्वम् | सीमहि |

लिट्—भूतकाल (Perfect or Second preterite tense).

परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अ (णप्) | थ (प्) | अ (णप्) |
| द्विवचन | अतुस् | अथुस् | व |
| बहुवचन | उस् | अ | म |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ए | से | ए |
| द्विवचन | आते | आथे | वहे |
| बहुवचन | इरे | ध्वे | महे |

लुङ्—भूतकाल (Aorist or Third preterite tense)

परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | द् (दि) | स् (सि) | अम् |
| द्विवचन | ताम् | तम् | व |
| बहुवचन | अन् | त | म |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | त(न्) | थास् | इ |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहुवचन | अन्त | ध्वम् | महि (१) |

लकारों का संक्षिप्त विवरण (अतिरिक्त)।

लट् प्रभृति दस लकारों में से लट्, लङ्, लिट्, लुङ्, लुट् और लृट्; ये छः कालनिर्णायक (कालबोधक, Tense-forming) लकार हैं; और लोट्, विधिलिङ्, लृङ् तथा आशीर्लिङ् ये चार भावबोधक (Mood-forming) लकार हैं।

(१) परस्मैपद। आत्मनेपद।

| | प्र० पु० | म० पु० | उ० पु० | प्र० पु० | म० पु० | उ० पु० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| एकवचन | तिप् | सिप् | मिप् | त | थास् | इट् |
| द्विवचन | तस् | थस् | वस् | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहुवचन | झि | थ | मस् | झ | ध्वम् | महिङ् |

लट् से वर्त्तमान काल ( Present tense ) का बोध होता है। यथा, स गच्छति ( वह जाता है, He goes ; वह जा रहा है, He is going ) ।

लङ्, लिट् और लुङ् से अतीत अर्थात् भूत काल ( Past tense ) का बोध होता है । यथा, सः अगच्छत्, जगाम, अगमत् ( वह गया, He went; वह गया था, He went, He had gone; वह जा रहा था, He was going) ।

अंगरेज़ी से संस्कृत अनुवाद करने में Present tense के लिये लट् का प्रयोग होता है; और Past tense के लिये लङ् लिट् अथवा लुङ् का प्रयोग होता है; और Future tense के लिये लृट् अथवा लुट् का प्रयोग होता है। अंगरेज़ी Imperative mood का अनुवाद करने में लोट् का प्रयोग होता है। Potential mood का अनुवाद साधारणतः विधिलिङ् से, Conditional mood का लृङ् से और Benedictive mood का आशीर्लिङ् से किया जाता है। उत्तमपुरुष में प्रायः लिट् का प्रयोग नहीं होता। लकारों के सम्बन्ध में विशेष विचार "लकारार्थ निर्णय" में देखो।

---

## धातु-विभाग ( Classification of Verbs ) ।

३। संस्कृत के सब धातु दस श्रेणियों में विभक्त हैं। उन में से एक एक श्रेणी का नाम गण है। तुदादि (Sixth Conjugation), भ्वादि (First conjugation) दिवादि (Fourth conjugation), स्वादि (Fifth conjugation), क्र्यादि (Ninth conjugation), तनादि (Eighth conjugation), रुधादि (Seventh conjugation), अदादि (Second con-

---

पाणिनिने प्रथमतः यही अठारह विभक्तियों को निर्देश करके इन्हीं के स्थान में क्रम क्रम से एक सौ अस्सी विभक्तियाँ आदेश की हैं। बोपदेव आदि वैयाकरणों ने पाणिनि के अनुवर्त्ती न होकर एकही बार एक सौ अस्सी विभक्तियाँ बनाई हैं। प्रथम विभक्ति तिप् का आदि अक्षर ति और शेष विभक्ति महिङ् का अन्त्य अक्षर ङ, यही आदि और अन्त्य वर्ण लेकर वैयाकरण लोगों ने धातु-विभक्ति को तिङ् संज्ञा निर्दिष्ट की है। धातु के अन्त में तिङ् का योग होने से पद निष्पन्न होता है इसी हेतु उस पद को तिङन्त पद कहते हैं।

jugation), ह्वादि (Third conjugation), चुरादि (Tenth conjugation ये दस गण हैं (१)

## साधारण नियम (General rules) ।

४ । विभक्ति का अकार अथवा एकार परे रहने से पूर्ववर्ती अकार का लोप होता है (२) यथा, भव-अन्ति, भवन्ति; सेव-ए सेवे ।

५ । विभक्ति का म अथवा व परे रहने से पूर्ववर्ती अकार के स्थान में आकार होता है (३) । यथा, भव-वस्, भवावः; भव-मस्, भवामः ।

६ । अकार के परस्थित आते, आथे, आताम्, आथाम् इन कई एक विभक्तियों के आकार के स्थान में इकार होता है (४) । यथा, सेव-आते, सेवेते; सेव-आथे, सेवेथे; सेव-आताम्, सेवेताम्; सेव-आथाम्, सेवेथाम् ।

७ । अकार के परस्थित विधिलिङ् के "युस्" के स्थानमें इयुस् और "याम्" के स्थान में इयम् होता है; तद्भिन्न समस्त या भाग के स्थान में इ होता है (५) । यथा, भव-युस्, भवेयुः; भव-याम्, भवेयम्; भव-यात्, भवेत्; भव-यातम्, भवेतम् ।

८ । अकार के और उ, नु इन दोनों आगमों के परस्थित हि विभक्ति का लोप होता है (६) । यथा, भव-हि, भव; कुरु-हि, कुरु; शृणु-हि, शृणु । नु अन्य वर्ण के साथ संयुक्त रहने से हि विभक्ति का लोप नहीं होता । यथा, आप्नु-हि, आप्नुहि ।

(१) भ्वाद्यदादी जुहोत्यादिर्दिवादिः स्वादिरेव च ।
तुदादिश्च रुधादिश्च तनक्र्यादिचुरादयः ॥

(२) अतो गुणे (३) अतो दीर्घो यञि । (४) आतो ङितः । (५) अतो येयः । (६) अतो हेः । उतश्च प्रत्ययादसंयोगपूर्वात् ।

९। वर्ग के प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ वर्ण अथवा श्, ष्, स्, ह् इन सब वर्णों के परस्थित "हि" के स्थान में धि होता है (१)। यथा, वच्-हि, वग्धि; विद्-हि, विद्धि इत्यादि।

१०। अकार भिन्न वर्ण के परस्थित अन्त, अन्ताम्, अन्ते इन तीनों विभक्तियों के नकार का लोप होता है (२)। यथा, आस्-अन्त, आसत; आस्-अन्ताम्, आसताम्; आस्-अन्ते, आसते। धातु अभ्यस्त होने से अन्ति और अन्तु विभक्तियों के भी नकार का लोप हो जाता है। यथा, जुहु-अन्ति, जुह्वति; जुहु-अन्तु, जुह्वतु।

११। अभ्यस्त धातु (३) के परस्थित लङ् के "अन्" के स्थान में उस् होता है (४) और वही उस् आगे रहने से अन्त्य स्वर का गुण होता है। यथा, अजुहु-अन्, अजुहवुः।

१२। लङ्, लुङ् और लृङ् विभक्ति परे रहने से धातु के आदि में अकार होता है (५)। यथा, अभवत्, अभूत्, अभविष्यत्। मा और मास्म शब्द का योग रहने से अ नहीं होता। यथा, मा भवत्, मास्म भूत्।

१३। लङ्, लुङ् और लृङ् विभक्तियों में धातु के आदिस्थित इ ई के स्थान में ऐ, उ ऊ के स्थान में औ, तथा ऋ के स्थान में आर् होता है (६)। यथा, इन्द्, ऐन्दीत्; ईह् ऐहिष्ट; उख्, औखीत्; ऊह् औहिष्ट; ऋच्छ् आर्च्छत्। मा और मास्म

---

(१) हुझल्भ्यो हेर्धि। (२) आत्मनेपदेष्वनतः। (३) जब धातु द्वित्व होता है तब उसे अभ्यस्त धातु कहते हैं। द्वित्व न होने पर भी जक्ष्, जागृ, दरिद्रा, चकास्, शास्, दीधी और वेवी इन सात धातुओं की अभ्यस्त संज्ञा होती है। (४) सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च। (५) लुङ्-लङ्-लृङ्क्ष्वडुदात्तः। (६) आडजादीनाम्। आटश्च।

शब्द का योग रहने से नहीं होता। यथा, मा ईहिष्ट, मास्म ऋच्छत्।

१४। व्यञ्जनवर्ण के परस्थित लङ् की द्, स् इन दोनों विभक्तियों का लोप होता है (१)। यथा, अवेद्-द्, अवेत्; अवेद्-स् अवेत्।

१५। स्वरवर्ण परे रहने से धातु के अन्तस्थित इ ई के स्थान में इय् और उ ऊ के स्थान में उव् होता है (२)। यथा, अधि-इ-अते अधीयते; स्तु-अन्ति, स्तुवन्ति; ब्रू-अन्ति, ब्रुवन्ति।

१६। यदि धातु एक से अधिक स्वरविशिष्ट हो तो (३) इ ई के स्थान में य् होता है (४)। यथा चिकि-इरे चिक्यिरे; दीधी-ईत्, दिध्यीत; निनी–इरे, निन्यिरे।

१७। असमान स्वरवर्ण परे रहने से अभ्यस्त धातु के पूर्व-भागस्थित इ ई के स्थान में इय् और उ ऊ के स्थानमें उव् होता है। यथा, इ-आय, इयाव; उ-ओष, उवोष (५)।

१८। च्, छ्, ज्, श्, ष्, ह्, घ् इन अक्षरों के परे स रहने से, दोनों मिलकर क्ष् होता है (६)। यथा, वच्–स्यति, वक्ष्यति; प्रछ्–स्यति, प्रक्ष्यति; यज्–स्यति, यक्ष्यति इत्यादि।

---

(१) संयोगान्तस्य लोपः। (२) अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ। गुण और वृद्धि की सम्भावना रहने से नहीं होता। यथा, जिगि-इथ, जिगयिथ; जिगि-अ, जिगाय; निनी-इथ, निनयिथ; निनी-अ, निनाय। (३) अभ्यस्त करके एक से अधिक स्वर विशिष्ट होने पर भी होता है। (४) एरनेकाचोऽसंयोगपूर्व्वस्य। किन्तु "अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ" इस सूत्र के अनुसार इकार और ईकार संयुक्त वर्णों में मिले रहने से इय् होता है। यथा, चिक्षि-अतुः, चिक्षियतुः; चिक्री-अतुः, चिक्रियतुः। (५) समानस्वर परे रहने से नहीं होता। यथा, उ-उषतुः, ऊषतुः। (६) व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः। झलां जशोऽन्ते। चोः कुः। षढोः कः सि। ष्टुना ष्टुः।

१९। छ् अथवा श् के परे त् रहने से दोनों मिलकर ष्ट् और थ् रहने से दोनों मिलकर ष्ठ् होता है (१)। यथा, प्रछ्-ता, प्रष्टा; द्रश्-ता, द्रष्टा; पप्रछ्-थ, पप्रष्ठ; दद्रश्-थ, दद्रष्ठ।

२०। छ्, श्, ष् इन तीनों वर्णों के परे ध् रहने से छ्, श्, ष् के स्थान में ड् और ध् के स्थान में ढ् होता है (१)। यथा, अप्रछ्-ध्वम्, अप्रड्ढ्वम्; अवेश्-ध्वम्, अवेड्ढ्वम्; अवेष्-ध्वम् अवेड्ढ्वम्।

२१। त् अथवा थ् परे रहने से च् और ज् के स्थान में क् होता है; और ध् परे रहने से ग् होता है (१)। यथा, मोच्-ता, मोक्ता; योज्-ता, योक्ता; वच्-धि, वग्धि इत्यादि।

२२। मृज्, सृज्, यज् इन तीनों धातुओं के जकार के परे त् रहने से दोनों मिलकर ष्ट् होता है, थ् रहने से ष्ठ् होता है (१); और यदि ध् रहे तो ज् के स्थान में ड् और ध् के स्थान में ढ् होता है। यथा, यज्-ता, यष्टा; असृज्-थाः, असृष्ठाः इत्यादि।

२३। त्, थ्, ध् परे रहने से हकार का लोप होता है और त्, थ्, ध् के स्थान में ढ् होता है और लुप्त हकार के पूर्वस्थित ह्रस्वस्वर (२) दीर्घ होता है (३)। (४) यथा, गुह्-तः गूढः; लिह्-तः, लीढः इत्यादि।

---

(१) व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः। झलां जशोऽन्ते। चोः कुः। षढोः कः सि। ष्टुना ष्टुः। (२) ऋकार भिन्न। यथा, दृह्-त, दृढः। गुण की सम्भावना रहने से भी नहीं होता। यथा, मिह्-ता, मेढा। (३) सहिवहोरोदवर्णस्य। सह् और वह् धातु के लुप्त हकार के पूर्ववर्ती अकार का ओकार होता है। यथा, सह्-ता, सोढा; वह्-ता, वोढा। (४) हो ढः। ढो ढे लोपः। ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः।

२४। दह्, दिह्, दुह् आदि के हकार के परे त्, थ् अथवा ध् रहे तो दोनों मिलकर ग्ध् होता है (१)। यथा, दह्-तम्, दग्धम्; दिह्-तम्, दिग्धम्; दुह्-तम्, दुग्धम्; अदह्-थाः, अदग्धाः। (२)

२५। मुह् आदि के हकार के परे त्, थ् अथवा ध् रहने से दोनों मिलकर ग्ध् होता है; अथवा हकार का लोप होता है; और त्, थ्, ध् के स्थान में ढ् होता है और लुप्त हकार के पूर्व-स्थित ह्रस्वस्वर दीर्घ होता है। यथा, मुह्-तः मुग्धः, मूढः। (३)

२६। विभक्ति का स् अथवा ध् परे रहने से अथवा विभक्ति का लोप होने से, दह्, बुध् प्रभृति धातुओं के आदि स्थित वर्ग के तृतीय वर्ण के स्थान में चतुर्थ वर्ण होता है (४)। यथा, दह्-स्यति, धक्ष्यति; अबुध्-साताम्, अभुत्साताम्।

२७। विभक्ति का ध् परे रहने से, स् के स्थान में द् होता है, अथवा सकार का लोप होता है (५)। यथा, असेविस्-ध्वम्, असेविद्ध्वम्; असेविध्वम्।

२८। अ आ भिन्न स्वर के परवर्ती, लिट्, लुट्, आशीर्लिङ्

---

(१) दादेर्धातोर्घः। (२) नहो धः। नह् धातु के हकार के परे त् थ् अथवा ध् रहने से दोनों मिलकर द्ध् होता है। यथा, नह्-तम्, नद्धम्। (३) "वा द्रुहमुहष्णुहष्णिहाम्"। हो ढः। ढो ढे लोपः। ढ्रलोपे पूर्व्वस्य दीर्घोऽणः। द्रुह्, स्नुह्, स्निह्, धातुओं का भी ऐसा ही है। यथा, द्रुह्-त द्रुग्धः, द्रूढः; स्निह्-त, स्निग्धः, स्नीढः। (४) एकाचो बशो भष् झषन्तस्य स्ध्वोः। दह् दिह्, प्रभृति दकारादि हकारान्त धातु, गाह् गुह् प्रभृति गकारादि हकारान्त धातु और जिन सब धातुओं के आदि में वर्ग का तृतीय वर्ण और अन्त में वर्ग का चतुर्थ वर्ण रहता है उन सब धातुओं के इसी नियम के अनुसार कार्य्य होते हैं। (५) धि च।

इन तीन विभक्तियोँ के ध् के स्थान मैं ढ् होता है (१)। यथा, लिट्—चकृ-ध्वे, चकृढ्वे; लुङ्—अकृस्-ध्वम्, अकृढ्वम्; आशीर्लिङ्—कृ-सीध्वम्, कृषीढ्वम्। य्, र्, ल्, व्, ह् इन पाँच व्यञ्जनवर्णों मैं मिले हुए इट् के परवर्ती होने पर विकल्प से होता है (२)। यथा, लिट्—शिशयि-ध्वे, शिशयिढ्वे; शिशयिध्वे; लुङ्—अशयि-ध्वम् अशयिढ्वम्; अशयिध्वम्; अशयिढ्ध्वम्; आशीर्लिङ्—शयि-सीध्वम्, शयिषीढ्वम्, शयिषीध्वम्।

२९। धकार के परे त् थ् अथवा ध् रहे तो दोनोँ मिलकर द्ध् होता है (३)। यथा, सिध्-तम्, सिद्धम्; विध्-तम्, विद्धम्।

३०। भकार के परे त्, थ् अथवा ध् रहने से दोनोँ मिलकर ब्ध् होता है (३)। यथा, आरभ्-तम्, आरब्धम्; लभ्-तम्, लब्धम् अलभ्-थाः, अलब्धाः; अलभ्-ध्वम्, अलब्ध्वम्।

३१। त्, थ् अथवा स् परे रहने से द् के स्थान मैं त् होता है (४)। यथा, वेद्-ता, वेत्ता; विद्-थ, वित्थ; छेद्-स्यति, छेत्स्यति।

३२। स् परे रहने से ध् के स्थान मैं त् और भ् के स्थानमैं प् होता है (४)। यथा, सेध्-स्यति, सेत्स्यति; लभ्-स्यते, लप्स्यते।

३३। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् भिन्न विभक्तियोँ का स् परे रहने से, धातु के अन्तस्थित स् के स्थान मैं त् होता है (५)। यथा, अवास्-सीत्, अवात्सीत्; वस्-स्यति, वत्स्यति।

३४। पद के अन्तस्थित र् और स् के स्थान मैं विसर्ग होता है (६)। यथा, भवतस्, भवतः; भवेयुस्, भवेयुः।

---

(१) इणः षीध्वं लुङ्लिटां धोऽङ्गात्। (२) विभाषेटः। (३) झषस्तथोर्धोऽधः। झलां जश् झशि। (४) खरि च। (५) सः स्यार्द्धधातुके। (६) ससजुषो रुः। खरवसानयोर्विसर्जनीयः।

३५। पद के अन्त में स्थित वर्ग के द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ वर्ण के स्थान में प्रथम वर्ण (१) होता है। यथा, अलेलिख्, अलेलिक्; अभूद्, अभूत्; अभवद्, अभवत्; अरोरुध्, अरोरुत्।

३६। पद के अन्त में स्थित च् और ज् के स्थान में क् होता है (२)। यथा, अवच्, अवक्; अभुनज्, अभुनक्। (३)

३७। पद के अन्तस्थित छ्, श्, ष्, और ह् के स्थान में ट् और ड् होता है। यथा, प्राछ्, प्राट्, प्राड्; अवश्, अवट्, अवड्; अद्वेष्, अद्वेट्, अद्वेड्; अलेह, अलेट् अलेड्।

३८। दकारादि धातुओं के पद के अन्तस्थित ह् के स्थान में क् होता है। यथा; अदोह्, अधोक्।

३९। एकवर्गीय तीन वर्ण एकत्र होने से, मध्यवर्ण का लोप होता है (४)। यथा, रुन्ध्-धि, रुन्धि।

४०। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् के अतिरिक्त विभक्तियों में एकारान्त, ऐकारान्त और ओकारान्त धातु आकारान्त होते हैं (५)। यथा, धे-स्यति, धास्यति; गै-ता, गाता; सो-ता, साता।

---

(१) वावसाने। विकल्प से तृतीय वर्ण भी होता है। इस लिये अलेलिग्, अभूद्, अभवद्, अरोरुद् ऐसे पद भी होते हैं। (२) चोः कुः। परन्तु पद के अन्तस्थित मृज् धातु के ज् के स्थान में ट् होता है। (३) बहुतों के मत से च् ज् के स्थान में ग् भी होता है; इस लिये अवग्, अभुनग् ऐसे पद भी होते हैं। (४) झरो झरि सवर्णे। (५) आदेच उपदेशेऽशिति।

# कर्त्तृवाच्य (Active voice) ।

कर्त्तृवाच्य में धातु तीन प्रकार के हैं; परस्मैपदी, आत्मनेपदी और उभयपदी । परस्मैपदी धातु के उत्तर परस्मैपद की विभक्ति, आत्मनेपदी धातु के उत्तर आत्मनेपद की विभक्ति और उभयपदी धातु के उत्तर दोनों पदों की विभक्तियाँ होती हैं।

धातु में उत्तमपुरुष की विभक्ति का योग होने से अस्मद् की क्रिया, मध्यमपुरुष की विभक्ति का योग होने से युष्मद् की क्रिया और प्रथमपुरुष की विभक्ति का योग होने से अस्मद्, युष्मद् भिन्न सब की क्रिया समझी जाती हैं (१) ।

कर्त्तृवाच्य के कर्त्तृपद में विभक्ति का जो वचन रहता है, क्रियापद में भी विभक्ति का वही वचन होता है; अर्थात् कर्त्तृपद में एकवचन की विभक्ति रहने से क्रियापद में भी एकवचन की विभक्ति होती है; कर्त्तृपद में द्विवचन की विभक्ति रहने से, क्रियापद में भी द्विवचन की विभक्ति होती है और कर्त्तृपद में बहुवचन की विभक्ति रहने से, क्रियापद में भी बहुवचन की विभक्ति होती है । कर्त्ता के लिङ्ग के कारण तिङन्त क्रिया का कुछ भी रूपान्तर नहीं होता ।

लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् इन चार विभक्तियों में गणभेद से धातु के रूप की विभिन्नता है; इस लिये इन चार विभक्तियों

---

(१) अर्थात् कर्त्तृवाच्य में अस्मद् शब्द का अहम् (I), आवाम् (We two) या वयम् (We) कर्त्ता होने से क्रिया में उत्तमपुरुष की विभक्ति होती है; युष्मद् शब्द का त्वम् (thou), युवाम् (you two) या यूयम् (you) कर्त्ता होने से क्रिया में मध्यम पुरुष की विभक्ति होती है; और इन सबों को छोड़ कर दूसरा कर्त्ता होने से क्रियामें प्रथमपुरुष की विभक्ति होती है । सर्वनाम भवत् शब्द का अर्थ "तुम" होने से भी यह युष्मद् शब्द से भिन्न है, इस लिये इसकी क्रिया में प्रथम पुरुष की विभक्ति होती है, मध्यम पुरुष की नहीं ।

में एक एक गण के धातु के रूप पृथक् पृथक् प्रदर्शित होते हैं। इनको छोड़ और सब विभक्तियों में गण भेद से रूप भेद नहीं है; इस लिये एक एक विभक्ति में सब गणों के धातुओं के रूप दिखाये जायँगे।

---

## धातुरूप (Conjugation of Verbs)।

### लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ्।

### तुदादि (Sixth conjugation).

४१। "तुदादिभ्यः शः"। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् इन चार विभक्तियों में तुदादिगणीय धातुओं के उत्तर अ होता है। अकार अन्त्य वर्ण में युक्त होता है।

स्पृश्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) छूना to touch.

Infin.—स्प्रष्टुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशति | स्पृशसि | स्पृशामि |
| द्विवचन | स्पृशतः | स्पृशथः | स्पृशावः |
| बहुवचन | स्पृशन्ति | स्पृशथ | स्पृशामः |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशतु | स्पृश | स्पृशानि |
| द्विवचन | स्पृशताम् | स्पृशतम् | स्पृशाव |
| बहुवचन | स्पृशन्तु | स्पृशत | स्पृशाम |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अस्पृशत् | अस्पृशः | अस्पृशम् |
| द्विवचन | अस्पृशताम् | अस्पृशतम् | अस्पृशाव |
| बहुवचन | अस्पृशन् | अस्पृशत | अस्पृशाम |

विधिलिङ्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशेत् | स्पृशेः | स्पृशेय |
| द्विवचन | स्पृशेताम् | स्पृशेतम् | स्पृशेव |
| बहुवचन | स्पृशेयुः | स्पृशेत | स्पृशेम |

विज्—धातु (१) (आत्मनेपदी, अकर्मक) डरना, to fear ; काँपना, To tremble, to shake.

Infin.—विजितुम् ।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजते | विजसे | विजे |
| द्विवचन | विजेते | विजेथे | विजावहे |
| बहुवचन | विजन्ते | विजध्वे | विजामहे |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजताम् | विजस्व | विजै |
| द्विवचन | विजेताम् | विजेथाम् | विजावहै |
| बहुवचन | विजन्ताम् | विजध्वम् | विजामहै |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अविजत | अविजथाः | अविजे |
| द्विवचन | अविजेताम् | अविजेथाम | अविजावहि |
| बहुवचन | अविजन्त | अविजध्वम् | अविजामहि |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजेत | विजेथाः | विजेय |
| द्विवचन | विजेयाताम् | विजेयाथाम् | विजेवहि |
| बहुवचन | विजेरन् | विजेध्वम | विजेमहि |

---

(१) तुदादिगणीय विज्धातु का इन अर्थों में प्रयोग प्रायशः उत् उपसर्ग के साथ होता है । रुधादिगणीय विज् धातु का अर्थ यही है किन्तु यह परस्मैपदी है । यथा, विनक्ति ।

तुद्-धातु (उभयपदी, सकर्मक) पीड़ा देना, To oppress, to inflict pain upon. Infin.—तोत्तुम्।

लट्—परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदति | तुदसि | तुदामि |
| द्विवचन | तुदतः | तुदथः | तुदावः |
| बहुवचन | तुदन्ति | तुदथ | तुदामः |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदते | तुदसे | तुदे |
| द्विवचन | तुदेते | तुदेथे | तुदावहे |
| बहुवचन | तुदन्ते | तुदध्वे | तुदामहे |

लोट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदतु | तुद | तुदानि |
| द्विवचन | तुदताम् | तुदतम् | तुदाव |
| बहुवचन | तुदन्तु | तुदत | तुदाम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदताम् | तुदस्व | तुदै |
| द्विवचन | तुदेताम् | तुदेथाम् | तुदावहै |
| बहुवचन | तुदन्ताम् | तुदध्वम् | तुदामहै |

लङ्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अतुदत् | अतुदः | अतुदम् |
| द्विवचन | अतुदताम् | अतुदतम् | अतुदाव |
| बहुवचन | अतुदन् | अतुदत | अतुदाम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अतुदत | अतुदथाः | अतुदे |
| द्विवचन | अतुदेताम् | अतुदेथाम् | अतुदावहि |
| बहुवचन | अतुदन्त | अतुदध्वम् | अतुदामहि |

### विधिलिङ्—परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदेत् | तुदेः | तुदेयम् |
| द्विवचन | तुदेताम् | तुदेतम् | तुदेव |
| बहुवचन | तुदेयुः | तुदेत | तुदेम |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदेत | तुदेथाः | तुदेय |
| द्विवचन | तुदेयाताम् | तुदेयाथाम् | तुदेवहि |
| बहुवचन | तुदेरन् | तुदेध्वम् | तुदेमहि |

### इष्, प्रच्छ्, मस्ज्, भ्रस्ज् धातु।

४२। लट् आदि चार विभक्तियों में इष् धातु के स्थान में इच्छ्, (१) प्रच्छ् धातु के स्थान में पृच्छ्, मस्ज् धातुके स्थान में मज्ज् और भ्रस्ज् धातु के स्थान में भृज्ज् होता है (२)।

इष्—धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) इच्छा करना, To wish.

Infin.—एषितुम्।

### लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | इच्छति | इच्छसि | इच्छामि |
| द्विवचन | इच्छतः | इच्छथः | इच्छावः |
| बहुवचन | इच्छन्ति | इच्छथ | इच्छामः |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | इच्छतु | इच्छ | इच्छानि |
| द्विवचन | इच्छताम् | इच्छतम् | इच्छाव |
| बहुवचन | इच्छन्तु | इच्छत | इच्छाम |

---

(१) इषुगमियमां छः (इष्, गम्, यम् इन तीन धातुओं के अन्त्य वर्ण के स्थान में छ आदेश होता है)। (२) ग्रहिज्यावयिव्यधिवष्टिविचतिवृश्चतिपृच्छतिभृज्जतीनां ङिति च।

लङ्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ऐच्छत् | ऐच्छः | ऐच्छम् |
| द्विवचन | ऐच्छताम् | ऐच्छतम् | ऐच्छाव |
| बहुवचन | ऐच्छन् | ऐच्छत | ऐच्छाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | इच्छेत् | इच्छेः | इच्छेयम् |
| द्विवचन | इच्छेताम् | इच्छेतम् | इच्छेव |
| बहुवचन | इच्छेयुः | इच्छेत | इच्छेम |

प्रच्छ्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) पूछना, To ask.
Infin.—प्रष्टुम् ।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | पृच्छति | पृच्छसि | पृच्छामि |
| द्विवचन | पृच्छतः | पृच्छथः | पृच्छावः |
| बहुवचन | पृच्छन्ति | पृच्छथ | पृच्छामः |

लोट्—पृच्छतु, पृच्छताम्, पृच्छन्तु; पृच्छ, पृच्छतम्, पृच्छत; पृच्छानि, पृच्छाव, पृच्छाम ।

लङ्—अपृच्छत्, अपृच्छताम्, अपृच्छन्; अपृच्छः, अपृच्छतम्, अपृच्छत; अपृच्छम्, अपृच्छाव, अपृच्छाम ।

विधिलिङ्—पृच्छेत्, पृच्छेताम्, पृच्छेयुः; पृच्छेः, पृच्छेतम्, पृच्छेत; पृच्छेयम्, पृच्छेव, पृच्छेम ।

मस्ज्-धातु (परस्मैपदी, अकर्मक) डूबना, मग्न होना,
To sink. Infin.—मङ्क्तुम् ।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | मज्जति | मज्जसि | मज्जामि |
| द्विवचन | मज्जतः | मज्जथः | मज्जावः |
| बहुवचन | मज्जन्ति | मज्जथ | मज्जामः |

लोट्—मज्जतु, मज्जताम्, मज्जन्तु; मज्ज, मज्जतम्, मज्जत; मज्जानि, मज्जाव, मज्जाम ।

लङ्—अमज्जत्, अमज्जताम्, अमज्जन्; अमज्जः, अमज्जतम्, अमज्जत; अमज्जम्, अमज्जाव अमज्जाम ।

विधिलिङ्—मज्जेत्, मज्जेताम्, मज्जेयुः; मज्जेः, मज्जेतम्, मज्जेत; मज्जेयम्, मज्जेव, मज्जेम ।

भ्रस्ज्-धातु (उभयपदी, सकर्मक) भूँजना, To fry.

Infin.—भ्रष्टुम् ।

लट्—परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | भृज्जति | भृज्जसि | भृज्जामि |
| द्विवचन | भृज्जतः | भृज्जथः | भृज्जावः |
| बहुवचन | भृज्जन्ति | भृज्जथ | भृज्जामः |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | भृज्जते | भृज्जसे | भृज्जे |
| द्विवचन | भृज्जेते | भृज्जेथे | भृज्जावहे |
| बहुवचन | भृज्जन्ते | भृज्जध्वे | भृज्जामहे |

लोट् ( प० पद )—भृज्जतु, भृज्जताम् भृज्जन्तु; भृज्ज, भृज्जतम्, भृज्जत; भृज्जानि, भृज्जाव, भृज्जाम ।

आत्मनेपद—भृज्जताम्, भृज्जेताम्, भृज्जन्ताम्; भृज्जस्व, भृज्जेथाम्, भृज्जध्वम्; भृज्जै, भृज्जावहै, भृज्जामहै ।

लङ् ( प० पद )—अभृज्जत्, अभृज्जताम्, अभृज्जन्; अभृज्जः, अभृज्जतम्, अभृज्जत; अभृज्जम्, अभृज्जाव, अभृज्जाम ।

आत्मनेपद—अभृज्जत, अभृज्जेताम्, अभृज्जन्त; अभृज्जथाः, अभृज्जेथाम्, अभृज्जध्वम्; अभृज्जे, अभृज्जावहि, अभृज्जामहि ।

विधिलिङ् ( प० पद )—भृज्जेत्, भृज्जेताम्, भृज्जेयुः; भृज्जेः, भृज्जेतम्, भृज्जेत; भृज्जेयम्, भृज्जेव, भृज्जेम ।

आत्मनेपद—भृज्जेत, भृज्जेयाताम्, भृज्जेरन्; भृज्जेथाः, भृज्जेयाथाम्, भृज्जेध्वम्; भृज्जेय, भृज्जेवहि, भृज्जेमहि।

ऋकारान्त धातु।

४३। "रिङ्शयग्लिङ्क्षु"। लट् आदि चार विभक्तियों में ह्रस्व ऋकारान्त धातु के अन्तस्थित ऋ के स्थान में रिय् होता है।

मृ-धातु (आत्मनेपदी, अकर्मक) मरना, To die.

Infin.—मर्त्तुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | म्रियते | म्रियसे | म्रिये |
| द्विवचन | म्रियेते | म्रियेथे | म्रियावहे |
| बहुवचन | म्रियन्ते | म्रियध्वे | म्रियामहे |

लोट्—म्रियताम्, म्रियेताम् म्रियन्ताम्; म्रियस्व, म्रियेथाम्, म्रियध्वम्; म्रियै, म्रियावहै, म्रियामहै।

लङ्—अम्रियत, अम्रियेताम्, अम्रियन्त; अम्रियथाः, अम्रियेथाम्, अम्रियध्वम्; अम्रिये, अम्रियावहि, अम्रियामहि।

विधिलिङ्—म्रियेत, म्रियेयाताम्, म्रियेरन्; म्रियेथाः, म्रियेयाथाम्, म्रियेध्वम्; म्रियेय, म्रियेवहि, म्रियेमहि।

ॠकारान्त धातु।

४४। "ॠत इद्धातोः"। लट् आदि चार विभक्तियों में दीर्घ ॠकारान्त धातु के अन्तस्थित ॠ के स्थानमें इर् होता है।

कॄ-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) फैलाना, To scatter.

Infin.—करितुम्।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | किरति | किरसि | किरामि |
| द्विवचन | किरतः | किरथः | किरावः |
| बहुवचन | किरन्ति | किरथ | किरामः |

लोट्—किरतु, किरताम्, किरन्तु; किर, किरतम्, किरत; किराणि, किराव, किराम।

लङ्—अकिरत, अकिरताम्, अकिरन्; अकिरः, अकिरतम्, अकिरत; अकिरम्, अकिराव, अकिराम।

विधिलिङ्—किरेत्, किरेताम्, किरेयुः; किरेः, किरेतम्, किरेत; किरेयम्, किरेव, किरेम।

## मुचादि।

४५। "शे मुचादीनाम्"। नुम् स्यात् शे परे। लट् आदि चार विभक्तियों में मुच् धातु के स्थान में मुञ्च्, सिच् धातु के स्थान में सिञ्च्, लिप् धातु के स्थान में लिम्प्, लुप् धातु के स्थान में लुम्प्, कृत् धातु के स्थान में कृन्त्, विद् धातु के स्थान में विन्द्, खिद् धातु के स्थान में खिन्द् और पिश् धातु के स्थान में पिंश् होता है। इनमें से खिद्, कृत् और पिश् परस्मैपदी हैं और अवशिष्ट सब उभयपदी होते हैं।

मुच्-धातु ( उभयपदी, सकर्मक ) छोड़ना, To release, to give up, to set free, to discharge.

Infin.—मोक्तुम्।

लट्—परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | मुञ्चति | मुञ्चसि | मुञ्चामि |
| द्विवचन | मुञ्चतः | मुञ्चथः | मुञ्चावः |
| बहुवचन | मुञ्चन्ति | मुञ्चथ | मुञ्चामः |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | मुञ्चते | मुञ्चसे | मुञ्चे |
| द्विवचन | मुञ्चेते | मुञ्चेथे | मुञ्चावहे |
| बहुवचन | मुञ्चन्ते | मुञ्चध्वे | मुञ्चामहे |

लोट् ( प० पद )—मुञ्चतु, मुञ्चताम्, मुञ्चन्तु; मुञ्च, मुञ्चतम्, मुञ्चत; मुञ्चानि, मुञ्चाव, मुञ्चाम।

आ० पद—मुञ्चताम्, मुञ्चेताम्, मुञ्चन्ताम्; मुञ्चस्व, मुञ्चेथाम्, मुञ्चध्वम्; मुञ्चै, मुञ्चावहै, मुञ्चामहै।

लङ् ( प० पद )—अमुञ्चत्, अमुञ्चताम्, अमुञ्चन्; अमुञ्चः, अमुञ्चतम्, अमुञ्चत; अमुञ्चम्, अमुञ्चाव, अमुञ्चाम।

आ० पद—अमुञ्चत, अमुञ्चेताम्, अमुञ्चन्त; अमुञ्चथाः, अमुञ्चेथाम्, अमुञ्चध्वम्; अमुञ्चे, अमुञ्चावहि, अमुञ्चामहि।

विधिलिङ् ( प० पद )—मुञ्चेत्, मुञ्चेताम्, मुञ्चेयुः; मुञ्चेः, मुञ्चेतम्, मुञ्चेत; मुञ्चेयम्, मुञ्चेव, मुञ्चेम।

आ० पद—मुञ्चेत, मुञ्चेयाताम्, मुञ्चेरन्; मुञ्चेथाः, मुञ्चेयाथाम्, मुञ्चेध्वम्; मुञ्चेय, मुञ्चेवहि, मुञ्चेमहि।

## प्रचलित तुदादि गणीय धातु।

### परस्मैपदी

इष्—to wish. इच्छति। ऐच्छत्।

उज्झ्—to avoid, to give up, to shun. उज्झति। औज्झत्।

उञ्छ्—to glean. उञ्छति। औञ्छत्।

ऋच्—to pray. ऋचति। आर्चत्।

ऋच्छ्—to go. ऋच्छति। आर्च्छत्।

कृत्—to cut. कृन्तति। अकृन्तत्।

कॄ—to scatter. किरति। अकिरत्।

खिद्—to bewail. खिन्दति। अखिन्दत्।

गॄ—to devour, to swallow. गिरति, गिलति। अगिरत्, अगिलत्।

चर्च्—to discuss. चर्चति। अचर्चत्।

छुर्—to cut. छुरति। अछुरत्।

लुट्—to cut. लुटति। अलुटत्।

धू—to shake. धुवति। अधुवत्।

पिश्—to press. पिंशति। अपिंशत्।

प्रच्छ्—to ask. पृच्छति। अपृच्छत्।

मज्ज्—to sink, to immerse, to bathe. मज्जति। अमज्जत्।

मृश्—to touch, to shake. मृशति। अमृशत्।

लुभ्—to entice. लुभति । अलुभत् ।
विश्—to enter. विशति । अविशत् ।
व्यच्—to cheat. विचति । अविचत् ।
व्रश्च्—to cut. वृश्चति । अवृश्चत् ।
सृज्—to create, to give up. सृजति । असृजत् ।
स्पृश्—to touch. स्पृशति । अस्पृशत् ।
स्फुट्—to split open. स्फुटति । अस्फुटत् ।
स्फुर्—to throb. स्फुरति । अस्फुरत् ।

## आत्मनेपदी

कु, कू—to coo. कुवते । अकुवत ।
दृ (आङ् पूर्व)—to worship, to regard. आद्रियते । आद्रियत ।
धृ—to contain. ध्रियते । अध्रियत ।
पृ (वि+आ पूर्व)—to be busy or active. व्याप्रियते । व्याप्रियत ।
मृ—to die. म्रियते । अम्रियत ।
लस्ज्—to be ashamed. लज्जते । अलज्जत ।
विज्—to fear, to shake (generally with उत्) उद्विजते । उद्विजत ।
शद्—to decay, to perish. शीयते । अशीयत ।

## उभयपदी

कृष्—to plough. कृषति-ते । अकृषत्-त ।
क्षिप्—to throw. क्षिपति-ते । अक्षिपत्-त ।
तुद्—to trouble, to oppress. तुदति-ते । अतुदत्-त ।
दिश्—to give, to allow. दिशति-ते । अदिशत्-त ।
नुद्—to throw. नुदति-ते । अनुदत्-त ।
भ्रस्ज्—to fry. भृज्जति-ते । अभृज्जत्-त ।
मिल्—to join, to be unified. मिलति-ते । अमिलत्-त ।
मुच्—to leave, to release. मुञ्चति-ते । अमुञ्चत्-त ।
लिख्—to write. लिखति-ते । अलिखत्-त ।
लिप्—to anoint, to plaster. लिम्पति-ते । अलिम्पत्-त ।
लुप्—to obliterate to elide. लुम्पति-ते । अलुम्पत्-त ।
विद्—to get, to gain, to obtain. विन्दति-ते । अविन्दत्-त ।
सिच्—to sprinkle, to water. सिञ्चति-ते । असिञ्चत्-त ।

*Translation model.*—I ( अहम् ) wish ( इच्छामि ) to ask ( प्रष्टुम् ) him ( तम् ) this ( इदम् )=अहं तमिदं प्रष्टुमिच्छामि or तमहमिदं प्रष्टुमिच्छामि। Ram ( रामः ) asked ( अपृच्छत् ) me ( माम् ) to touch ( स्प्रष्टुम् ) his ( तस्य ) hand ( हस्तम् )=रामः ( तस्य ) हस्तं स्प्रष्टुं मामपृच्छत्। The rich ( धनिनः ) always ( सततं ) wish ( इच्छन्ति ) happiness (सुखम्)=धनिनः सततं सुखमिच्छन्ति।

EXERCISE I.

I. *Translate into Sanskrit:*—Pious men are not afraid of death. Why did you give me pain? No one wishes to die. What do you ask me? We were plunged in grief. Let them sprinkle water on all sides. Thou shouldst not touch impure things. Black will take no other hue. They got immense wealth by their hard labour. Farmers glean ripe crops from their fields. Why did you ask the boy his father's name?

2. Correct:—मुञ्च मां भवान्। कथं त्वं रजः अकिरत्? गात्राणि मे ते मा स्पृशताम्। आवां जले अमज्जेताम्। भो बालकाः, मातरं मा तुदस्व। वयमस्मात् नोद्विजेयुः। बान्धवाः धनमिच्छति। त्वं मे गात्राणि मा स्पृशत।

---

भ्वादि (First conjugation).

४६। "कर्त्तरि शप्" ( भ्वादेः )। लट्, लोट्, लङ्, विधि-लिङ्, इन चार विभक्तियों में भ्वादिगणीय धातुओं के उत्तर अ होता है; अ अन्त्य वर्ण में युक्त होता है।

वद्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) बोलना, To say, to speak.

Infin.—वदितुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदति | वदसि | वदामि |
| द्विवचन | वदतः | वदथः | वदावः |
| बहुवचन | वदन्ति | वदथ | वदामः |

लोट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदतु | वद | वदानि |
| द्विवचन | वदताम् | वदतम् | वदाव |
| बहुवचन | वदन्तु | वदत | वदाम |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अवदत् | अवदः | अवदम् |
| द्विवचन | अवदताम् | अवदतम् | अवदाव |
| बहुवचन | अवदन् | अवदत | अवदाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदेत् | वदेः | वदेयम |
| द्विवचन | वदेताम् | वदेतम् | वदेव |
| बहुवचन | वदेयुः | वदेत | वदेम |

सेव्-धातु (१) (आत्मनेपदी, सकर्मक) सेवा करना,

To nurse, to serve. Infin.—सेवितुम।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवते | सेवसे | सेवे |
| द्विवचन | सेवेते | सेवेथे | सेवावहे |
| बहुवचन | सेवन्ते | सेवध्वे | सेवामहे |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवताम | सेवस्व | सेवै |
| द्विवचन | सेवेताम् | सेवेथाम् | सेवावहै |
| बहुवचन | सेवन्ताम् | सेवध्वम् | सेवामहै |

(१) मुग्धबोधकर्त्ता बोपदेव के मत से सेव् धातु उभयपदी है।

लङ्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | असेवत | असेवथाः | असेवे |
| द्विवचन | असेवेताम् | असेवेथाम् | असेवावहि |
| बहुवचन | असेवन्त | असेवध्वम् | असेवामहि |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवेत | सेवेथाः | सेवेय |
| द्विवचन | सेवेयाताम् | सेवेयाथाम् | सेवेवहि |
| बहुवचन | सेवेरन् | सेवेध्वम् | सेवेमहि |

धाव्-धातु (उभयपदी, अकर्मक) दौड़ना,* To run.

Infin.—धावितुम्।

लट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | धावति | धावसि | धावामि |
| द्विवचन | धावतः | धावथः | धावावः |
| बहुवचन | धावन्ति | धावथ | धावामः |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | धावते | धावसे | धावे |
| द्विवचन | धावेते | धावेथे | धावावहे |
| बहुवचन | धावन्ते | धावध्वे | धावामहे |

लोट् (प० पद) धावतु, धावताम्, धावन्तु; धाव, धावतम्, धावत, धावानि, धावाव, धावाम।

आ० पद—धावताम्, धावेताम्; धावन्ताम्; धावस्व, धावेथाम्, धावध्वम्; धावै, धावावहै, धावामहै।

लङ् (प० पद)—अधावत, अधावताम्, अधावन्; अधावः, अधावतम्, अधावत; अधावम्, अधावाव, अधावाम।

---

* (१) शुद्ध होना (to be purified) और (२) शुद्ध करना, धोना (to purify, to wash) अर्थ भी होते हैं। द्वितीय अर्थ में धाव्धातु सकर्मक होता है।

आ० पद—अधावत, अधावेताम्, अधावन्त; अधावथाः, अधावेथाम्, अधावध्वम्; अधावे, अधावावहि, अधावामहि।

विधिलिङ् (प० पद)-धावेत, धावेताम्, धावेयुः; धावेः, धावेतम्, धावेत; धावेयम्, धावेव, धावेम।

आ० पद—धावेत, धावेयाताम्, धावेरन्; धावेथाः, धावेयाथाम्, धावेध्वम्; धावेय, धावेवहि, धावेमहि।

४७। "सार्वधातुकार्द्धधातुकयोः"। अनयोः परयोरिगन्ताङ्गस्य गुणः। लट् आदि चार विभक्तियों में भ्वादिगणीय धातु के अन्त्य स्वर ( final vowel ) का गुण होता है।

जि—धातु(१) (परस्मैपदी, सकर्मक) जीतना, to conquer.

Infin.—जेतुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | जयति | जयसि | जयामि |
| द्विवचन | जयतः | जयथः | जयावः |
| बहुवचन | जयन्ति | जयथ | जयामः |

लोट्—जयतु(२), जयताम्, जयन्तु(२); जय, जयतम्, जयत; जयानि, जयाव, जयाम।

लङ्—अजयत्, अजयताम्, अजयन्; अजयः, अजयतम्, अजयत; अजयम्, अजयाव, अजयाम।

---

(१) उत्कर्ष प्राप्ति अर्थ में जि धातु अकर्मक है। यथा, जयति देवः। जीतना अर्थमें सकर्मक है। यथा, स मां रणे जयति। (२) लोट् की तु और अन्तु विभक्तियों में अकर्मक जि-धातु का प्रयोग प्रायः नहीं मिलता। कई एक वैयाकरणों के मत से इन दोनों विभक्तियों में जि-धातु का प्रयोग नहीं होता। लोट् के अर्थ में इनके स्थान में क्रम से लट् की ति और अन्ति विभक्तियाँ लगायी जाती हैं। यथा, जयति देवः; "राधामाधवयोर्जयन्ति यमुनाकूले रहः केलयः"।

विधिलिङ्—जयेत्, जयेताम्, जयेयुः ; जयेः, जयेतम्, जयेत ; जयेयम्, जयेव, जयेम।

### भू-धातु (परस्मैपदी, अकर्मक) होना, to be.

Infin.—भवितुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | भवति | भवसि | भवामि |
| द्विवचन | भवतः | भवथः | भवावः |
| बहुवचन | भवन्ति | भवथ | भवामः |

लोट्—भवतु, भवताम्, भवन्तु ; भव, भवतम्, भवत ; भवानि, भवाव, भवाम।

लङ्—अभवत्, अभवताम्, अभवन् ; अभवः, अभवतम्, अभवत ; अभवम्, अभवाव, अभवाम।

विधिलिङ्—भवेत्, भवेताम्, भवेयुः ; भवेः, भवेतम्, भवेत ; भवेयम्, भवेव, भवेम। ❀

### स्मृ-धातु (पर० पदी, सक०) स्मरण करना, To remember.

Infin.—स्मर्त्तुम्।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्मरति | स्मरसि | स्मरामि |
| द्विवचन | स्मरतः | स्मरथः | स्मरावः |
| बहुवचन | स्मरन्ति | स्मरथ | स्मरामः |

लोट्—स्मरतु, स्मरताम्, स्मरन्तु ; स्मर, स्मरतम्, स्मरत; स्मराणि, स्मराव, स्मराम।

---

❀ प्राप्ति (पाना, to get) अर्थ में भूधातु विकल्प से आत्मनेपदी होता है। "भुवः प्राप्तौ वा मङ्" । लट्—भवते, भवेते, भवन्ते इत्यादि।

लङ्—अस्मरत्, अस्मरताम्, अस्मरन्; अस्मरः, अस्मरतम्, अस्मरत; अस्मरम्, अस्मराव, अस्मराम।

विधिलिङ्—स्मरेत्, स्मरेताम्, स्मरेयुः; स्मरेः, स्मरेतम्, स्मरेत; स्मरेयम्, स्मरेव, स्मरेम।

ऋ भिन्न भ्वादिगणीय समुदय ह्रस्व-ऋकारान्त तथा दीर्घ ॠकारान्त धातुओँ के रूप स्मृ-धातुके ऐसे होते हैँ। लट् आदि चार विभक्तियोँ मेँ ऋ-धातु के स्थान मेँ ऋच्छ आदेश होता है।

ऋधातु ( परस्मैपदी, सकर्मक ) जाना, To go.

Infin.—अर्त्तुम्।

लट्—ऋच्छति, ऋच्छतः, ऋच्छन्ति; ऋच्छसि, ऋच्छथः, ऋच्छथ; ऋच्छामि, ऋच्छावः, ऋच्छामः।

लोट्—ऋच्छतु, ऋच्छताम्, ऋच्छन्तु; ऋच्छ, ऋच्छतम्, ऋच्छत; ऋच्छानि, ऋच्छाव, ऋच्छाम।

लङ्—आर्च्छत्, आर्च्छताम्, आर्च्छन्; आर्च्छः, आर्च्छतम्, आर्च्छत; आर्च्छम्, आर्च्छाव, आर्च्छाम।

विधिलिङ्—ऋच्छेत्, ऋच्छेताम्, ऋच्छेयुः; ऋच्छेः, ऋच्छेतम्, ऋच्छेत; ऋच्छेयम्, ऋच्छेव, ऋच्छेम।

४८। "पुगन्तलघूपधस्य च"। पुगन्तस्य लघूपधस्य चाङ्गस्य इको गुणः सार्व्वधातुकार्द्धधातुकयोः। लट् आदि चार विभक्तियोँ मेँ भ्वादिगणीय धातुके उपधा ( penultimate ) लघु स्वर (short vowel) का गुण होता है।

सिध्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) गमन करना, To go.

Infin.—सेधितुम्।

लट

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेधति | सेधसि | सेधामि |
| द्विवचन | सेधतः | सेधथः | सेधावः |
| बहुवचन | सेधन्ति | सेधथ | सेधामः |

लोट्—सेधतु, सेधताम्, सेधन्तु ; सेध, सेधतम्, सेधत ; सेधानि, सेधाव, सेधाम।

लङ्—असेधत्, असेधताम्, असेधन् ; असेधः, असेधतम्, असेधत ; असेधम्, असेधाव, असेधाम।

विधिलिङ्—सेधेत्, सेधेताम्, सेधेयुः ; सेधेः, सेधेतम्, सेधेत, सेधेयम्, सेधेव, सेधेम।

जिन भ्वादिगणीय धातुओँ के उपधा (अन्त्य वर्ण के पूर्व) में इ रहता है उनके रूप ऐसे ही होते हैँ।

**शुच्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) शोक करना, To mourn for.**

Infin.—शोचितुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | शोचति | शोचसि | शोचामि |
| द्विवचन | शोचतः | शोचथः | शोचावः |
| बहुवचन | शोचन्ति | शोचथ | शोचामः |

लोट्—शोचतु, शोचताम्, शोचन्तु ; शोच, शोचतम्, शोचत; शोचानि, शोचाव, शोचाम।

लङ्—अशोचत्, अशोचताम्, अशोचन् ; अशोचः, अशोचतम्, अशोचत; अशोचम्, अशोचाव, अशोचाम्।

विधिलिङ्—शोचेत्, शोचेताम्, शोचेयुः ; शोचेः, शोचेतम्, शोचेत ; शोचेयम्, शोचेव, शोचेम।

जिन भ्वादिगणीय धातुओँ के उपधा में उ रहता है उनके रूप ऐसे ही होते हैँ।

**वृत्-धातु (आत्मनेपदी, अकर्मक) विद्यमान रहना, To exist.**

Infin.—वर्त्तितुम्।

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वर्त्तते | वर्त्तसे | वर्त्ते |
| द्विवचन | वर्त्तेते | वर्त्तेथे | वर्त्तावहे |
| बहुवचन | वर्त्तन्ते | वर्त्तध्वे | वर्त्तामहे |

लोट्—वर्त्तताम्, वर्त्तेताम्, वर्त्तन्ताम्; वर्त्तस्व, वर्त्तेथाम्, वर्त्तध्वम्; वर्त्तै, वर्त्तावहै, वर्त्तामहै।

लङ्—अवर्त्तत, अवर्त्तेताम्, अवर्त्तन्त; अवर्त्तथाः, अवर्त्तेथाम्, अवर्त्तध्वम्; अवर्त्ते, अवर्त्तावहि, अवर्त्तामहि।

विधिलिङ्—वर्त्तेत, वर्त्तेयाताम् वर्त्तेरन्; वर्त्तेथाः, वर्त्तेयाथाम्, वर्त्तेध्वम्; वर्त्तेय, वर्त्तेवहि, वर्त्तेमहि।

दृश्-धातुको छोड़कर उपधामें ह्रस्वऋकारयुक्त प्रायः सब भ्वादिगणीय धातुओं के रूप ऐसे ही होते हैं। कृष्-धातु (प० पदी, सक०) खिंचना (to pull, to draw), हल जोतना (to plough) लट्—कर्षति, कर्षतः, कर्षन्ति इत्यादि।

## सन्ज्, स्वन्ज्, दन्श् धातु।

४९। "दंशसञ्जस्वञ्जां शपि"। लट् आदि चार विभक्तियों में सन्ज्, स्वन्ज् और दन्श् धातुओं के न् का लोप होता है।

सन्ज्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) लपटाना, to embrace.
(अ० क०) सट् जाना, to stick, to adhere.
Infin.–संक्तुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सजति | सजसि | सजामि |
| द्विवचन | सजतः | सजथः | सजावः |
| बहुवचन | सजन्ति | सजथ | सजामः |

लोट्—सजतु, सजताम्, सजन्तु; सज, सजतम्, सजत; सजानि, सजाव, सजाम।

लङ्—असजत्, असजताम्, असजन्; असजः, असजतम्, असजत; असजम्, असजाव, असजाम।

विधिलिङ्—सजेत्, सजेताम्, सजेयुः; सजेः, सजेतम्, सजेत; सजेयम्, सजेव, सजेम।

**स्वन्ज्-धातु (आत्मनेपदी, सकर्मक) लपटाना, To embrace.**

Infin—स्वंक्तुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्वजते | स्वजसे | स्वजे |
| द्विवचन | स्वजेते | स्वजेथे | स्वजावहे |
| बहुवचन | स्वजन्ते | स्वजध्वे | स्वजामहे |

लोट्—स्वजताम्, स्वजेताम्, स्वजन्ताम्; स्वजस्व, स्वजेथाम्, स्वजध्वम्; स्वजै, स्वजावहै, स्वजामहै।

लङ्—अस्वजत, अस्वजेताम्, अस्वजन्त; अस्वजथाः, अस्वजेथाम्, अस्वजध्वम्; अस्वजे, अस्वजावहि, अस्वजामहि।

विधिलिङ्—स्वजेत, स्वजेयाताम्, स्वजेरन्; स्वजेथाः, स्वजेयाथाम्, स्वजेध्वम्; स्वजेय, स्वजेवहि, स्वजेमहि।

**दन्श्-धातु (परस्मैपदी, सकर्मक) दाँत से काटना, To bite.**

Infin.—दष्टुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | दशति | दशसि | दशामि |
| द्विवचन | दशतः | दशथः | दशावः |
| बहुवचन | दशन्ति | दशथ | दशामः |

लोट्—दशतु, दशताम्, दशन्तु; दश, दशतम्, दशत; दशानि, दशाव, दशाम।

लङ्—अदशत्, अदशताम्, अदशन्; अदशः, अदशतम्, अदशत; अदशम्, अदशाव, अदशाम।

विधिलिङ्—दशेत्, दशेताम्, दशेयुः; दशेः, दशेतम्, दशेत; दशेयम्, दशेव, दशेम।

**गम्, दश्, क्रम्, सद्, ष्ठिव धातु।**

५०। लट् आदि चार विभक्तियों में गम्-धातुके स्थान में

गच्छ् (१), दृश्-धातुके स्थानमें पश्य् (२), क्रम्-धातुके स्थानमें क्राम् (३), सद्-धातुके स्थानमें सीद् (२), और ष्ठिव्-धातुके स्थानमें ष्ठीव् (४) होता है।

गम्-धातु ( परस्मैपदी, सकर्मक ) जाना, To go.

Infin.—गन्तुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | गच्छति | गच्छसि | गच्छामि |
| द्विवचन | गच्छतः | गच्छथः | गच्छावः |
| बहुवचन | गच्छन्ति | गच्छथ | गच्छामः |

लोट्—गच्छतु, गच्छताम्, गच्छन्तु ; गच्छ, गच्छतम्, गच्छत ; गच्छानि, गच्छाव, गच्छाम।

लङ्—अगच्छत्, अगच्छताम्, अगच्छन्; अगच्छः, अगच्छतम्, अगच्छत; अगच्छम्, अगच्छाव, अगच्छाम।

विधिलिङ्—गच्छेत्, गच्छेताम्, गच्छेयुः; गच्छेः, गच्छेतम्, गच्छेत; गच्छेयम्, गच्छेव, गच्छेम।

दृश्-धातु ( परस्मैपदी, सकर्मक ) देखना, To see.

Infin.—द्रष्टुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | पश्यति | पश्यसि | पश्यामि |
| द्विवचन | पश्यतः | पश्यथः | पश्यावः |
| बहुवचन | पश्यन्ति | पश्यथ | पश्यामः |

(१) इषुगमियमां छः। (२) पाघ्राध्मास्थाम्नादाण्दृश्यर्त्तिसर्त्तिशदसदां पिबजिघ्रधमतिष्ठमनयच्छपश्यर्च्छधौशीयसीदः। (३) क्रमः परस्मैपदेषु। (४) ष्ठिवुक्लमुचमां शिति।

लोट्—पश्यतु, पश्यताम्, पश्यन्तु; पश्य, पश्यतम्, पश्यत; पश्यानि, पश्याव, पश्याम।

लङ्—अपश्यत्, अपश्यताम्, अपश्यन्; अपश्यः, अपश्यतम्; अपश्यत; अपश्यम्, अपश्याव, अपश्याम।

विधिलिङ्—पश्येत्, पश्येताम्, पश्येयुः; पश्येः, पश्येतम्, पश्येत; पश्येयम्, पश्येव, पश्येम।

**क्रम्-धातु (प० पदी, अक०) चलना, To walk, to step.**
**Infin.—क्रमितुम्।**

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | क्रामति | क्रामसि | क्रामामि |
| द्विवचन | क्रामतः | क्रामथः | क्रामावः |
| बहुवचन | क्रामन्ति | क्रामथ | क्रामामः |

लोट्—क्रामतु, क्रामताम्, क्रामन्तु; क्राम, क्रामतम्, क्रामत; क्रामाणि, क्रामाव, क्रामाम।

लङ्—अक्रामत्, अक्रामताम्, अक्रामन्; अक्रामः, अक्रामतम्, अक्रामत; अक्रामम्, अक्रामाव, अक्रामाम।

विधिलिङ्—क्रामेत्, क्रामेताम्, क्रामेयुः; क्रामेः, क्रामेतम्, क्रामेत; क्रामेयम्, क्रामेव, क्रामेम। ❀

---

❀ लट् आदि चार विभक्तियों में क्राम्यति, क्राम्यतः क्राम्यन्ति इत्यादि तथा क्रम्यति, क्रम्यतः, क्रम्यन्ति इत्यादि पद भी होते हैं। उपसर्गहीन क्रम्-धातु विकल्प से आत्मनेपदी होता है। अप्रतिबन्ध, उत्साह और वृद्धि अर्थबोधक उपसर्गहीन क्रम्-धातुका प्रयोग आत्मनेपदमें ही होता है। उपसर्गयुक्त क्रम्-धातु परस्मैपदी होता है, किन्तु विशेष विशेष अर्थों में आ, वि, प्र, परा और उप पूर्वक क्रम्-धातु आत्मनेपदी होता है। आत्मनेपद में क्रम-धातुके रूप क्रमते, क्रमेते, क्रमन्ते इत्यादि होते हैं।

सद्-धातु ( प० पदी, अक० ) व्याकुल होना, To droop, to be sad. Infin.—सत्तुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सीदति | सीदसि | सीदामि |
| द्विवचन | सीदतः | सीदथः | सीदावः |
| बहुवचन | सीदन्ति | सीदथ | सीदामः |

लोट्—सीदतु, सीदताम्, सीदन्तु; सीद, सीदतम्, सीदत; सीदानि, सीदाव, सीदाम।

लङ्—असीदत्, असीदताम्, असीदन्; असीदः, असीदतम्, असीदत; असीदम्, असीदाव, असीदाम।

विधिलिङ्—सीदेत्, सीदेताम्, सीदेयुः; सीदेः, सीदेतम्, सीदेत; सीदेयम्, सीदेव, सीदेम। †

ष्ठिव्-धातु ( परस्मैपदी, अकर्मक ) थूकना, To spit. Infin.—ष्ठेवितुम्।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ष्ठीवति | ष्ठीवसि | ष्ठीवामि |
| द्विवचन | ष्ठीवतः | ष्ठीवथः | ष्ठीवावः |
| बहुवचन | ष्ठीवन्ति | ष्ठीवथ | ष्ठीवामः |

---

† शद्-धातु परस्मैपदी है, परन्तु लट् आदि चार विभक्तियोँमेँ आत्मनेपदी होता है। शद्-धातु ( अक. ) गिरना, to fall; ( सक. ) गिराना, to canse to fall; यथा, शीयते नीड़ो वृक्षात्; शीयते नीड़ं वायुर्वृक्षात्। लट् आदि चार विभक्तियोँमेँ "शद्" के स्थानमेँ "शीय" आदेश होता है। लट्—शीयते, शीयेते, शीयन्ते इत्यादि, लोट्—शीयताम्, शीयेताम् शीयन्ताम् इत्यादि, लङ्—अशीयत, अशीयेताम्, अशीयन्त इत्यादि, विधिलिङ्—शीयेत, शीयेयाताम्, शीयेरन्, इत्यादि।

लोट्—ष्ठीवतु, ष्ठीवताम्, ष्ठीवन्तु; ष्ठीव, ष्ठीवतम्, ष्ठीवत; ष्ठीवानि, ष्ठीवाव, ष्ठीवाम ।

लङ्—अष्ठीवत्, अष्ठीवताम्, अष्ठीवन्; अष्ठीवः, अष्ठीवतम्, अष्ठीवत; अष्ठीवम्, अष्ठीवाव, अष्ठीवाम ।

विधिलिङ्—ष्ठीवेत्, ष्ठीवेताम्, ष्ठीवेयुः; ष्ठीवेः, ष्ठीवेतम्, ष्ठीवेत; ष्ठीवेयम्, ष्ठीवेव, ष्ठीवेम ।

### स्था, दा (ण्), पा, घ्रा, ध्मा, म्ना धातु ।

५१ । लट् आदि चार विभक्तियोंमें स्था-धातुके स्थानमें तिष्ठ्, दा (ण्)-धातुके स्थानमें यच्छ्, पा-धातुके स्थानमें पिब्, घ्रा-धातुके स्थानमें जिघ्र, ध्मा-धातुके स्थानमें धम् और म्ना-धातुके स्थानमें मन् होता है । (१)

स्था-धातु (परस्मैपदी, अकर्मक) ठहरना, To stay.

Infin.—स्थातुम् ।

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तिष्ठति | तिष्ठसि | तिष्ठामि |
| द्विवचन | तिष्ठतः | तिष्ठथः | तिष्ठावः |
| बहुवचन | तिष्ठन्ति | तिष्ठथ | तिष्ठामः |

लोट्—तिष्ठतु, तिष्ठताम्, तिष्ठन्तु; तिष्ठ, तिष्ठतम्, तिष्ठत; तिष्ठानि, तिष्ठाव, तिष्ठाम ।

लङ्—अतिष्ठत्, अतिष्ठताम्, अतिष्ठन्; अतिष्ठः, अतिष्ठतम्, अतिष्ठत; अतिष्ठम्, अतिष्ठाव, अतिष्ठाम ।

विधिलिङ्—तिष्ठेत्, तिष्ठेताम्, तिष्ठेयुः; तिष्ठेः, तिष्ठेतम्, तिष्ठेत; तिष्ठेयम्, तिष्ठेव, तिष्ठेम ।

---

(१) पाघ्राध्मास्थाम्नादाण्दृश्यर्त्तिसर्त्तिशदसदां पिबजिघ्रधमतिष्ठमनयच्छपश्यर्च्छधौशीयसीदाः ।

### लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट्, लुङ्।

२८१। "यस्य हलः।" लुट् आदि विभक्तियोंमें व्यञ्जन वर्णके परस्थित यङ्का लोप होता है। यथा, लुट—शोशुचिता; लृट्—शोशुचिष्यते; लृङ्-अशोशुचिष्यत; आशीर्लिङ्—शोशुचिषीष्ट; लिट्—शोशुचाम्बभूव, शोशुचामास, शोशुचाञ्चक्रे; लुङ्—अशोशुचिष्ट।

Note:—धातुके उत्तर यङ् प्रत्यय करनेके पश्चात् कभी कभी यङ्का लोप किया जाता है। यङ् लोप होनेपर भी यङन्तके अभ्यासादि सब कार्य होते हैं और धातु यङ् लुगन्त कहे जाते हैं। यङ् लुगन्त धातु परस्मैपदी होते हैं और इसको गणना अदादिगणमें की जाती है। यङ् लुगन्त धातुके उत्तर हलादि पित् सार्वधातुक विभक्ति (अर्थात् लट्की ति, सि, मि, लोट्की तु; लङ्की द्, स्: और लुङ्की द् विभक्ति) हो तो उसके उत्तर विकल्पसे ईट्का आगम होता है। वेदमें भू धातुको यङ् लुगन्त प्रयोगमें गुण नहीं होता, परन्तु लौकिक प्रयोगमें गुण होता ही है। यङ् लुगन्तका प्रयोग वेदमें ही अधिक है, लोकमें कम। यङ् लुगन्त भू धातुके हलादि पित् सार्वधातुक विभक्तिमें रूप। यथा—लट् ति-बोभवीति, बोभोति; सि—बोभवीषि, बोभोषि; मि—बोभवीमि, बोभोमि; लोट् तु—बोभवीतु, बोभोतु; लङ् द्—अबोभवीत्, अबोभोत्; स्—अबोभवी, अबोभोः; लुङ् त्—अबोभूवीत्, अबोभोत्।

### Exercise.

1. *Translate into Sanskrit using one word for the italicised words in each sentence*:—He *reads* this book *over and over again* Tigers *frequently roam* in the dense forest. Why *do* you *cry repeatedly?* The old father *mourns constantly*. The boys *dance again and again*. We *remember* you *very often*. They *did it more than once*. The girl *will constantly smell* the flower. *Does* he *stealthily go there over and over again?* They *are looking at* me *again and again*.

*Substitute single words for* :—पुन: पुनरश्नाति; पुन: पुनर्वक्रम्गच्छति; पुन: पुनर्ददाति; पुन: पुन: पिबति; गर्हितं गिरति; पुन: पुनर्हन्मि; भृशं रोदिसि; गर्हितं जपत:; पुन: पुनर्भ्रमाम:।

3. *Correct giving reasons* :—कृषको भूमिं चरिकृष्यति। असौ वनमटाट्यन् कुटीरं ददर्श। रोरुद्यती बालिका मां प्राह। बालकोऽयम् तत्र जगम्यते। युवती नरीनृत्यति।

---

नाम-धातु ( Nominal or Denominative Verbs ).

२८२। नाम अर्थात् शब्दों के उत्तर कईएक प्रत्यय (१) होते हैं। उन सब प्रत्ययों के होनेसे शब्द धातु-रूपको प्राप्त होता है और उसे नामधातु कहते हैं।

२८३। सब नामधातुओंके रूप भ्वादिगणीय धातुके सदृश होते हैं।

२८४। "काम्यच।" आत्मसंक्रान्त इच्छा (२) बोध होने से शब्दके उत्तर काम्य ( च् ) और परस्मैपद होता है। यथा, आत्मन: पुत्रमिच्छति, पुत्रकाम्यति ( He desires to have a son ); आत्मनो धनमिच्छति, धनकाम्यति; आत्मनो यश इच्छति, यशस्काम्यति। लट्—पुत्रकाम्यति; लोट्—पुत्रकाम्यतु; लङ्—अपुत्रकाम्यत्; विधिलिङ्—पुत्रकाम्येत्; लुट्—पुत्रकाम्यिता; लृट्—पुत्रकाम्यिष्यति; लृङ्—अपुत्रकाम्यिष्यत्; आशीर्लिङ्—पुत्रकाम्यात्; लिट्—पुत्रकाम्याम्बभूव, पुत्रकाम्यामास, पुत्रकाम्याञ्चकार; लुङ्—अपुत्रकाम्यीत्।

२८५। "सुप आत्मन: क्यच्।" आत्मसंक्रान्त इच्छा (२)

---

(१) काम्यच्, क्यच्, क्यङ्, क्विप्, णिच् प्रभृति प्रत्यय अर्थविशेषमें होते हैं। क्यङ् प्रत्ययान्त नामधातु आत्मनेपदी और सब प्रत्ययान्त नाम-धातु प्राय: परस्मैपदी होते हैं। (२) अन्यसंक्रान्त इच्छा बोध होनेसे नहीं होता। यथा पुत्रस्य पुत्रमिच्छति इत्यादि स्थलमें पुत्रकाम्यति अथवा पुत्रीयति ऐसा प्रयोग नहीं होता।

बोध होनेसे शब्दके उत्तर क्यच् और परस्मैपद होता है (१)। क्यच्का य रहता है।

२८६। "क्यचि च।" क्यच् प्रत्यय करनेपर शब्दके अन्त-स्थित अकारके स्थानमें ई होती है और ह्रस्वस्वर दीर्घ होता है। यथा—आत्मनः पुत्रमिच्छति, पुत्रीयति (He wishes to have a son); आत्मनः पतिमिच्छति, पतीयति (२)।

२८७। "अशनायोदन्यधनायाः बुभुक्षापिपासागर्द्धेषु।" बुभुक्षा (भोजनकी इच्छा) अर्थमें अशन-शब्दके उत्तर क्यच् होता है और अशन शब्दके अन्त्य अ-के स्थानमें आ होता है। यथा, अशनायति (He wishes to eat) (३)।

२८८। पिपासा (पीनेकी इच्छा) अर्थ में उदक-शब्द के उत्तर क्यच् होता है और उदक-शब्दके स्थान में उदन् होता है। यथा, उदन्यति (४)।

२८९। "नमोवरिवश्चित्रङः क्यच्।" नमस् तरत् और वरिवस् शब्दों के उत्तर करण (doing) अर्थमें क्यच् होता है।

---

(१) अव्यय शब्द और मकारान्त शब्दोंके उत्तर क्यच् नहीं होता, काम्य होता है। यथा, स्वरिच्छति इस अर्थमें स्वःकाम्यति; किमिच्छति इस अर्थमें किं-काम्यति।

(२) इस अर्थमें क्यच् प्रत्ययके दूसरे उदाहरण—आत्मनः कर्त्तारमिच्छति कर्त्रीयति (कर्त्तृ+क्यच्); गिर् गीर्य्यति; पुर् पूर्य्यति; आत्मनो गामिच्छति, गो गव्यति; नौ नाव्यति; राजन् राजीयति; गार्ग्य गार्गीयति; दिव् दिव्यति विद्वस् विद्वस्यति; वाच् वाच्यति; पुमस् पुंस्यति; समिध् समिध्यति; लुट्—समिधिता, समिध्यिता।

(३) उसी रूपसे ग्रहण करनेकी इच्छा बोध होनेसे धन-शब्दके भी अ-के स्थानमें आ होता है। यथा—धनरूपेण ग्रहीतुमिच्छति, धनायति। अन्य अर्थमें अशनीयति, धनीयति होते हैं।

(४) दूसरे अर्थमें उदकीयति होता है।

यथा—नमः करोति, नमस्यति (देवान्); तपः करोति, तपस्यति; वरिवः (सेवाम्) करोति, वरिवस्यति *serves* (गुरून्)।

२६०। "उपमानादाचारे" आचरण-अर्थमें कर्मवाचक (१) उपमानके उत्तर क्यच् होता है। यथा—शिष्यं पुत्रमिव आचरति, पुत्रीयति शिष्यम्; द्विजं विष्णुमिवाचरति विष्णूयति द्विजम् भृत्यं सखायमिव आचारति, सखीयति भृत्यम्; मित्रं रिपुमिव आचरति, रिपूयति मित्रम् (२)।

"रीङृतः।" अन्तस्थित ऋ-के स्थानमें री होता है। यथा—उपाध्यायं पितरमिव आचरति, पित्रीयति उपाध्यायम्; परस्त्रीं मातरमिव आचरति, मात्रीयति परस्त्रीम्।

२६१। "कर्त्तुः क्यङ् सलोपश्च।" आचरण-अर्थमें कर्त्तृवाचक उपमानके उत्तर क्यङ् तथा आत्मनेपद होता है। क्यङ्का य रहता है।

२६२। क्यङ् परे रहनेसे शब्द के अन्तस्थित न् और स् का

---

(१) अधिकरणवाचक उपमानके उत्तर भी क्यच् होता है। प्रासादीयति कुट्यां भिक्षुः (The beggar looks upon his cottage as a palace); कुटीयति प्रासादे (He looks upon the palaces as if it were his cottage); पर्य्यङ्कीयति मञ्चके (Looks upon the raised wooden bed as a couch)।

(२) अतितृष्णा (Excessive desire) अर्थ बोध होनेसे प्रातिपदिक और क्यच्के मध्यमें विकल्पसे स् और अस् का आगम होता है। यथा—मधु मधुस्यति, मध्वस्यति; दधि दधिस्यति दध्यस्यति; सामान्य इच्छा बोध होनेसे नहीँ होता। यथा, मधूयति, मदधीयत। आत्मप्रीति (One's own satisfaction) अर्थ बोध होने से क्यच् परे लवण, क्षीर, अश्व, और वृष शब्दोंके उत्तर स्-का आगम होता है। यथा, लवणस्यति उष्ट्रः (The camel wants salt for its own satisfaction); क्षीरस्यति बालः (The boy wants milk for his own satisfaction)। ऐसा—अश्वस्यति (वड़वा), वृषस्यति (गौः)।

लोप होता है। यथा, राजन्—राजायते; अप्सरस्—अप्सरायते; ओजस्—ओजायते।

२६३। क्यङ् परे रहनेसे शब्दके अन्तस्थित ह्रस्वस्वरको दीर्घ होता है और पयस् शब्दके स्-का विकल्पसे लोप होता है। यथा—पुत्र इव आचरति, पुत्रायते; हंस इव आचरति, हंसायते; शिष्य इव आचरति, शिष्यायते; सखा इव आचरति, सखीयते; पय इव आचरति, पयायते पयस्यते (१)। अन्तस्थित ऋ-के स्थानमें री होता है। यथा—पितेव आचरति, पित्रीयते मातेव आचरति, मात्रीयते (२)।

२६४। "शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे।" करण (doing) अर्थमें शब्द, वैर तथा कलह (३) शब्दोंके उत्तर क्यङ् होता है। यथा—शब्दं करोति, शब्दायते; वैरं करोति, वैरायते; कलहं करोति, कलहायते।

२६५। "सुखादिभ्यः कर्तृवेदनायाम्।" अनुभव-अर्थमें सुख, दुःख (४) और कृच्छ्र शब्दोंके उत्तर क्यङ् होता है। यथा—

---

(१) ऐसे, यशस्-यशायते, यशस्यते; विद्वस्-विद्वायते, विद्वस्यते।

(२) क्यङ् करनेसे कहीं कहीं स्त्रीलिङ्ग शब्द को पुंवद्भाव होता है। यथा—कुमारीव आचरति, कुमारायते। ऐसा—गुर्वी, गुरूयते; सुन्दरी, सुन्दरायते; युवती, युवायते; विदुषी, विद्वायते-विद्वस्यते; सपत्नी, सपत्नायते-सपतीयते-सपत्नीयते। किन्तु उपधामें क रहने से प्रायः नहीं होता। यथा—पाचिका, पाचिकायते। त्वमिवाचरति इस अर्थमें युष्मद्+क्यङ्+ते=त्वद्यते अहमिवाचरति, अस्मद्+क्यङ्+ते=मद्यते; यूयमिवाचरति, युष्मद्+क्यङ्+ते=युष्मद्यते; वयमिवाचरति, अस्मद्+क्यङ्+ते=अस्मद्यते।

(३) अभ्र, कण्व (पाप), मेघ, प्रलोप, कन्द, नीहार, दुर्दिन, सुदिन आदि शब्दोंके उत्तर भी करण अर्थमें क्यङ् होता है। यथा—अभ्रायते, कण्वायते, मेघायते इत्यादि।

(४) तृप्त, करुण, कृपण प्रभृति शब्दोंके उत्तर भी कर्तृवेदना अर्थमें क्यङ् होता है। यथा—तृप्तायते, करुणायते, कृपणायते।

सुखं वेदयते, सुखायते; दुःखं वेदयते, दुःखायते; कृच्छ्रं वेदयते, कृच्छ्रायते (१)।

२६६। "बाष्पोष्मभ्यामुद्वमने, फेनाच्चेति वक्तव्यम्।" उद्वमन-अर्थमें बाष्प, फेन, धूम और उष्मन् शब्दों के उत्तर क्यङ् होता है। यथा—बाष्पमुद्वमति, बाष्पायते; फेनमुद्वमति, फेनायते; धूममुद्वमति, धूमायते; उष्माणमुद्वमति, उष्मायते।

२६७। "कष्टायो रोमन्थतपोभ्यां वर्त्तिचरोः।" चर्वित को अपकर्ष कर पुनः चर्वण अर्थमें रोमन्थ शब्दके उत्तर क्यङ् होता है। यथा—रोमन्थायते चर्वितमपकृष्य पुनः चर्वयतीत्यर्थः।

२६८। "भृशादिभ्यो भुव्यच्वेर्लोपश्च हलः।" भृश, शीघ्र, चपल, मन्द, पण्डित, उत्सुक, सुमनस्, दुर्मनस्, उन्मनस् शब्दोंके उत्तर अभूततद्भाव (२) अर्थमें क्यङ् होता है (३)। यथा, अभृशो भृशो भवति, भृशायते; अशीघ्रः शीघ्रो भवति, शीघ्रायते; अचपलश्चपलो भवति, चपलायते; अमन्दो मन्दो

---

(१) बहुतोंके मतमें "पापं चिकीर्षति" इस अर्थमें ही कृच्छ्रायते होता है, कर्तृवेदना अर्थमें नहीं। "पापं चिकीर्षति" इस अर्थमें गहनायते, सत्रायते, कक्षायते भी सिद्ध होते हैं। "कष्टाय क्रमणे" अर्थात् पापं कर्तुं-मुत्सहते इस अर्थमें कष्टायते होता है। कारण इनके मतमें कष्ट, सत्र, गहन कक्ष तथा कृच्छ्र शब्दोंके उत्तर पाप-प्रवृत्ति अर्थमें ही क्यङ् होता है।

(२) वस्तु वा व्यक्ति जिस भावमें नहीं था उसी भावमें होना।

(३) अभूततद्भाव अर्थमें भृशादि शब्दोंके उत्तर क्यङ्, तथा च्वि प्रत्यय होते हैं। यथा, अभृशो भृशो भवति—(क्यङ् भृशायते, (च्वि) भृशीभवति। अभूततद्भाव अर्थमें लोहित, नील, हरित, मन्द, फेन, मद्र प्रभृति शब्दोंके उत्तर क्यष्, और डाच् प्रत्ययान्तसे अभूततद्भाव अर्थ फेन होने पर भी होता है। क्यष् का य रहता है और क्यष् प्रत्ययान्त नामधातु उभयपदी होते हैं। यथा, अलोहितो लोहितो भवति। इस अर्थमें लोहित+क्यष्—लोहितायति लोहितायते; च्वि—लोहिती भवति। ऐसे नीलायति-ते; नीलीभवति इत्यादि डाच् प्रत्ययान्त—पटपटाभवति, पटपटायति-ते; पटपटाभवति।

भवति, मन्दायते; अपण्डितः पण्डितो भवति, पण्डितायते; अनुत्सुक उत्सुको भवति, उत्सुकायते; असुमनाः सुमना भवति, सुमनायते; अदुर्मना-दुर्मना भवति, दुर्मनायते; अनुन्मना उन्मना भवति, उन्मनायते।

२९९। "सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विब्वा वक्तव्यः।" आचरण अर्थमें कर्तृवाचक उपमानके उत्तर क्विप् होता है। क्विप् का कुछ नहीं रहता। क्विप् करनेसे परस्मैपद होता है। यथा—पुत्र इव आचरति, पुत्रति; शिष्य इव आचरति, शिष्यति; सखा इव आचरति, सखयति; कविरिव आचरति, कवयति; बन्धुरिव आचरति, बन्धवति; गुरुरिव आचरति, गुरवति; पितेव आचरति, पितरति; मातेव आचरति, मातरति।

३००। "तत्करोति तदाचष्टे" करण (doing और कथन saying) अर्थोंमें शब्दके उत्तर णिच् होता है। णिजन्त-प्रकरण में जो सब विधान हैं यहाँ भी यथासम्भव वे ही सब होते हैं। प्रश्नं करोति, प्रश्नयति (१) शब्दं करोति, शब्दयति।

३०१। णिच् करनेसे पृथु, मृदु और दृढ शब्दों के ऋ-के स्थान में र होता है और अन्त्यस्वरका लोप होता है। यथा—पृथुं करोति, प्रथयति; मृदुं करोति, म्रदयति; दृढं करोति, द्रढयति (२)।

३०२। णिच् करनेसे स्थूलके स्थानमें स्थव, दूरके स्थानमें दव, अन्तिकके स्थानमें नेद, और बहुलके स्थानमें बंह होता है। यथा—स्थूलं करोति, स्थवयति; दूरं करोति, दवयति ( Places

(१) आख्यान अर्थात् कथन-अर्थमें शब्दके उत्तर णिच् होता है, यथा प्रश्नमाचष्टे प्रश्नयति।

(२) ऐसे—कृश, क्रशयति; भृश, भ्रशयति।

at a distance); (१) अन्तिकं करोति, नेदयति (nears); (२) बहुलं करोति, बंहयति ( multiplies ) (३)।

(१) "दूराद्वा" संक्षिप्तसारके इस सूत्रके अनुसार दूरयति भी होता है। "दूरयति अवनते विवस्वति"—कालिदासः।

(२) अर्थविशेषमें शब्दविशेषके उत्तर णिच् होता है। यथा—त्वचं गृह्णाति, त्वचयति; कलिं गृह्णाति, कलयति; रूपं पश्यति, रूपयति; वर्णं गृह्णाति, वर्णयति; पाशं विमुञ्चति विपाशयति; लोमान्यनुमार्ष्टि, अनुलोमयति; श्लोकैरुपस्तौति, उपश्लोकयति; वीणया उपगायति, उपवीणयति; वस्त्रेण समाच्छादयति, संवस्त्रयति; वर्म्मणा संनह्यति, संवर्म्मयति; हस्तिना अतिक्रामति, अतिहस्तयति; चूर्णैरवध्वंसते, अवचूर्णयति; सेनया अभिमुखं याति, अभिषेणयति; चीवरं (कोपीनम्) अर्जयति परिदधाति वा, सञ्चीवरयते ( भिक्षुः ); पुच्छमुत्क्षिपति, उत्पुच्छयते ( गौः ) इत्यादि। सत्यमाकरोति, सत्यापयति। ऐसा, वेद-वेदापयति; अर्थ—अर्थापयति। एकस्वर विशिष्ट अकारान्त शब्दका भी ऐसा होता है। यथा, स्व—स्वापयति।

(३) ऐसा ही:—"करोति आचष्टे वा" इस अर्थमें, युवन्—युवयति, कनयति; वृद्ध—वर्षयति, ज्यापयति; अल्प—अल्पयति, कनयति; प्रशस्य—प्रशस्ययति; क्षिप्र—क्षेपयति; क्षुद्र—क्षोदयति; प्रिय—प्रापयति; स्थिर—स्थापयति; उरु—वरयति; गुरु—गरयति; पटु—पटयति; लघु—लघयति; दीर्घ-द्राघयति; ह्रस्व—ह्रसयति; कर्तृ—कारयति; "बहोर्भूरिति" बहु करोति आचष्टे वा, भावयति। वसुमन्तं करोति आचष्टे वा इस अर्थमें वसुमत्—वसयति; स्रग्विन्—स्रजयति; ब्रह्मार्णी—ब्रह्मयति इत्यादि।

कण्डू प्रभृतिके उत्तर यक् होता है। बोपदेवके मतमें कण्डू आदि शब्दोंके उत्तर कृति ( अर्थात् करण, doing ) अर्थमें यक् होता है; पाणिनिके मतमें कण्डू आदि धातुके उत्तर स्वार्थमें यक् होता है। "यक्" का य रहता है। यथा, कण्डू ( गात्रविघर्षण, खुजलाना )—कण्डूयति-ते; असु-असू ( उपताप )—असूयति-ते; हृणी ( लज्जा )—हृणीयते; महो ( पूजा )—महीयते।

EXERCISE.

1. *Distinguish between* :—मालीयति, मालीयते; उदन्यति, उदकीयति; अशनायति, अशनीयति; लवणस्यति, लवणायति; दधिस्यति, दधीयति।

2. *Give one word for each* :—पृथुं करोति, दृढं करोति, स्थूलं करोति, दूरं करोति, अन्तिकं करोति, बहुलं करोति, आत्मनः यशः इच्छति, तपः करोति, सखा इव आचरति, असिना लुनाति, वस्त्रेण समाच्छादयति, हस्तिना अतिक्रामति, पाशं विमुञ्चति चीवरमर्जयति।

3. *Under what circumstances are* क्यच्, क्यङ्, णिच् and क्विप् used to form nominal verbs? Give examples.

4. *Translate into Sanskrit using nominal verbs* :—Good boys treat their teacher like their fathers. The old king wishes to have a son. A good teacher looks upon his pupil as his own son. Fire smokes. Cows chew the cud. Even poison, given by a mother, acts like nectar. The lambs are bleating. Ram regards a Brahmin as Vishnu himself. Why do you muddle (आविल) this pure water? Let my servant whitewash (धवल) my house. Why are you so heavy at heart? The locomotive steam engine (वाष्पीययानम्) shortens the distance of a far-off place. Easily digestible nutritious food hardens and fattens the body.

5. *Correct* :—सा स्त्री तव मातरीयति। अनलः जलायति। बालकाः कलहायन्ति। छागः रोमन्थयति। सत्प्रभुः भृत्यान् सखायते। सः नरः दूर्मनसायते। दुर्जनः सुजनते। सा हृदयति। स उपाध्यायं पितरीयते।

## परस्मैपद-विधान।

३०३। (व्याङ्-परिभ्यो रमः) रम्-धातु आ० पदी किन्तु वि, आ ङ्), परिपूर्वक रम्-धातु परस्मैपदी होता है। यथा—विरमति ( ceases, stops, abstains ), आरमति ( takes rest), परिरमति ( is pleased, sports ).

३०४। ( उपाच्च ) उप पूर्वक रम्-धातु परस्मैपदी होता है। यथा—स यज्ञदत्तम् उपरमति ( उपरमयतीत्यर्थः He *causes* Jajnadatta *to desist* )। ( विभाषाऽकर्मकात् ) किन्तु उप+रम् अकर्मक होनेसे उभयपदी होता है। यथा, उपरमति, उपरमते ( desists, dies ), स कार्यात् उपरमति उपरमते वा (He desists from the work).

३०५। (अनुपराभ्यां कृञः। कृ-धातु उभयपदी, किन्तु अनु और परा पूर्वक कृ-धातु परस्मैपदी ही होता है, यथा, अनुकरोति (imitates) पराकरोति (rejects, slights) (१)।

३०६। ( अभिप्रत्यतिभ्यः क्षिपः ) क्षिप्-धातु ( तुदा ) उभयपदी किन्तु अभि, प्रति, अति पूर्वक क्षिप्-धातु परस्मैपदी ही होता है। यथा—अभिक्षिपति, प्रतिक्षिपति, अतिक्षिपति ( overthrows, excels ) (२)।

---

(१) श्रिया यदेषानुकरोति पूर्दिवं, पराकरोत्यन्यमहीभृतां पुरोः।

(२) साक्षादभिक्षिपति योऽस्यमुमेव मूढम्, तं न प्रतिक्षिपति भूपतिरस्तगर्वः। स विद्यया बृहस्पतिमप्यतिक्षिपति।

३०७। (प्राद्वहः) वह्-धातु उभयपदी किन्तु प्र पूर्वक वह्-धातु परस्मैपदी ही होता है। यथा, प्रवहति ( flows, bears ) (१)।

३०८। (लिट् लृटो मृङः लङ् लुटोश्च) मृ-धातु आ० पदी किन्तु लिट्, लुट्, लृट् और लङ् विभक्तियोंमें परस्मैपदी ही होता है। यथा—ममार, मर्त्ता, मरिष्यति, अमरिष्यत्।

३०९। (परेर्मृषः) दिवादिगणीय मृष्-धातु ( to suffer ) उभयपदी किन्तु परि पूर्वक मृष्-धातु परस्मैपदी ही होता है। यथा—परिमृष्यति ( युक्त किमत्र परिमृष्यति दीर्घकालम् )।

३१०। (बुधयुधनशजनेङ्प्रुद्रुस्रुभ्यो णेः) बुध्, युध्, नश्, जन्, अध्ययनार्थक अधि पूर्वक इ (इङ्) धातु तथा प्रु, द्रु और स्रु-धातु णिजन्त होनेसे केवल परस्मैपदी होते हैं। यथा, बोधयति, योधयति, नाशयति, जनयति, अध्यापयति, प्रावयति, द्रावयति, स्रावयति (२)।

३११। (निगरणचलनार्थेभ्यश्च) भोजनार्थक और चलनार्थक धातु णिजन्त होनेसे केवल परस्मैपदी होते हैं। यथा, निगारयति, भोजयति, आशयति, चलयति, कम्पयति इत्यादि। किन्तु (अदेः प्रतिषेधः) णिजन्त अद्-धातु उभयपदी होता है। यथा—आदयति, आदयते; (माता शिशुना अन्नं आदयति आदयते वा)।

---

(१) प्रवहति (flows) सरिदियं शान्तसलिला चित्ते न हि प्रवहति (bears) प्रभुरेव कोपम्।

(२) कुमुदान्येव शशाङ्कः सविता बोधयति ( blooms forth ) पङ्कजान्येव। स युधि योधयन्तमरिं योधयति। सन्तोषः दुःखं नाशयति धर्म्मः सुखं जनयति। गुरुः शिष्यमध्यापयति। स्रावयेदपि पयोदमकाले द्रावयेदपि सुधा सुरनाथम्। प्रावयेदपि गिरीन् भुजतुङ्गान् पार्थिवेषु गणनास्य न काचित्।

३१२। (अणावकर्म्मकाच्चित्तवत्कर्त्तृकात्) यदि किसी अकर्म्मक धातुका अणिजन्त अवस्थामें प्राणी कर्त्ता हो तो णिजन्त अवस्थामें वह केवल परस्मैपदी होता है। यथा, (अणिजन्त) पुत्रः शेते, (णिजन्त) माता पुत्रं शाययति। यहां अणिजन्त अवस्थामें शी-धातु अकर्मक है और उसका कर्त्ता "पुत्रः" प्राणी है, इसलिये णिजन्त अवस्थामें शी+णिच्=शायि-धातु केवल परस्मैपदी हुआ है। ऐसे—शिशुर्जागर्त्ति, माता शिशुं जागरयति; वत्सः क्रीडति, गोपो वत्सं क्रीडयति। प्राणी कर्त्ता न होने से नहीं होता। यथा, जलं शुष्यति, सूर्य्यो जलं शोषयति शोषयते वा; नदी वर्द्धते, जलदकालो नदीं वर्द्धयति वर्द्धयते वा (१)।

अतिरिक्त।

१। (द्युद्भ्यो लुङि) लुङ् विभक्तिमें द्युतादि-धातु उभयपदी होते हैं। यथा, अद्युतत् अद्योतिष्ट; अरुचत्, अरोचिष्ट।

२। (वृद्भ्यः स्यसनोः) लृट् और लृङ् विभक्तियोंमें और सन् परे रहनेसे वृतादि (वृत् वृध् शृध् स्यन्द् और कृप्) धातु उभयपदी होते हैं। यथा, वर्त्स्यति, वर्त्तिष्यते; अवर्त्स्यत, अवर्त्तिष्यत; विवृत्सति, विवर्त्तिषते।

---

(१) "न पा दम्याङ् यमाङ् यस्-परिमुह्-रुचि-नृति वद् वसः।" पा, दमि, आङ्+यम्, आङ्+यस्, परि+मुह्, रुचि, नृति, वद्, वस्—ये सब धातु णिजन्त होनेपर (३११और३१२सूत्रोंके अनुसार परस्मैपदका विधान रहते भी) परस्मैपदी नहीं होते। यथा—पाययते, दमयते, आयामयते, आयासयते, परिमोहयते, रोचयते, नर्त्तयते, वादयते, वासयते। "आगमेः क्षान्तौ" णिजन्त आ+गम्-धातु केवल क्षान्ति अर्थात् प्रतीक्षा अर्थमें आत्मनेपदी होता है। यथा, स कालमागमयते (प्रतीक्षते इत्यर्थः) He awaits the time. क्षान्ति भिन्न अर्थमें परस्मैपदी होता है। यथा, गोपी धेनुमागमयति (brings)।

३। (लुटि च क्लृपः) लुट् विभक्तिमें क्लृप्—धातु उभयपदी होता है। यथा, कल्प्तासि, कल्पितासे कल्प्तासे।

आत्मनेपद-विधान।

३१३। (नेर्विशः) विश्-धातु परस्मैपदी होता है, किन्तु नि पूर्वक विश्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, निविशते (enters)—राजा नगरं निविशते।

३१४। (परिव्यवेभ्यः क्रियः) क्री-धातु उभयपदी, किन्तु वि, परि और अवपूर्वक क्री-धातु आत्मनेपदी ही होता है। यथा, विक्रीणीते (sells) परिक्रीणीते (buys), अवक्रीणीते buys, lets out)।

३१५। (विपराभ्यां जेः) जि-धातु परस्मैपदी, किन्तु वि और परा पूर्वक जि-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, विजयते (conquers) पराजयते (defeats); वीरः शत्रून् विजयते पराजयते वा (The hero conquers or defeats his enemies)।

३१६। (आङो दोऽनास्यविहरणे) दा-धातु उभयपदी, किन्तु आ पूर्वक दा-धातु आत्मनेपदी ही होता है। यथा, आदत्ते (takes or accepts)—विद्यामादत्ते, अन्नमादत्ते। आस्य विहरणे (१) अर्थात् मुख के विस्तार अर्थमें परस्मैपदी होता है। यथा, मुखं

(१) "अनास्यविहरणे"=आस्यविहरणे (मुखविस्तार-अर्थमें) आ० पदी नहीं होता। यहाँ आस्य शब्द अविवक्षित इसलिये केवल विस्तार अर्थ लिया गया है। किसी किसी के मत में आस्य विहरण का अर्थ स्वाङ्ग (अपना अङ्ग) विस्तार है। इसलिये पराङ्ग विस्तार अर्थमें आ+दा धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, व्याददते पिपीलिकाः पतङ्गस्य मुखम्। ग्रहण (to take) अर्थमें आ+दा-धातु आत्मनेपदी ही होता है। यथा, सहस्रगुणमुत्स्रष्टुमादत्ते हि रसं रविः (रघु), नादत्ते केवलां लेखां हरचूड़ामणिकृताम् (कुमार), फलान्यादत्स्व चित्राणि (भट्टि), विनिश्चितार्थामिति वाचमाददे (भारवि)।

व्याददाति सिंहः (The lion *opens* his mouth *wide*), नदी कूलं व्याददाति (The river *breaks open* its bank), वैद्यो विस्फोटकं व्याददाति (The surgeon *opens* the boil)।

३१७। (क्रीडोऽनुसम्परिभ्यश्च) क्रीड् धातु परस्मैपदी है, किन्तु परि, अनु, आ (१) और सम् पूर्वक क्रीड्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, परिक्रीडते, अनुक्रीडते, आक्रीडते, संक्रीडते (plays) (२)। (समोऽकूजने) कूजन (अव्यक्त ध्वनि) अर्थ बोध होने से सम् पूर्वक क्रीड्-धातु आत्मनेपदी नहीं होता। यथा, संक्रीडति चक्रम्, संक्रीडन्ति विहङ्गमाः, संक्रीडन्ति शकटानि।

३१८। (किरतेर्हर्ष-जीविका-कुलायकरणेषु, अपाच्चतुष्पाच्छकुनिष्वालेखने) कृ-धातु परस्मैपदी है, किन्तु पक्षी अथवा चतुष्पद जन्तु कर्त्ता होनेसे और हर्षप्रकाश, आहारान्वेषण या वासग्रहणेच्छा हेतु आलेखन (scratching) अर्थ का बोध होने से अप पूर्वक कृ-धातु आत्मनेपदी होता है और धातुके आदिमें "स्" का आगम होता है। यथा, हर्षप्रकाश—अपस्किरते वृषभो हृष्टः (The bull scratches and scatters about earth in great glee) आहारान्वेषण—अपस्किरते कुक्कुटो भक्षार्थी (The cock scratches and throws about grass or earth with a desire to eat something); वासग्रहणेच्छा—अपस्किरते सारमेय आश्रयार्थी (The dog

(१) पर्य्यन्तवाङः क्रीडः" मुग्धबोध।

(२) संक्रीडन्ते मणिभिरमरप्रार्थिता यत्र कन्याः"—मेघदूत। अनु प्रभृतिकी कर्म्मप्रवचनीय संज्ञा होने से अर्थात् अनुप्रभृतिका सहार्थ (with or along with अर्थ) होने से उनके परस्थित क्रीड्-धातु परस्मैपदी होता है। यथा, स माधवं अनुक्रीडति—माधवेन सह इत्यर्थः (He plays with Madhawa)।

scratches and throws about grass with a desire to take shelter) (१)।

३१९। (आङि नुप्रच्छ्योः) नु और प्रच्छ् धातु परस्मैपदी है, किन्तु आ पूर्वक नु और प्रच्छ्-धातु आत्मनेपदी होते हैं। यथा, आनुते (yells) शृगालः, आपृच्छस्व (bid adieu to or take leave of) ते आत्मीयान् (relatives)।

३२०। (समवप्रविभ्यः स्थः) स्था-धातु परस्मैपदी है, किन्तु सम्, अव, प्र, और वि पूर्वक स्था-धातु आत्मनेपदी होता है (२) यथा, सन्तिष्ठते, अवतिष्ठते, प्रतिष्ठते, वितिष्ठते।

---

(१) चतुष्पद जन्तु या पक्षी कर्त्ता नहीं होनेसे नहीं होता। यथा, मल्लोऽपकिरति (The wrestler scratches the earth to obtain dust)। चतुष्पद जन्तु या पक्षी कर्त्ता हो और हर्षप्रकाशादि अर्थों का बोध भी हो किन्तु आलेखन अर्थ का बोध नहीं हो तो आत्मनेपद और "स्" का आगम नहीं होता। यथा, अपकिरत्यम्भो गजः (The elephant scatters the water about)।

(२) *Examples* :—न कोऽपि दरिद्रस्य वाक्ये सन्तिष्ठते (No one acts up to the words of a poor man); क्षणमात्रमत्र अवतिष्ठस्व or वितिष्ठस्व (Remain here for a moment); अहमधुना गृहं प्रतिष्ठे (Now I set out for home)। "आङः प्रतिज्ञायामुपसंख्यानम्। प्रतिज्ञा (solemn assertion) अर्थ बोध होने से आ पूर्वक स्था-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, शब्दं नित्यमातिष्ठते (शब्दोनित्य इति प्रतिज्ञां करोति, He solemnly asserts that sound is eternal)। "प्रकाशनस्थेयाख्ययोश्च" स्वाभिप्राय प्रकाश (disclosing one's intention) और स्थेय (मध्यस्थ स्वीकार, accepting one as an umpire or arbiter) अर्थ बोध होनेसे स्था-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा—रामाय तिष्ठते सीता (Sita wishes to disclose her intentions to Rama); संशय्य कर्णादिषु तिष्ठते यः who, in dubious matters, accepts Karna and others as umpires or arbiters, *i. e.*, relies upon counsellors like Karna)।

(He comes at dinner-time) । सकर्मक होनेसे नहीं होता। यथा, शिष्यो गुरुमुपतिष्ठति ( The disciple approaches his preceptor ) ।

३२४ । ( वा लिप्सायाम् ) लाभेच्छाका बोध होनेसे उप पूर्वक स्था-धातु विकल्पसे आत्मनेपदी (अर्थात् उभयपदी) होता है। यथा, धनिनमुपतिष्ठते उपतिष्ठति वा भिक्षुः (लाभेच्छया धनिसमीपं गच्छतीत्यर्थः) ।

३२५ । आङो यमहनः—स्वाङ्गकर्मकाभ्याम् अकर्मकाभ्याञ्च) यम् और हन् परस्मैपदी धातु हैं, किन्तु स्वाङ्ग (आत्म-अवयव) कर्म होनेसे अथवा अकर्मक होनेसे आ पूर्वक यम् और हन्-धातु आत्मनेपदी होते हैं। स्वाङ्ग-कर्म यथा, आयच्छते (दीर्घं करोति, stretches, puts forth) पाणिमात्मीयम् ; आहते (पीडयति, strikes ) स्वीयं शिरः । अकर्मक यथा, आयच्छते ( दीर्घो भवति, lengthens, spreads) आयच्छते तरुः ( The tree spreads), आहते (पीडितो भवति, is struck or wounded) आहते तरुः वज्रेण, ( The tree is struck by thunder ) । पराङ्ग कर्म होनेसे नहीं होता। यथा, रामो रावणस्य शिरः आयच्छति, आहन्तीत्यर्थः । अङ्गको छोड़कर अन्य कर्म होनेसे भी नहीं होता। यथा, आयच्छति ( draws up) कूपाद्रज्जुम्, आहन्ति ( strikes ) शत्रुम् (१) ।

३२६ । ( समो गम्यृच्छिप्रच्छिस्वरत्यर्त्तिश्रु विदिभ्यः दृशेश्च ) सम् पूर्वक गम्, ऋच्छ् (तुदा०) प्रच्छ, स्वृ, ऋ (भ्वादि), (ह्वादि),

(१) पराङ्ग कर्म होनेसे अथवा अङ्ग भिन्न अन्य कर्म होनेसे भी आत्मनेपदका प्रयोग मिलता है। यथा, "गाण्डीवी कनकशिलानिभं भुजाभ्यामाजघ्ने विषमविलोचनस्य वक्षः"—भारवि ; "आहध्वं मा रघूत्तमम्"—भट्टि ।

श्रु, विद् (अदा०) और दृश् धातु अकर्मक होनेसे आत्मनेपदी होते हैं। यथा, संगच्छते (संगतो भवति—अयमर्थः न संगच्छते, This meaning is not proper), समृच्छते, संपृच्छते, संस्वरते, समियृते, (ह्वादि, भ्वादि—समृच्छते), संश्रृणुते (हिताद्य यः संश्रृणुते स किम्प्रभुः, He is a bad master who does not listen to his well-wisher), संविते, संपश्यते। सकर्मक होनेसे नहीं होता। यथा, संगच्छति मित्रम् (He associates with a friend), संश्रृणोति शास्त्रम् (He hears the Shastras), संपश्यति ग्रामम् (He sees the village) (१)। किन्तु जानना (to recognise) अर्थमें सम् पूर्वक विद्-धातु सकर्मक होनेसे भी कहीं आत्मनेपदी होता है। यथा, मम जननी अपीदानीं मां न संविते (Even my mother does not recognise me now)।

३२७। (स्पर्द्धायामाङः) ह्वे-धातु उभयपदी है, किन्तु स्पर्द्धा (युद्धार्थ आह्वान challenge) अर्थमें आ पूर्वक ह्वे-धातु आत्मनेपदी होता है (२)। यथा, मल्लमाह्वयते (challenges to combat) मल्लः। स्पर्द्धा भिन्न अर्थमें नहीं होता। यथा, पिता पुत्रमाह्वयति (calls)।

---

(१) "रक्षांसीति पुरापि संश्रृणुमहे"—अनर्घ राघव। मुरारिका यह प्रयोग व्याकरणदुष्ट है अथवा कथयद्भ्यः यह पद अध्याहृत करना। सम्+गम् (लुङ्—त)=समगत, समगंस्त; आशी०-सीष्ट=संगसीष्ट, संगंसीष्ट। सम्+ऋ लुङ्—प्र० पु० (भ्वा०) समार्त्त, समार्षाताम्, समार्षत; (ह्वा०)—समारत, समारेताम्, समारन्त। सम्+विद् (लट्—अन्ते) = संविदते, संविद्रते; लोट्—अन्ताम्=संविदताम्, संविद्रताम्; लङ्—अन्त=समविदत, समविद्रत।

(२) "निसमुपविभ्यो ह्वः"। नि, सम्, उप और वि पूर्वक ह्वे-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, निह्वयते, संह्वयते, उपह्वयते, विह्वयते; यज्ञादुपाह्वये प्रीतः संह्वयस्व विवक्षितम्। (भट्टि)।

३२८। (वृत्तिसर्गतायनेषु क्रमः) अप्रतिबन्ध (वृत्तिः unobstruction), उत्साह (सर्गः perseverance, energy) और वृद्धि (तायनं increase) अर्थ बोध होनेसे क्रम्-धातु आत्मनेपदी होता है (१)। यथा, शास्त्रेषु क्रमते बुद्धिः (न प्रतिहन्यते इत्यर्थः His intellect is not obstructed in the study of the Shastras, *i. e.*, he easily comprehends them), अध्ययनाय क्रमते शिष्यः (उत्सहते इत्यर्थः shows eagerness or exherts himself), सतां श्रीः (wealth) क्रमते (वर्द्धते इत्यर्थः increases)।

३२९। (आङ उद्गमने) ग्रह नक्षत्र प्रभृति ज्योतिः पदार्थका उर्द्ध्व गमन बोध होनेसे (in the sense of ascending or rising of a luminary body) आ (आङ्) पूर्वक क्रम्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, आक्रमते (rises) सूर्य्यः (नभोमण्डलमारोहतीत्यर्थः)। ज्योतिः-पदार्थ भिन्न अन्य पदार्थका उर्द्ध्व गमन बोध होनेसे नहीं होता। यथा, आक्रामति (issues forth or rises) धूमो हर्म्यतलात्; आकाशमाक्रामति (rises, spreads over, covers) धूमजालम् (a volume of smoke) (२)।

---

(१) "उपपराभ्यां" अप्रतिबन्ध प्रभृति अर्थोंमें उप और परा पूर्वक क्रम् धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, उपक्रमते, पराक्रमते। उप और परा भिन्न अन्य उपसर्गके योगमें नहीं होता। यथा, संक्रामति। उप अथवा परा पूर्वक क्रम्-धातुको अप्रतिबन्ध, उत्साह और वृद्धि भिन्न अन्य अर्थमें नहीं होता। यथा, उपक्रामति (begins), पराक्रामति (displays prowess)।

(२) "उपमानेनापि यत्रोपमेयस्य ज्योतीरूपता प्रतीयते तत्राप्यात्मनेपदम्।" यथा, दिवमाक्रममाणेव केतुतारा भयप्रदाः —भट्टि। "अन्यथा न।" यथा, रविर्यथैवाक्रमते तमोपहस्तथायमाक्रामति वैरिमण्डलम्।—रावणार्ज्जुनीय।

३३०। (वेः पादविहरणे) पदविक्षेप अर्थमें विपूर्वक क्रम्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, साधु विक्रमते वाजी। अन्य अर्थमें नहीँ होता। यथा, विक्रामति सन्धिः (द्विधा भवतीत्यर्थः), वाजिना विक्रामति राजा।

३३१। (प्रोपाभ्यां समर्थाभ्याम्) आरम्भ अर्थमें प्र और उप पूर्वक क्रम्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, प्रक्रमते भोक्तुम्, उपक्रमते भोक्तुम्, आरभते इत्यर्थः। आरम्भ अर्थका बोध नहीँ होनेसे नहीँ होता। यथा, प्रक्रामति (गच्छति), उपक्रामति (आगच्छति)।

३३२। (अनुपसर्गाद्वा) उपसर्गहीन क्रम् धातु विकल्पसे आत्मनेपदी होता है। यथा, क्रमते क्रामति (१)।

३३३। (अपह्नवे ज्ञः) ज्ञा-धातु उभयपदी है (२) किन्तु अपह्नव (अपलाप, अस्वीकार, denying) अर्थमें ज्ञा-धातु (३) आत्मनेपदी होता है। यथा, शतमपजानीते, उक्तमपजानीते, अपलपतीत्यर्थः।

३३४। (अकर्मकाच्च) ज्ञा-धातु अकर्मक होनेसे आत्मनेपदी होता है। यथा, सर्पिषो जानीते (सर्पिषा उपायेन प्रवर्त्तते

(१) ३२८ सूत्रके अनुसार अप्रतिबन्ध प्रभृति अर्थोंमें उपसर्गहीन क्रम्-धातु नित्य आत्मनेपदी होता है। और अप्रतिबन्ध, उत्साह और वृद्धि भिन्न अन्य सब अर्थोंमें उपसर्गहीन क्रम्-धातु उभयपदी होता है। यथा, यथास्य कीर्त्तिः क्रमते पयोनिधीन्, तथास्य श्रीः क्रामति लोपकण्ठतः —रावणार्जुनीय।

(२) अनु पूर्वक सकर्मक ज्ञा-धातु परस्मैपदी होता है। ततोऽनुजज्ञे गमनं सुतस्य। यहाँ कर्ममें प्रत्यय है नृपेण अध्याहार करके। (Then he gave his consent to the departure of his son); अनुजानीहि मामुटजगमनाय (Let me go to the hut made of leaves)।

(३) अप पूर्वक (generally with अप)।

इत्यर्थः, He proceeds to perform a sacrifice, having received ghee for it)।

३३५। (सम्प्रतिभ्यामनाध्याने) अनाध्यान (स्मरण भिन्न अन्य) अर्थमें सम् और प्रति पूर्वक ज्ञा-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, संजानीते (expects, looks for), प्रतिजानीते (promises)। स्मरण अर्थमें नहीं होता। यथा, पुत्रं संजानाति (स्मरतीत्यर्थः, remembers, recollects)।

३३६। (समः प्रतिज्ञाने) प्रतिज्ञा अर्थमें सम् पूर्वक तुदादिगणीय गृ-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, शतं संगिरते (प्रतिजानीते इत्यर्थः, promises); प्रतिज्ञा भिन्न अन्य अर्थमें नहीं होता। यथा, संगिरति ग्रासं (ददातीत्यर्थः, gives); संगिरति (भक्षयतीत्यर्थः, eats or swallows) ग्रासम् (the mouthful) (१)।

३३७। (उदश्चरः सकर्मकात्) चर्-धातु परस्मैपदी है, किन्तु उत् पूर्वक चर्-धातु सकर्मक होनेसे आत्मनेपदी होता है। यथा, गुरुवचनमुच्चरते (उल्लङ्घ्यगच्छतीत्यर्थः, oversteps, violates or disobeys)। अकर्मक होनेसे नहीं होता। यथा, उच्चरति धूमः (उद्गच्छतीत्यर्थः, rises up)।

३३८। (समस्तृतीयायुक्तात्) तृतीयान्त पदके योगमें सम् पूर्वक चर्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, अश्वेन सञ्चरते, रथेन सञ्चरते। हेत्वर्थ तृतीयाके योगमें भी होता है। यथा, बुद्ध्या सञ्चरते नृपः। किन्तु सहार्थतृतीयाके योगमें नहीं होता। यथा, सैन्यैः सह सञ्चरति। सम् पूर्वक नहीं होनेसे नहीं होता। यथा, रथेन चरति। तृतीयान्त पद का योग

---

(१) "अवाद्ग्रः" अव पूर्वक तुदादिगणीय गृ-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, अवगिरते शोणितं पिशाचः (The devil drinks blood)।

नहीं होनेसे भी नहीं होता। यथा, उभौ लोकौ सञ्चरति इमञ्चामुञ्च देवलः (१)।

३३९। (उपाद्यमः स्वकरणे) स्वकरण अर्थात् स्वीकार (विवाह marrying; ग्रहण taking or accepting) अर्थमें उप पूर्वक यम्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, रामः सीतामुपयच्छते (marries), शस्त्रमुपयच्छते (takes), शकटमुपयच्छते (takes or accepts) (२)।

३४०। (प्रोपाभ्यां युजेरयज्ञपात्रेषु) सम्, निर् और दुर् भिन्न अन्य उपसर्गके परस्थित युज्-धातु आत्मनेपदी होता है; किन्तु यज्ञपात्र कर्म रहनेसे नहीं होता। यथा, प्रयुङ्क्ते, नियुङ्क्ते, वियुङ्क्ते, उद्युङ्क्ते इत्यादि (३)। किन्तु संयुनक्ति, निर्युनक्ति, दुर्युनक्ति। प्रयुनक्ति यज्ञपात्राणि (makes use of the sacrificial vessels)।

---

(१) "दाणश्च सा चेच्चतुर्थ्यर्थे" चतुर्थी विभक्तिके अर्थमें तृतीया विभक्तिका प्रयोग होनेसे सम् पूर्वक दा (ण)-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, दास्या मालां संप्रयच्छते (दास्यै मालां ददातीत्यर्थः), संप्रायच्छन्त वन्दीभिरन्ये पुष्पफलं शुभम्। —भट्टि।

(२) यह नियम पाणिनि और संक्षिप्तसारके अनुसार है। मुग्धबोधके मतमें (उपयमो विवाहः) उप+यम् केवल विवाह अर्थमें आ० पदी होता है। (समुदाङ्भ्यो यमोऽग्रन्थे) कर्त्ता क्रियाके फलभागी होनेसे सम्, उत् और आ पूर्वक सकर्मक यम्-धातु आ० पदी होता है। यथा, व्रीहीन् संयच्छते (gathers); भारमुद्यच्छते (raises, lifts up); वस्त्रमायच्छते (puts on)। किन्तु ग्रन्थ कर्म होनेसे प० पदी होता है। यथा, उद्यच्छति (tries hard to learn) वेदम्, संयच्छति मन्त्रान्, आयच्छति चिकित्सां वैद्यः।

(३) *Examples*:—य इमामाश्रमधर्मे नियुङ्क्ते (appoints); पणबन्धमुखान् गुणानजः, षड पायुङ्क्त समीक्ष्य तत् फलम् (Considering their fruits, Aja employed the six expedients beginning with peace); अन्वयुङ्क्त (asked) गुरुमीश्वरः क्षितेः।

३४१। (भुजोऽनवने) रक्षा (पालन, protecting) भिन्न अन्य अर्थमें भुज्-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, ओदनं भुङ्क्ते (eats); बुभुजे (enjoyed) पृथिवीपालः पृथिवीमेव केवलाम्; अहं दुःखशतानि भुञ्जे (suffer)। रक्षार्थमें परस्मैपदी होता है। यथा, भुनक्ति (पालयतीत्यर्थः, protects) पृथिवीं राजा।

३४२। (स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले, णिचश्च) कर्त्ता स्वयं क्रियाके फलभागी होनेसे उभयपदी धातुके और णिजन्त धातुके उत्तर केवल आत्मनेपद होता है। उभयपदी यथा, यजते विप्रः (The Brahmin performs the sacrifice for his own benefit) किन्तु यजति याजकः (The priest performs the sacrifice for the benefit of his यजमान)। णिजन्त यथा, कटं कारयते, ओदनं पाचयते (१)।

---

(१) (णेरणौ यत् कर्मणौ चेत् स कर्त्ताऽनाध्याने) अणिजन्त अवस्थाका कर्म णिजन्त अवस्थाका कर्त्ता होने से णिजन्त धातु आत्मने-पदी होता है। स्मरण अर्थमें नहीं होता। यथा, अणिजन्त—भक्ता हरिं पश्यन्ति, णिजन्त—हरिः भक्तान् दर्शयते (आत्मानमिति शेषः)। यहां अणिजन्त अवस्था का कर्म णिजन्त अवस्था में कर्त्ता होने के कारण "दर्शयते" आ० पद हुआ है। अणिजन्त--साधकाः शिवं पश्यन्ति, णिजन्त साधना साधकान् शिवं दर्शयति। यहाँ अणिजन्त अवस्थाका कर्म णिजन्त अवस्थामें कर्ता न होकर कर्म ही रह गया है इस लिए "दर्शयति" प० पद हुआ है, परन्तु यहां पुनर्णार्थस्याविवक्षायां दर्शयते भवः आ० प० होता है। अणिजन्त—भक्ता विष्णुं स्मरन्ति, णिजन्त—विष्णुः भक्तान् स्मारयति (आत्मानमिति शेषः)। यहाँ स्मरणार्थक होनेके कारण "स्मारयति" प० पद हुआ है, आ० पद नहीं हुआ। (भीस्म्योर्हेतुभये) कर्त्तासे धातु का अर्थ निष्पन्न होनेसे णिजन्त भी और स्मि धातु आ० पदी होता है। आ० पदी होनेसे णिजन्त भी-धातुके स्थानमें भाप् और भीष् और स्मि-धातुके स्थान में स्माप् आदेश होता है। यथा,

३४३। (ज्ञाश्रुस्मृदृशां सनः) ज्ञा, श्रु, स्मृ, और दृश् धातु सनन्त होनेसे आत्मनेपदी होते हैं। यथा, धर्मं जिज्ञासते, गुरुं शुश्रूषते, नष्टं सुस्मूर्षते (wishes to remember the thing lost), चन्द्रं दिदृक्षते। (नानोर्ज्ञः) अनुपूर्वक ज्ञा-धातु सनन्त होनेसे आत्मनेपदी नहीं होता। यथा, पुत्रमनुजिज्ञासति (wishes to give permission to the son)। (प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः) प्रति और आङ् पूर्वक श्रु-धातु सनन्त होनेसे

---

जटिलः भापयते भीषयते वा; मुण्डः विस्मापयते। यहाँ भय तथा विस्मय कर्त्तासे उत्पन्न होता है, इसलिये आ० पद हुआ है। किन्तु कुञ्चिकया (earthworm) भाययति; रूपेण विस्मापयति। यहाँ भय तथा विस्मय कर्त्तासे उत्पन्न नहीं हुआ, इसलिए आ० पद नहीं होकर प० पद हुआ है।

(गृधिवञ्च्योः प्रलम्भने) प्रतारण (deceiving) अर्थ में णिजन्त गृध् और वञ्च् धातु आ० पदी होता है। यथा, राक्षसान् गर्धयते, वञ्चयते प्रतारयतीत्यर्थः। अन्य अर्थमें नहीं होता। यथा, श्वानं गर्धयति (makes the dog greedy), अहिं वञ्चयति (avoids the snake)।

(लियः संमाननशालीनीकरणयोश्च) पूजा (adoring), अभिभव (defeating) और प्रतारण (deceiving) अर्थमें लापि (णिजन्त ली और ला) धातु आ० पदी होता है। यथा, जटाभिर्लापयते (becomes adorable on account of his matted hair), श्वानं दण्डेन लापयते (defeats the dog by means of a stick), बालमुल्लापयते (deceives the boy)।

(मिथ्योपपदात् कृञोऽभ्यासे) पौनःपुन्य (repetition) अर्थका बोध होनेसे मिथ्या शब्दके परस्थित णिजन्त कृ-धातु आ० पदी होता है। यथा, पदं मिथ्या कारयते (स्वरादिदुष्टं पदं पुनः पुनरुच्चारयतीत्यर्थः, repeatedly pronounces the *pada* with wrong and defective intonation, *i. e.*, repeatedly mispronounces the word)। मिथ्या शब्दके अप्रयोगमें नहीं होता। यथा, साधु पदं कारयति (pronounces the word correctly)। पौनःपुन्य बोध नहीं होनेसे नहीं होता। यथा, सकृत् (once) पदं मिथ्या कारयति। कृ-धातुके अप्रयोगमें भी नहीं होता। यथा, मिथ्या पदं वाचयति (repeatedly utters the word wrongly)।

आत्मनेपदी नहीं होता। यथा, प्रतिशुश्रूषति, आशुश्रूषति। किन्तु देवदत्तं प्रति शुश्रूषते; यहां प्रति उपसर्ग नहीं है, कर्मप्रवचनीय है, इसलिये आत्मनेपद हुआ है (१)।

अतिरिक्त।

(१)। (गन्धनावक्षेपणसेवनसाहसिक्यप्रतियत्नप्रकथनोपयोगेषु कृञः) कृ-धातु उभयपदी किन्तु गन्धन प्रभृति अर्थमें उपसर्गयुक्त कृ-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, गन्धन (हिंसात्मकसूचन, disclosure of others faults prompted by envy or doing an injury to) उत्कुरुते शत्रुम् (discloses the enemy's faults); अवक्षेपण (भर्त्सन, censure or overcoming)—श्येनो वर्त्तिकामुदा कुरुते (भर्त्सयतीत्यर्थः The hawk overcomes a snail); सेवन (सेवा, serving)—राजानमुपकुरुते (सेवते इत्यर्थः, serves the king); साहसिक्य (साहस, acting violently, stealing or outraging)—परदारान् प्रकुरुते (तत्र साहसा प्रवर्त्तते इत्यर्थः takes other's wives); प्रतियत्न (गुणान्तराधान, adding another quality to, transforming,

---

(१) "पूर्ववत् सनः" प० पदी धातुके उत्तर सन् प्रत्यय करनेसे सनन्त धातु प० पदी और आ० पदी धातुके उत्तर सन् प्रत्यय करनेसे सनन्त धातु आ० पदी होता है। यथा, भू—बुभूषति; शी—शिशयिषते; जि—जिगीषति; वि+जि—विजिगीषते; नि+विश्—निविविक्षते। (शदेःशितः) किन्तु शद् (to cut, to sharpen, लट् शीयते) केवल लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् विभक्तियोंमें आ० पदी अन्यत्र प० पदी और (म्रियतेर्लुङ्लिङोश्च) मृ-धातु केवल लट्, लोट् लङ् विधिलिङ् आशीर्लिङ् और लुङ् विभक्तियोंमें आ० पदी अन्यत्र प० पदी होता है, इसलिए इनसे निष्पन्न सनन्त धातु प० पदी ही होते हैं। यथा, शिशत्सति, मुमूर्षति। किन्तु इनके उत्तर शतृ प्रत्यय नहीं होता शानच् प्रत्यय होता है। यथा, शद्+शानच्=शीयमान, मृ+शानच्=म्रियमाण।

preparing, dressing )—पटस्य पटं वा उपस्कुरुते ( पटस्य गुणान्तराधानं करोति, रञ्जयतीत्यर्थः, colours or dyes the cloth ), एधोदकस्य उपस्कुरुते ( fuel prepares, *i. e.*, boils water ); प्रकथन (प्रकर्ष कथन, reciting)—गाथाः प्रकुरुते ( प्रकर्षेण कथयतीत्यर्थः, recites stories); उपयोग (धर्मादिके लिये द्रव्य विनियोग, devoting or applying wealth to sacred purposes)—शतं प्रकुरुते राजा (धर्मार्थं विनियुङ्क्ते इत्यर्थः, The king devotes a hundred to the religious purpose )। दूसरे अर्थमें नहीं होता। यथा कटं करोति।

(२)। (अधेः प्रसहने) क्षमा (forbearing, enduring) अथवा अभिभव ( overpowering, overcoming ) अर्थमें अधि पूर्वक कृ-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, शत्रुमधिकुरुते क्षमते अभिभवति वा, pardons or conquers an enemy )। उपेक्षा ( disregard ) अर्थमें भी अधि पूर्वक कृ-धातु आ० पदी होता है। यथा, भवादृशाश्चेदधिकुर्वते रतिं निराश्रया हन्त हता मनस्विता। दूसरे अर्थमें नहीं होता। यथा, मनुष्यानधिकरोति शास्त्रम् (The Shastras authorise men); राजा परराज्यमधिकरोति ( The king takes possession of his enemy's kingdom)।

(३)। (वेः शब्दकर्म्मणः, अकर्म्मकाच्च)। शब्द ( sound ) कर्म होनेसे अथवा अकर्मक होनेसे वि पूर्वक कृ-धातु आ० पदी होता है। शब्द कर्म यथा, असौ नरः स्वरान् विकुरुते (That man makes various sorts of sounds), गायकः स्वरान् विकुरुते (The singer modulates the sounds)। अकर्मक यथा, छात्राः विकुर्वते ( The students act at will), विकुर्वते सैन्धवाः ( The horses move gracefully ),

विकुर्व्वे नगरे तस्य पापस्याद्य रघुद्विषः ( To-day I will act according to my will in the city of the wicked enemy of Raghu)। अन्यत्र नहीं होता। यथा, क्रोधः चित्तं विकरोति (Anger perverts the mind)।

(४)। सम्माननोत्सञ्जनाचार्यकरणज्ञान-भृति-विगणनव्ययेषु नियः ), यथा सम्मानन to give instructions in उत्सञ्जनम् ( lifting up ) आचार्यकरण investiture with the sacred thread), ज्ञान (instructing), भृति ( employing on wages ), विगणन paying off debts ) और व्यय (spending) अर्थोंमें उपसर्गहीन वा उत्, उप, वि उपसर्गयुक्त नी-धातु आ० पदी होता है। शास्त्रे नयते (gives instructions in), स यष्टिं (stick) उपनयते (lifts up); पिता पुत्रं उपनयते (invests with the sacred thread); तत्त्वंनयते (instructs)। प्रभुः भृत्यं उपनयते ( employs on wages ); अहं ऋणं विनेष्ये ( shall pay off ); धनीशतं विनयते ( The rich man spends his hundred Rs. for charity )।

(५)। (कर्त्तृस्थे चाशरीरे कर्म्मणि ) कर्म अवयवहीन (devoid of physical form ) हो और कर्त्तामें अवस्थित हो तो (साधारणतः वि तथा, अप उपसर्गयुक्त) नी-धातु आ० पदी होता है। यथा, ज्ञानी क्रोधं विनयते ( The wise man restrains his anger ; मानिनि, मानमपनयस्व (give up); यहाँ क्रोध तथा मान अवयवहीन और कर्त्तामें अवस्थित है, इसलिये नी-आ० पदी हुआ है। किन्तु पुत्रः पितुः क्रोधं विनयति (appeases), स गण्डं ( cheek or boil) विनयति (turns away or removes); यहाँ क्रोध कर्त्तामें अवस्थित नहीं है और गण्ड अवयवहीन नहीं है, इसलिये नी आ० पदी नहीं हुआ।

(६)। (भासनोपसंभाषा-ज्ञान-यत्न-विमत्युपमंत्रणेषु वदः) भासन प्रभृति अर्थ बोध होनेसे वद्-धातु आ० पदी होता है। यथा, भासन (showing brilliance)—वदते मनुः स्मृतौ (Manu shows brilliance in Smriti); उपसंभाषा (conciliating, pacifying, consoling)—सदयः, पुरुषोऽयम् क्लिष्टानुपवदते (This kind man consoles the afflicted); ज्ञान (knowledge)—वदते पाणिनिर्व्याकरणे (Panini knows fully well to speak in Grammar); यत्न (toil, effort, enthusiasm)—क्षेत्रे वदते कृषकः (The cultivator toils in the field), स युद्धे वदते (Full of enthusiasm for war he says); विमति (difference of opinion, contradiction, quarrel)—छात्रा विवदन्ते (The students are contradicting one another), परस्परं विवदमानानामपि धर्म्मशास्त्राणाम् of the mutually conflicting Dharma-Shastras); उपमन्त्रण (coaxing, flattering, alluring) —दातारमुपवदते (praises the donor), गुरुः शिष्यमुपवदते (The preceptor allures the desciple)।

(७)। (व्यक्तवाचां समुच्चारणे) एक ही साथ अनेक मनुष्योंकी सुस्पष्ट (distinct) उक्ति (अर्थात् सहोक्ति) बोध होनेसे (सम् + प्र उपसर्गयुक्त) वद्-धातु आ० पदी होता है। यथा, संप्रवदन्तेवेदं ब्राह्मणाः (The Brahmins are reciting together the Veda loudly and distinctly)। मनुष्योंकी सहोक्ति नहीं होने से आ० पदी नहीं होता। यथा, एते खगाः संप्रवदन्ति (These birds are chirping together loudly); वरतनु, संप्रवदन्ति कुक्कुटाः (O beautiful one, the cocks are crowing)। सहोक्ति न होने से भी, नहीं होता। यथा, वदति ब्राह्मणाः।

(८)। ( अनोरकर्म्मकात् ) व्यक्त वाक्यकी (अर्थात् कादि वर्णात्मक स्पष्ट मनुष्यवाक्यकी) उक्ति बोध होनेसे अनु पूर्वक अकर्मक वद्-धातु आ० पदी होता है। यथा, अनुवदते कठः कालापस्य। ( The Katha Brahmin imitates, follows or is similar to the Kalap recension of the Vedas)। अकर्मक न होने से नहीँ होता। यथा, पूर्वोक्तम् अनुवदति (Repeats or reproduces what has been said before)। व्यक्त वाक्य न होनेसे भी नहीँ होता। यथा, अनुवदति वीणा (वीणा वंशस्य स्वनितमनुकरोतीत्यर्थः The harp imitates the sound of the flute )।

(९)। (विभाषा विप्रलापे) परस्पर विरुद्ध व्यक्त वाक्यकी सहोक्ति होनेपर ( वि + प्र उपसर्गयुक्त ) वद्-धातु विकल्पसे आ० पदी होता है। यथा, विप्रवदन्ते विप्रवदन्ति वा वैद्याः (The physicians are disputing)।

(१०)। (अपाद्वदः) कर्त्ता क्रिया के फलभागी होनेपर अप पूर्वक वद्-धातु आ० पदी होता है। यथा, धनकामो न्याय-मपवदते (The seeker after wealth disregards justice)।

(११)। (उद्विभ्यां तपः ) उत् और वि उपसर्ग के परस्थित तप्-धातु अकर्मक होनेपर आ० पदी होता है। यथा, रविरुत्त-पते वितपते वा (The sun is shining)। ( स्वाङ्ग कर्म्मकाच्च ) निजाङ्ग कर्म हो तो सकर्मक उत्+तप् तथा वि+तप् आ० पदी होते हैँ। यथा, उत्तपते वितपते वा पाणिं जनः ( The man warms his hand)। निजाङ्ग कर्म न होनेसे नहीँ होता। यथा, उत्तपति सुवर्णं सुवर्णकारः ( The goldsmith heats the gold ; चैत्रः मैत्रस्य पाणिमुत्तपति (Chaitra warms Maitra's hand ) तपः शब्द कर्म होने से तप्-धातु कर्तृ वाच्य मेँ आ० पदी होता है, और लट् आदि चार विभक्तियोँमेँ य

होता है। यथा, तप्यते तपस्तापसः (तपोऽर्जयतीत्यर्थः earns)। अन्यत्र नहीं होता। यथा, तपांसि तापसांस्तपन्ति (दुःखयन्तीत्यर्थः afflict)।

(१२)। कर्त्ता श्रद्धाविशिष्ट हो तो सृज्-धातु कर्त्तृवाच्य में आ० पदी होता है और लट् आदि चार विभक्तियोंमें य होता है। यथा, सृज्यते (makes) स्रजं (wreath, garland) भक्तः (a devotee)। श्रद्धाविशिष्ट कर्त्ता नहीं होनेसे प० पदी होता है। यथा, सृजति (makes) स्रजं मालिकः (a flower-seller)।

(१३)। (आशिषि नाथः) आशिस् अर्थात् अभिलषित वस्तु लाभ हो ऐसी इच्छा बोध होनेसे नाथ्-धातु आ० पदी होता है। यथा, सर्पिषः (ghee) नाथते यहाँ आशीर्वाद अर्थमें षष्ठी भी होती है सर्पिष् शब्द से (longs for) जनः (man) ऐसी इच्छा बोध नहीं होनेसे प० पदी होता है। यथा, नाथति (begs) भूमिं नृपं विप्रः; नाथति (afflicts) शत्रुं बली (a strong man)।

(१४)। (आशंसेराशंसायाम्) आशंसा (आशा, hope) बोध होनेपर आ+शन्स् धातु आ० पदी होता है। यथा, तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय (O Sanjaya, then I gave up all hopes of success)।

(१५)। (भाव कर्म्मणोः) भाववाच्य और कर्मवाच्यमें सब धातु आ० पदी होते हैं। यथा, मया स्थीयते (I stay); त्वया चन्द्रो दृश्यते (The moon is being seen by you)।

(१६)। (हरतेर्गतताच्छील्ये) गति (gait, motion) के वा स्वभाव (conduct) के अनुकरण—(imitation, resemblance) अर्थका बोध होनेपर अनु पूर्वक हृ-धातु आ० पदी होता है। यथा, पैतृकमनुहरते अश्वः (The horse

resembles his father in motion or conduct)। गति वा स्वभाव भिन्न अन्य कुछके अनुकरण बोध होनेपर प० पदी होता है। यथा, पितुरनुहरति रूपेण पुत्रः (The son resembles his father in appearance)।

(१७)। (शप उपालम्भे) शपथ करनेका (सौगन्द खानेका swearing) अर्थ बोध होनेपर शप्-धातु आ० पदी होता है। यथा, प्रियायै शपते पतिः (The husband solemnly swears with the intention of satisfying his wife)। दूसरे अर्थमें प० पदी होता है। यथा, स मित्रं शपति (He curses his friend)। मुग्धबोध टीकाकार दुर्गादासके अनुसार शपथ भिन्न अर्थमें शप्-धातु उभयपदी होता है।

(१८)। (समः क्ष्णुवः) क्ष्णु-धातु प० पदी है, किन्तु सम्-पूर्वक क्ष्णु-धातु आ० पदी होता है। यथा, संक्ष्णुते शस्त्रं (whets or sharpens the weapon); उत्कण्ठां संक्ष्णुते (dispels anxiety)।

(१९)। (कर्त्तरि कर्म्मव्यतिहारे) क्रिया-विनिमय बोध होनेसे कर्त्तृवाच्यमें धातुके उत्तर आत्मनेपद होता है। यथा, व्यतिभवते अर्कइन्दुः (As the sun rises when the moon sets, so the moon rises when the sun sets); व्यतिलुनीते धान्यं ब्राह्मणः (A Brahmin cuts paddy like a cultivator)। व्यति+अस् (व्यतिहारमें आ० पद), लट् प्र० पु० व्यतिस्ते, व्यतिषाते, व्यतिषते; म० पु० व्यतिसे, व्यतिषाथे, व्यतिध्वे; उ० पु० व्यतिहे, व्यतिस्वहे, व्यतिस्महे।

(२०)। (न गति-हिंसार्थेभ्यः) क्रियाविनिमय अर्थ बोधहोनेसे गत्यर्थक, हिंसार्थक तथा शब्दार्थक धातु, और हस्-धातु

आ० पदी नहीँ होता। यथा, व्यतिगच्छन्ति, व्यतिसर्पन्ति, व्यतिहिंसन्ति, व्यतिघ्नन्ति, व्यतिजल्पन्ति, व्यतिहसन्ति। हृ-धातु गत्यर्थक होनेपर भी आ० पदी होता है। यथा, व्यतिहरन्ते।

(२१)। (इतरेतरान्योन्योपपदाच्च। परस्परोपपदाच्चेति वक्तव्यम्)। इतरेतर, अन्योन्य अथवा परस्पर शब्दका प्रयोग रहनेसे क्रियाविनिमय-अर्थ बोध होनेपर भी आत्मनेपद नहीँ होता। यथा, इतरेतरम् अन्योन्यं परस्परं वा व्यतिलुनन्ति। मुग्धबोधके अनुसार अन्योन्यार्थबोधक शब्दके प्रयोग रहनेसे भी नहीँ होता। यथा, सम्पद्विनिमयेनोभौ दधतुर्भुवनद्वयम्—रघु। यहाँ विनिमय शब्द अन्योन्यार्थबोधक है।

(२२)। (अनुपसर्गाज् ज्ञः) कर्त्ता क्रियाके फलभागी होनेपर उपसर्गरहित ज्ञा-धातु आत्मनेपदी होता है। यथा, गां जानीते। उपसर्गयुक्त होनेपर नहीँ होता। यथा, स्वर्गलोकं न प्रजानाति मूढः। कर्त्ता फलभागी नहीँ हो तो नहीँ होता। यथा, गृहिणो गां जानाति गोरक्षकः।

(२३)। (विभाषोपपदेन प्रतीयमाने) कर्त्ता क्रियाके फलभागी यह बात यदि उपपदसे (अर्थात् पदके समीप प्रयुक्त अन्य पदसे) स्पष्टरूपसे समझा जाय तो धातु विकल्पसे आ० पदी होता है। यथा, स्वं यज्ञं यजति यजते वा। यहाँ कर्त्ता जो क्रियाके फलभागी यह स्वं उपपदसे समझा जाता है इसलिये विकल्पसे आ० पद हुआ। ऐसे—स्वं व्रीहिं संयच्छति संयच्छते वा; स्वं यज्ञं कारयति कारयते वा; स्वं कटं करोति कुरुते वा।

EXERCISE.

1. *Translate into Sanskrit*:—The Ganges flows (प्र+वह्) from the North to the South. The mother *lulls* the child *to sleep* (शी+णिच्). The

bull *turns up the earth with joy* (अप+कृ). The boy scatters (अप+कृ) the flowers. The protector of the earth enjoyed (बुभुजे) the earth alone. The *sylvan deity* (वनदेवता) worships (उप+स्था) me with the offerings of fruit, flower and foliage. The *royal horse* (वाजी) *is walking* वि+क्रम्) *with good grace* (साधु). The smoke rises (आ+क्रम्) from the surface of the earth. He *does* not *listen to* (सम्+श्रु) the advice of his friends. A pious man *makes friends with* (उप+स्था) a pious man. His proposal *is* not *consistent with reason* (सम्+गम्). The traveller *set out* (प्र+स्था) with a party of the villagers. A virtuous man refrains (वि+रम्) from practising vice. I *am pleased* (परि+रम्) at your sight. Arjun did not desist from seeing the milkwomen (वल्लरी). According to religious rites, he married (उप+यम्) Mena who was respected even by the saints. Shakuntala, *though fond of ornaments* (प्रियमण्डनाऽपि) *does* not *pluck* (आ+दा) your foliage, through affection. He who *initiates* a boy *into the sacred ceremonies* (उप+नी) and teaches (अधि+इ+णिच्) him sacred learning, is called *Acharya*. At mid-night, while I was sleeping soundly in my bed, I was awakened by a noise proceeding from persons quarrelling with one another. The king, who protects his subjects as if they were his own children, himself

enjoys unending happiness. He challenges me *in a duel* (द्वन्द्वयुद्धे).

2. *Correct the following showing reasons:—*

संक्रोडन्ति रत्नैर्वालिकाः अलकायां; ब्राह्मणाः सूर्यं गायत्र्या उपातिष्ठन्; यूयं किं जिज्ञासेसि? शठाः उत्क्रमपजानाति; उत्तपते महीं भानुः; अश्वेन सञ्चरन् राजा मुनिकन्यां ददर्श; विनय सर्वथा क्रोध; चित्तं विकुरुते कामः; संजानीते स्वदेशमपराधी; सर्वमनुकुर्वन्ते शिशवः; अधिकरोति दैत्यान् देवकीनन्दनः; उपयच्छति सः राजा तां कन्यां सुलक्षणाम्; इदं कर्त्तुम् स प्रतिजानाति; कथमत्रावतिष्ठसि? शीघ्रं प्रतिष्ठ; नियोक्ष्यामि त्वामहमेकस्मिन् गुरुकर्म्मणि; रोगिणं शुश्रुषन्नहं प्राप्नोमि विपुलं सुखं; चन्द्रापीडस्यानुरागं जिज्ञासन्ती कादम्बरी प्राह; प्रवासगामी पुत्रः मातरमापृच्छति; ज्येष्ठतनयं राज्यं दत्वा राजा तपसे वनं प्रतस्थौ; मूर्खाः सदा निरर्थकं विवदन्ति।

3. *Illustrate and explain the difference in usage and meaning, if any, between:*—आक्रामति, आक्रामते; आददाति, आदत्ते; संजानाति, संजानीते; आहन्ति, आहते; भुनक्ति, भुङ्क्ते; उपतिष्ठति, उपतिष्ठते; सञ्चरति, सञ्चरते; भाययति, भीषयते; संगच्छति, संगच्छते; संक्रीडति, संक्रीडते; उच्चरति, उच्चरते; संगिरति, संगिरते; करिष्यामि, करिष्ये।

4. Say which *causative verbs* (णिजन्त धातु) are used in Parasmaipada and which in Atmanepada.

5. What roots *in desiderative form* (सनन्त) are used only in Atmanepada?

6. What roots with the prefix आङ् are used in Atmanepada?

7. Explain and illustrate the following Sanskrit Rules :—(a) आणावकर्म्मकाच्चित्तवत्कर्त्तृकात्; (b) आङो दोऽनास्यविहरणे; (c) उदोऽनूर्ध्वकर्म्मणि; (d) आङ उद्गमने; (e) अपह्नवे ज्ञः; (f) उपाद्यमः स्वकरणे।

## कर्मवाच्य और भाववाच्य प्रकरण।*

## Transitive-Passive and Intransitive-Passive Voices.

३४४। (भावकर्मणोर्लस्यात्मनेपदम्)। कर्मवाच्य और

*संस्कृतमें प्रधानतः तीन वाच्य होते हैं—कर्तृवाच्य (Active voice), कर्मवाच्य (Passive voice) और भाववाच्य (Intransitive Passive or Impersonal Passive voice)। इनके सिवाय कर्मकर्तृवाच्य (Passive-Active or Reflexive-Passive voice), नामके और भी एक वाच्य होता है। "कर्त्तृवाच्य प्रयोगे तु प्रथमा कर्तृकारके। द्वितीयान्तं भवेत् कर्म्म कर्त्रधीनं क्रियापदम्॥" कर्तृवाच्यके कर्त्तामें प्रथमा विभक्ति और कर्ममें द्वितीया विभक्ति होती है और क्रियापद कर्त्ताके अधीन होता है अर्थात् क्रियाके पुरुष तथा वचन कर्त्ताके पुरुष तथा वचनके अनुसार होते हैं (१५ पृष्ठ देखो)। "कर्मवाच्य-प्रयोगे तु तृतीया कर्तृकारके। प्रथमान्तं भवेत् कर्म कर्माधीनं क्रियापदम्॥" कर्मवाच्यके कर्त्तामें तृतीया और कर्ममें प्रथमा विभक्ति होती है और क्रियापद कर्मके अधीन होता है अर्थात् क्रियाके पुरुष तथा वचन कर्मके पुरुष तथा वचनके अनुसार होते हैं। "भावेकर्मणिवाच्ये च सदा स्यादात्मनेपदम्। लडादिषु चतुर्ष्वेव यकारस्यागमो भवेत्॥" कर्मवाच्यमें और भाववाच्यमें सभी धातु आत्मनेपदी हो जाते हैं और लट् आदि चार विभक्तियोंमें धातुओंके उत्तर यकारका आगम होता है, यथा—

कर्तृवाच्य—शिशुः ग्रन्थं पठति। शिशुः ग्रन्थौ पठति। शिशुः ग्रन्थान् पठति। अहं त्वां पश्यामि। त्वं मां पश्यसि।

भाववाच्यमें धातु आत्मनेपदी होता है, इसलिये धातुके उत्तर केवल आत्मनेपदकी ही विभक्तियां होती हैं।

---

कर्मवाच्य—शिशुना ग्रन्थः पठ्यते। शिशुना ग्रन्थौ पठ्येते। शिशुना ग्रन्थाः पठ्यन्ते। मया त्वं दृश्यसे। त्वया अहं दृश्ये।

"भावे कर्त्तृतृतीया स्यात् कर्माभावश्च सर्वदा। प्रथमपुरुषस्यैकवचनान्तं क्रियापदम्॥" भाववाच्यके कर्त्तामें तृतीया विभक्ति होती है, कर्म नहीं रहता और क्रियापदमें सदा प्रथमपुरुषके एकवचनकी विभक्ति होती है। यथा—

कर्त्तृवाच्य। बालकाः रुदन्ति। यूयं हसथ। अहं तिष्ठामि।

भाववाच्य। बालकैः रुद्यते। युष्माभिः हस्यते। मया स्थीयते।

"प्रयुज्यते भाववाच्ये कृदन्तं यत् क्रियापदम्। क्लीवलिङ्गं प्रथमैकवचनान्तञ्च तद् भवेत्।" भाववाच्यमें क्त, तव्य, अनीय, य प्रभृति कृत् प्रत्ययान्त क्रियापद क्लीवलिङ्गके प्रथमाके एकवचनमें व्यवहृत होते हैं। यथा, तेन स्थितम्, मया स्थातव्यम्, त्वया लज्जनीयम् इत्यादि।

कर्त्तृवाच्यके सकर्मक क्रियापदको कर्मवाच्यमें और अकर्मक क्रियापदको भाववाच्यमें परिवर्त्तित किया जा सकता है और कर्मकर्त्तृवाच्यके क्रियापदको भाववाच्यमें परिवर्त्तित किया जा सकता है। यथा, रामो मृगं पश्यति (कर्त्तृ वा०), रामेण मृगो दृश्यते (कर्म वा०); रामः पश्यति, (कर्त्तृ वा०); रामेण दृश्यते (भाव वा०); वृक्षः छिद्यते (कर्म कर्त्तृवा०), वृक्षेण छिद्यते (कर्मकर्त्तृ वा० से भाव वा०)।

इन चार वाच्योंके अतिरिक्त संस्कृतमें और भी चार वाच्य हैं, जिसे कारकवाच्य कहते हैं। यथा—(१) करणवाच्य (Instrumental voice), नीयते अनेनेति नयनम् (नी-धातुके उत्तर करणवाच्यमें अनट्); (२) सम्प्रदानवाच्य (Dative voice), सम्प्रदीयते अस्मै इति सम्प्रदानम् (सम्+प्र+दा सम्प्रदानवाच्यमें अनट्); (३) अपादानवाच्य (Ablative voice), उपाधीयते अस्मादिति उपाध्यायः (उप+अधि+इ+अपादानवाच्यमें घञ्); (४) अधिकरणवाच्य (Locative voice), शय्यते अस्मिन्निति शयनम् (शी+अधिकरणवाच्यमें अनट्)।

N. B. तिङन्त क्रियाओंका प्रयोग केवल कर्त्तृवाच्य, कर्मवाच्य, भाववाच्य और कर्मकर्त्तृवाच्यमें ही होता है, किन्तु कृत् प्रत्ययोंका प्रयोग सभी वाच्योंमें होता है।

३४५। कर्मवाच्यमें कर्मपदका जो पुरुष और जो वचन होता है क्रियापदका भी वही पुरुष और वही वचन होता है, अर्थात् कर्मपद अस्मद् होनेसे क्रियामें उत्तम पुरुषकी विभक्ति होती है; युष्मद् होनेसे मध्यमपुरुषकी और तद्भिन्न होनेसे प्रथम पुरुषकी विभक्ति होती है। ऐसे ही कर्मपद एकवचनका होनेसे क्रियापद भी एकवचनका होता है, द्विवचनका होनेसे क्रियापद भी द्विवचनका, और बहुवचनका होनेसे क्रियापद भी बहुवचनका होता है।

३४६। भाववाच्यकी क्रियामें सदा ही प्रथमपुरुषके एकवचनकी विभक्ति होती है।

३४७। (सार्वधातुके यक्) कर्मवाच्य तथा भाववाच्यमें लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ्, इन चार विभक्तियोंमें सर्वगणीय धातुके उत्तर य (क्) होता है और धातुओंके रूप दिवादिगणीय धातुके सदृश होते हैं। यथा, गम् गम्यते; पठ् पठ्यते; त्यज् त्यज्यते; भुज् भुज्यते; भिद् भिद्यते; छिद् छिद्यते; शुच् शुच्यते; स्पृश् स्पृश्यते; लभ् लभ्यते; नी नीयते; हन् हन्यते; ज्ञा ज्ञायते; सृज् सृज्यते; स्ना स्नायते; सेव् सेव्यते; लुप् लुप्यते। य परे रहने से शी-धातुके स्थानमें शय् होता है। यथा, शय्यते।

३४८। (घुमास्थेतीत्वम्) य परे रहनेसे दा, धा, मा, गा (to go), गै (to sing), हा, पा (पानार्थक to drink), सो और स्था, इन धातुओंके अन्त्यस्वरके स्थानमें दीर्घ ईकार होता है। यथा, दा दीयते; धा धीयते; मा मीयते; गा, गै गीयते; हा हीयते; पा पीयते; सो सीयते; स्था स्थीयते।

३४९। १२७ से लेकर १३५ तक नौ (९) सूत्रोंके अनुसार आशीर्लिङ्के परस्मैपदमें जिस धातुको जो कार्य्य होता है,

य प्रत्यय परे रहनेसे भी उस धातुको वही कार्य्य होता है। यथा—(१२७ सूत्रके अनुसार) जि जीयते; चि चीयते; श्रि श्रीयते; क्षि क्षीयते; श्रु श्रूयते; स्तु स्तूयते। (१२८ सूत्रके अनुसार) कृ क्रियते; भृ भ्रियते; हृ ह्रियते; मृ म्रियते। (१२६ सूत्रानुसार) स्मृ स्मर्य्यते; स्तृ स्तर्य्यते; ऋ अर्य्यते। (१३० सूत्रानुसार) तॄ तीर्य्यते; कॄ कीर्य्यते पॄ पूर्य्यते। (१३१ सूत्रानुसार) ग्रह् गृह्यते; प्रच्छ् पृच्छते; व्यध् विध्यते; यज् इज्यते। (१३२ सूत्रानुसार) वच् उच्यते; वद् उद्यते; वप् उप्यते; वस् उष्यते; वह् उह्यते; स्वप् सुप्यते। (१३३ सूत्रानुसार) ह्वे हूयते। (१३४ सूत्रानुसार) दन्श् दश्यते; भ्रन्श् भ्रश्यते; शन्स् शस्यते; मन्थ् मथ्यते; भन्ज् भज्यते; बन्ध् बध्यते (१)। (१३५ सूत्रानुसार) शास् शिष्यते।

३५०। य परे रहनेसे णिजन्त धातुके अन्तस्थित इकारका लोप होता है। यथा, कारि कार्य्यते; स्थापि स्थाप्यते; दूषि दूष्यते; दर्शि दर्श्यते।

लिट्, लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्।

सेव्-धातु। लिट्—सिषेवे, सिषेवाते, सिषेविरे। लुट्—सेविता, सेवितारौ, सेवितारः। लृट्—सेविष्यते सेविष्येते, सेविष्यन्ते। लृङ्—असेविष्यत, असेविष्येताम्, असेविष्यन्त। आशीर्लिङ्—सेविषीष्ट, सेविषीयास्ताम्, सेविषीरन्।

भुज्-धातु। लिट्—बुभुजे, बुभुजाते, बुभुजिरे। लुट्—भोक्ता, भोक्तारौ, भोक्तारः। लृट्—भोक्ष्यते, भोक्ष्येते, भोक्ष्यन्ते। लृङ्—अभोक्ष्यत, अभोक्ष्येताम्, अभोक्ष्यन्त। आशीर्लिङ्—भुक्षीष्ट, भुक्षीयास्ताम्, भुक्षीरन्।

(१) इदित् धातुके "न्" का लोप नहीं होता। यथा, निन्द् निन्द्यते; वन्द् वन्द्यते; कुन्थ् कुन्थ्यते; नन्द् नन्द्यते; स्पन्द् स्पन्द्यते इत्यादि।

३५१। (स्य-सिच्-सीयुट्-तासिषु भावकर्मणोरुपदेशेऽज्झन-ग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च) लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, इन चार विभक्तियोंमें स्वरान्त तथा ग्रह्, दृश्, और हन् धातुके उत्तर विकल्पसे इ (चिण्) होता है।

३५२। (चिण्वद्भावाद्वृद्धिः) इ परे रहनेसे धातुके अन्त्य-स्वरको और उपधा अकारको वृद्धि होती है। यथा, स्वरान्त-श्रु-धातु; लिट्—शुश्रुवे। लुट्—श्रोता, श्राविता। लृट्—श्रोष्यते श्राविष्यते। लृङ्—अश्रोष्यत, अश्राविष्यत। आशी-र्लिङ्—श्रोषीष्ट, श्राविषीष्ट। ग्रह्-धातु; लिट्—जगृहे। लुट्—ग्रहीता, ग्राहिता। लृट्—ग्रहीष्यते, ग्राहिष्यते। लृङ्—अग्र-हीष्यत, अग्राहिष्यत। आशीर्लिङ् ग्रहीषीष्ट, ग्राहिषीष्ट।

३५३। इ परे रहनेसे उपधा लघुस्वरको गुण होता है। यथा, दृश् धातु; लिट्—ददृशे। लुट्—द्रष्टा, दर्शिता। लृट्—द्रक्ष्यते, दर्शिष्यते। लृङ्—अद्रक्ष्यत, अदर्शिष्यत। आशीर्लिङ्—द्रक्षीष्ट, दर्शिषीष्ट।

३५४। इ परे रहनेसे हन्-धातुके "ह्" के स्थानमें घ् होता है। यथा, लिट्—जघ्ने। लुट्—हन्ता, घानिता। लृट्—हनिष्यते, घानिष्यते। लृङ्—अहनिष्यत, अघानिष्यत। आशी र्लिङ्—वधिषीष्ट, घानिषीष्ट।

३५५। इ परे रहनेसे आकारान्त धातुके उत्तर य् होता है। यथा, दा-धातु; लिट्—ददे। लुट्—दाता, दायिता। लृट्—दास्यते, दायिष्यते। लृङ्—अदास्यत, अदायिष्यत। आशीर्लिङ्—दासीष्ट, दायिषीष्ट।

३५६। ( चिण् भावकर्मणोः ) कर्मवाच्य और भाववाच्यमें लुङ्की "त" विभक्तिके स्थानमें इ ( चिण् ) होता है। इ परे रहनेसे अन्त्यस्वर और उपधा अकारको वृद्धि होती है और उपधा लघुस्वरको गुण होता है। यथा, वद्-धातु—अवादि-अवादिषाताम्, अवदिषत; सिव्-धातु—असेवि, असेविषाताम्, असेविषत; भज्-धातु—अभाजि, अभक्षाताम्, अभक्षत; मन्-धातु—अमानि, अमंसाताम्, अमंसत (१)।

३५७। स्वरान्त तथा ग्रह्, दृश्, हन् और दा-धातु के लुङ्की त भिन्न अन्य विभक्तियोंमें लुट् प्रभृतिके तुल्य कार्य होता है। यथा, श्रु-धातु—अश्रावि, अश्रोषाताम्-अश्राविषाताम्, अश्रोषत-अश्राविषत; ग्रह्-धातु—अग्राहि, अग्रहीषाताम्-अग्राहिषाताम्, अग्रहीषत-अग्राहिषत; दृश्-धातु—अदर्शि, अदृक्षाताम्-अदर्शिषाताम्, अदृक्षत-अदर्शिषत; हन् धातु—अवधि-अघानि, अवधिषाताम्-अघानिषाताम्-अहसाताम्, अवधिषत-अघानिषत-अहसत; दा-धातु—अदायि, अदिषाताम्-अदायिषाताम्, अदिषत-अदायिषत।

---

(१) कर्म्म और भाववाच्यमें कुछ धातुओंके लुङ्की त विभक्तिके रूप। वद्—अवादि, पठ्—अपाठि, पच्—अपाचि, गम्—अगामि, कृ—अकारि, जि—अजायि, श्रु—अश्रावि, नी—अनायि, भू—अभावि, भिद्—अभेदि, कृष्—अकर्षि, जन्—अजनि, शम्—अशमि, शमि (शम्+णिच्)—अशमि अशामि, दम्—अदमि, अदामि, कम्—अकामि, वम्—अवामि, आ+चम्—आचामि, यम्—अयमि अयामि, वि+श्रम्—व्यश्रमि-व्यश्रामि, या—अयायि, जागृ—अजागारि, (जागृ+णिच्) अजागारि, भन्ज्—अभञ्जि-अभाजि, लभ्—अलम्भि-अलाभि, प्र+लभ्—प्रालम्भि। भू-धातु (भाववाच्य, लिट् ए)—बभूवे।

## कर्म्मकर्त्तृवाच्य (१) प्रकरण।

(Passive Active or Reflexive Passive Voice).

३५८ कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें कर्म्मपद कर्त्तृपद हो जाता है और कर्म्मपद नहीं रहता और लट्, लोट्, लङ् विधिलिङ्, इन चार विभक्तियोंमें सर्वगणीय धातुके उत्तर य (क्) होता है। इस वाच्यमें धातु आत्मनेपदी होता है, इसलिये केवल आत्मनेपदको विभक्तियां होती हैं (२)। यथा, स्वयमेव भिद्यते वृक्षः गजेन किं भिद्यते; (नरेण पच्यमानं स्वयमेव) पच्यते भक्तम्।

---

(१) क्रियमाणन्तु यत् कर्म्म स्वयमेव प्रसिध्यति।
सुकरैः स्वैर्गुणैः कर्त्तुः कर्म्मकर्त्तेति तद्विदुः॥

(२) पच् और दुह् धातुको छोड़कर कर्मकर्त्तृवाच्यमें और किसी द्विकर्मक धातुका प्रयोग नहीं होता। इसलिये "याच्यते राजा (स्वयमेव) भूमिम्" ऐसा प्रयोग नहीं हो सकता; किन्तु "अपक्त आम्रः फलम्" (कालेन फलं पच्यमान आम्रवृक्षः स्वयं फलं अपक्त); अदुग्ध गौ दुग्धम् (गोपेन दुग्धं दुह्यमाना गौः स्वयं दुग्धं अदुग्ध) ऐसे प्रयोग होते हैं। जिन धातुओंका अर्थ कर्मस्थ अर्थात् जिन धातुओंसे निष्पन्न क्रियाओंका कार्यविशेष कर्मकारकमें स्पष्टरूपसे अनुभव किया जाता है, कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें केवल उन ही धातुओं का प्रयोग होता है। यथा, छिद्यते वृक्षः (स्वयमेव); भिद्यते काष्ठं (स्वयमेव; पच्यते ओदनः (स्वयमेव)। छिद्-धातुका अर्थ छेदन, यह केवल वृक्षादिमें ही रह सकता है, छेदकर्त्ता-में नहीं, इसलिये छिद्-धातुका अर्थ कर्मस्थ और छिद्-धातुका प्रयोग कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें हुआ है। ऐसे भिद्-धातुका अर्थ भेद, विदारण; यह काष्ठादिमें ही रह सकता है, भेदकर्त्तामें नहीं, इसलिये भिद्-धातुका अर्थ कर्मस्थ और कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें इसका प्रयोग हुआ है; पच्-धातुका अर्थ पाक (cooking), विक्लित्ति (Softening); यह केवल तण्डुलादिमें ही रह सकता है, पाककर्त्तामें नहीं, इसलिये पच् धातुका अर्थ कर्मस्थ है और इसका प्रयोग कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें हुआ है। किन्तु जिन धातुओंसे निष्पन्न क्रियाओंका कार्यविशेष कर्म्मकारकमें परिलक्षित नहीं होता उन

EXERCISE.

1. *Translate into Sanskrit using* कर्म्मवाच्य *or* भाववाच्यः— Some sweetmeats are made from milk. A wise man never laments the death of his friends and relatives. Danger follows danger. Every one enjoys the fruits of his actions, good or bad. His horse Chaitak runs very fast. Ram

---

धातुओंका अर्थ कर्त्तृस्थ है और इसलिये कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें उनका प्रयोग नहीं होता। बुध्-धातुका अर्थ ज्ञान् (knowing) जो बोधकर्त्ता शिष्यादिमें ही रह सकता है। बोधका विषय ग्रन्थादिमें नहीं, इसलिए बुध् धातुका कर्त्तृस्थ सुतरां कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें इसका प्रयोग नहीं होता। अतः "बुध्यते ग्रन्थः" (स्वयमेव) ऐसा प्रयोग नहीं हो सकता। ऐसे ही गम्यते ग्रामः (स्वयमेव) इत्यादि प्रयोग नहीं हो सकता। कर्म्मकर्त्तृवाच्यके कोई एक उदाहरण—

(१) "तृणानि भूमिरुदकं वाक् चतुर्थी च सूनृता। एतान्यपि सतां गेहे नोच्छिद्यन्ते कदाचन॥"

(२) "एकैव मूर्त्तिर्बिभिदे त्रिधा सा।"—कुमार।

(३) "परिहीयते गमनवेला"—शकुन्तला।

(४) "स्वयं प्रणमतेऽल्पेऽपि परवायावुपेयुषि"—माघ।

(५) "स्वयं प्रदुग्धेऽस्य गुणैरुपस्नुता"—किरात।

(६) "भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे॥" सा० कौ०

कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें, कुप् कुप्यति-ते; रन्ज् रज्यति-ते। लुङ् त—तप् अतप्त; रुध् अरुद्ध; कृ अकारि, अकृत; दुह् अदोहि, अदुग्ध। कर्म्मकर्त्तृवाच्यमें कुछ धातुओंके उत्तर य (क्) और इ (ण) नहीं होते। यथा, सनन्त कृ चिकीर्षते अचिकीर्षिष्ट; श्रन्थ् श्रथ्नीते, अश्रन्थिष्ट; ग्रन्थ् ग्रथ्नीते अग्रन्थिष्ट; ब्रू ब्रूते अबोचत, कॄ किरते, अकीष्ट, अकरिष्ट, अकरीष्ट गॄ गिरते, अगीर्ष्ट; अगरिष्ट, अगरीष्ट दुह् दुग्धे, अदुग्ध, अदोही, नम् नमते, अनंस्त; भूषार्थक तनूस् तंसते, अतंसिष्ट; णिजन्त कारि कारयते, अचीकरत; स्नु स्नुते, अस्नविष्ट-अस्नोष्ट; श्रि श्रयते, अशिश्रियत-अश्रायिष्ट-अश्रयिष्ट; आत्मनेपदमें अकर्म्मक धातु आ+हन् आहते आवधिष्ट-आघानिष्ट, आहत।

heard a very sweet song sung *by the sylvan nymph* (वनदेवताभिः). Be pleased to take this offering of fruits and flowers. I do not know them. I saw a big lion in the forest. You should not lie down on the damp ground. A pious man is respected by all men. Who has killed the demon? Rama showed Sita the abodes of the hermits. Long live our beloved Emperor. Kindly fill (पॄ) this pitcher (कलसः) with the water of the Ganges. Birds leave their nests in the morning. The girls are plucking the flowers. Where do they live? The two boys fell down from a tree. Did you laugh? No, Sir, I did not. The powerful king will surely conquer all his enemies. He always remembers us. The parents and teachers should be obeyed with equal respects. A sickly man often wishes to eat spicy things. If you do not listen to what your teacher says you will not at all benefit by his teaching. Do you know who wrote the Ramayana? Has he got his desired object? Beautiful gardens are seen on all sides of Pataliputra.

2. *Change the voice of*:—इमे पक्षिणः मधुरं गायन्ति। ते सर्व्वे क्षेत्रे वीजानि वपन्ति। मुनयः वने वसन्ति। शिष्यो वेदमधीते। सदयो भवतु भवान्। अस्त्युत्तरापथे गृध्रकूटोनाम पर्व्वतः, तत्रैव रेवातीरे न्यग्रोधपादपे वका निवसन्ति, तस्य वटस्य अधस्तात् विवरे सर्पस्तिष्ठति। स रथात् पपात ममार च। त्वया वृथा रुद्यते। दाता चिरंजीवतु। विदिशायां कश्चित् प्रतापवान् नृपतिरासीत्। त्वं कुत्र गमिष्यसि? मम पाशान् छेत्स्यसि। अनृतं मा वद।

3. *Correct*:—रामेण वनं जगाम। मार्ज्जारेण पक्षिशावकान् खादति। भवान् फलमिदं गृह्यताम्। न ज्ञायतेऽह कुत्र त्वं वस्यते। वायसेन व्याधोऽपश्यत्। मया तत्र न जगाम। त्वया सत्वरमेव आगमिष्यसि। भक्तः प्रह्लादेन हरिः स्मरति। बालया पुष्पाणि चीयते। स्मर नित्यमनित्यता। जेष्यति तारकः इन्द्रेण। प्राज्ञेन उपायः चिन्तयेत।

# लकारार्थ-निर्णय (१)।

(Rules for the use of Tenses and Moods).

३५६। "वर्त्तमाने लट्।" वर्त्तमानकाल (*Present tense*) में धातुके उत्तर लट् विभक्ति होती है। यथा, गम्—गच्छति, भू—भवति, दृश्—पश्यति, स्था—तिष्ठति।

---

(१) साधारणतः वर्त्तमानकालमें लट् होता है; अतीत (भूत) काल में लङ्, लिट् तथा लुङ् होते हैं और भविष्यत्कालमें लृट् तथा लुट् होते हैं। अंगरेज़ी Indicative Mood Present Indefinite और Present Progressive Tense के Verb का अनुवाद लटसे किया जाता है। यथा, Ram *laughs* रामो हसति; He *is going* home स गृहं गच्छति; The earth *moves* round the sun (universal truth नित्यवर्त्तमान-क्रिया) पृथिवी सूर्यं परितः आवर्त्तते; As the spot in the moon is *immersed* in her beams, so a single fault amidst the assemblage of merits—एकोहिदोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः। Historic Present और Habitual action बोध होनेपर अंगरेज़ीमें Verb, Past tense में हो, तो भी उसका अनुवाद लट्से किया जाता है। यथा, There *was* a city named Mahilaropya in the Deccan—अस्ति दाक्षिणात्ये महिलारोप्यं नाम नगरम्; A crow *used to sleep* on the branch of a tree—कश्चिद् वायसः वृक्षशाखायां स्वपिति। Immediate future or Recent past action का बोध होनेपर भी लट् का प्रयोग होता है (वर्त्तमानसामीप्ये वर्त्तमानवद् वा)। यथा, I *shall come presently*—अयमहमागच्छामि; When have you come? कदा आगतोऽसि? I *have come just now*.—अयमागच्छामि। भविष्यत्कालमें लट् का प्रयोगः—(*i*) यावत् और पुरा शब्दोंके योगसे (३३५), आर्य्य माधव्य! अवलम्बस्व चित्रफलकं यावत् आगच्छामि (*i. e.*, आगमिष्यामि)—शकु; इयमिव स एवाग्निर्भ्रान्तिं करोति (*i. e.*, करिष्यति) पुरायतः—नैषध; (*ii*) कदा और कर्हि शब्दोंके योगमें विकल्पसे (३६६), कदा त्वं गृहं गच्छसि गमिष्यसि वा; कर्हि स ददाति दास्यति वा। (*iii*) अङ्गरेज़ी Interrogative sentence को संस्कृतमें अनुवाद करनेमें कभी-कभी, What shall I do? किं करोमि?

३६०। "अनद्यतने लङ् परोक्षे लिट् (भूत-सामान्ये) लुङ्" अतीतकाल (*Past tense*) में धातुके उत्तर लिट्, लङ् और लुङ् विभक्तियाँ होती हैं। यथा, गम्-जगाम, अगच्छत्, अगमत्; भू-बभूव: अभवत्; अभूत्; दृश्-ददर्श, अपश्यत्, अदर्शत्; स्था-तस्थौ, अतिष्ठत् अस्थात् (१)।

---

Where shall I go? क्व गच्छामि? (*iv*) Condition बोध होनेपर कभी-कभी, यः पितरं हन्ति (*i. e.*, हनिष्यति) स नरकं याति (*i. e.*, यास्यति)। कथं शब्दके योगसे सब कालों में विकल्पसे लट् और विधिलिङ् होता है, यथा, कथं गच्छसि गच्छेः वा (३३७)।

(१) पाणिनिके अनुसार (अनद्यतने लङ्) अनद्यतन अतीत अर्थमें अर्थात् अतीत रात्रिके पश्चिम (शेष) याम (प्रहर) से लेकर परवर्त्ती रात्रिके प्रथम याम तक छः प्रहर के पहिलेकी घटनाको जतानेके लिये धातुके उत्तर लङ् होता है; अद्यतन अतीत अर्थमें लङ् नहीं होता। यथा, ह्यः (yesterday) कर्म्म अकरोत्। (परोक्षे लिट्) परोक्ष अनद्यतन अतीत अर्थमें अर्थात् जो अनद्यतन अतीत घटना वक्ता (बोलने वाले) के सामने नहीं हुई उसी घटनाको जतानेके लिए धातुके उत्तर लिट् होता है। यथा, रामो रावणं जघान। और (भूतसामान्ये लुङ्) साधारण अतीत अर्थमें अर्थात् अनद्यतन तथा अनद्यतन परोक्ष अतीत को छोड़कर और सब अतीत अर्थ में अतःएव अद्यतन अतीत अर्थ में ही लुङ् होता है। यथा, अद्याभूदवलोकनं मृगदृशः। पाणिनिके मतमें अनद्यतन भविष्यत् अर्थ में लुट् होता है। यथा, श्वः (to-morrow) कर्त्ता (he *will do*), श्वः भोक्ता (he *will eat*) इत्यादि। अनद्यतनके सिवाय और सब भविष्यत् अर्थ में लृट् होता है। यथा, अद्य गमिष्यति, वर्षान्तरे (*after a year*) भविष्यति सुखम् इत्यादि (३६१)। परन्तु शिष्टप्रयोगमें इन नियमों के बहुधा व्यतिक्रम देखने में आते हैं, इस हेतु मुग्धबोधकारने नियम किया है "भवद् भूत भव्ये तिप् त्याद्याः" (त्याद्याः विभक्तयः तिप्त्स्तिपः क्रमात् वर्त्तमानातीतभविष्यत्सु कालेषु स्युः)। मुग्धबोधकार बोपदेवके और आधुनिक वैयाकरणों के अनुसार अतीतकालमें लङ्, लुङ् तथा लिट् यथेच्छ प्रयोग किया जा सकता है और भविष्यत्कालमें साधारणतः लृट् का, और कभी-कभी लुट् का; केवल देखना चाहिये कि श्रुतिकटु-दोष नहीं हो। यथा, शेते स चित्तशयने मम

३६१। "(भविष्यति) अनद्यतने लुट्, लृट् शेषे च।" भविष्यत्काल (*Future tense*) में धातुके उत्तर लुट् और

---

मीनकूर्म्मकोलोऽभवन्नृहरिवामनजामदग्न्यः। योऽभूद्‌बभूव भरताग्रजकृष्णबुद्धः कल्की सताञ्च भविता प्रहरिष्यतेऽरीन्॥ याद रखना कि साधारणतः उत्तमपुरुषमें लिट्‌का प्रयोग नहीं होता; कर्त्ता की अप्रकृतिस्थता (*unconciousness*) और दृढ़ अस्वीकृत (*absolute denial*) बोध होने पर ही उत्तमपुरुषमें लिट्‌का प्रयोग होता है। यथा, अप्रकृतिस्थता—निद्रितोऽहं रुरोद (I cried while asleep); दृढ़ अस्वीकृति—अहं सुरां (*wine*) न (*never*) पपौ (*did drink* or *have drunk*); कलिङ्गेषु स्थितोऽसि? नाहं कलिङ्गान् जगाम। (मत्संकलित उपक्रमणिका पृष्ठ १०३ पादटीका द्रष्टव्य)। अङ्गरेज़ोके Indicative Mood Present perfect tense के verb का अनुवाद साधारणतः लङ् तथा लुङ् विभक्तिसे अथवा क्तवतु प्रत्ययान्त कृदन्त पदसे किया जाता है। कभी-कभी लिट् या क्त प्रत्ययान्त कृदन्त पदसे भी। यथा, He *has come* home—सगृहम् आगच्छत् (आगमत्, आगतवान्); त्वमिदं मकरोः (अकार्षीत्; कृतवान्); He *has gone* home—स गृहं गतः (जगाम, अगच्छत्, अगमत्, गतवान्)। Past tense और Past Perfect tense का अनुवाद लङ्, लुङ्, लिट् अथवा क्त तथा क्तवतु प्रत्ययान्त कृदन्त पद से किया जाता है। यथा, I *saw* a lion, I *had seen* a lion—अहं सिंहमेकं अपश्यम् (अदर्शम्, ददर्श, दृष्टवान्) or मया कश्चित् सिंहो दृष्टः; He *went* there, He *had gone* there—स तत्र अगच्छत् (अगमत्, जगाम, गतवान् or गतः)। अङ्गरेज़ोसे अनुवादका कुछ विशिष्ट उदाहरण—After he *had prepared* his lesson he came home—पाठमधीत्य स गृहमागतः; He came back *after* his *father had departed*—तस्य पितरि अपक्रान्ते स प्रत्यागतः; I told Ram *who had spoken* thus—; इत्युक्तवन्तं राममहमब्रवम्; *while he was thus speaking*, his mother came—एवं भाषमाणे तस्मिन् तस्य माता समागता; He *did tell* a lie—स खलु (नूनंवा) मृषा अभाषत or स मृषा अभाषत एव; He is or was or will be going or about to go—स गन्तुकामः or गन्तुमनाः अस्ति or बभूव or भविष्यति; As you

लृट् होते हैं। यथा, गम्—गन्ता, गमिष्यति; भू—भविता, भविष्यति; दृश्—द्रष्टा, द्रक्ष्यति; स्था—स्थाता, स्थास्यति।

३६२। "लट् स्मे।" स्म-शब्दके योगमें अतीतकालमें लट् होता है। यथा, स मद्गृहमागच्छति स्म (*He came to my house*); स व्याकरणमधीते स्म (*He has read Grammar*); हन्ति स्म रावणं रामः (*Rama killed Ravan*); कस्मिंश्चिद्वने भासुरको नाम सिंहः प्रतिवसति स्म (*There lived in a forest a lion named Bhasuraka*).

---

are about to go, I should accompany you—यातुकामेन or यास्यता त्वया सह मया गन्तव्यम्; When I was about to go, he spoke me thus—गन्तुमनसम् or गमिष्यन्तं मां स एवमब्रवीत्; When *he will be about to go*, I shall honour him with a rich present—अहं गमिष्यन्तं or गन्तुकामं or गन्तुमनसं तं बहुमूल्येनोपहारेणार्च्चयिष्यामि; *He has been doing* this for three months—इदं कुर्वतस्तस्य मासत्रयं जातम्; *I had been staying* there for four months—तत्र स्थितस्य मम मासचतुष्टयं समतीतम्; *He shall have been doing* this for two months—इदं कुर्व्वतस्तस्य मासद्वयं यास्यति; *Has* he *gone* home?—अपि स गृहमगच्छत्? *Did* Ram *kill* Ravan? अपि रामो रावणं जघान? He gave money to the poor *throughout his life*—स यावज्जीवम् दीनेभ्यो धनमदात्; Shall you go?—गमिष्यसि किम्? To-day Shakuntala will go to the house of her husband—यास्यत्यद्य शकुन्तला पतिगृहम्; He will quickly make them clever—सनूनं तान् द्राक् प्रबुद्धान् करिष्यति; I shall make your sons well versed in moral science within six months—अहं षण्मासाभ्यन्तरे तव पुत्रान् नीतिशास्त्रज्ञान् करिष्यामि।

३६३। "माङि लुङ्" (१)। मा-शब्दके योगसे सब कालोंमें लुङ् होता है। यथा—मा भूत् (२) दुःखम्, मा भवतु दुःखम्, मा भविष्यति दुःखम्। यहाँ मा शब्द है माङ् शब्द नहीं।

३६४। "स्मोत्तरे लङ् च।" मास्म-शब्दके योगसे सब कालोंमें लङ् तथा लुङ् होते हैं। यथा—मास्म भवत् (२) शोकः मास्म भूत् (२) शोकः।

३६५। "यावत्पुरानिपातयोर्लट्।" यावत् (३) और पुरा शब्दोंके योगमें भविष्यत्कालमें लट् होता है। यथा, स यावत् आगच्छति तावत् अहं गमिष्यामि (जब वह आवेगा तब मैं जाऊँगा *When he comes, I shall go*); पुरा सप्तद्वीपां जयति वसुधाम् (वह शीघ्र सप्तद्वीपा पृथिवीको जय करेगा *He will very soon conquer the earth which consists of seven islands*)।

३६६। "विभाषा कदा कर्ह्योः।" कदा और कर्हि शब्दोंके योगमें भविष्यत्कालमें विकल्पसे लट् होता है। यथा, कदा ददामि न जाने, कदा दास्यामि न जाने (कब दूँगा मैं नहीं

---

(१) पाणिनिके अनुसार मा और माङ् दो पृथक् शब्द हैं। माङ् के योगमें केवल लुङ् होता है, इसलिए मा भवतु, मा भविष्यति इत्यादि किसी किसीके मतमें अप्रयोग है, और किसी किसीके मतमें अङित् मा शब्दका प्रयोग होने के कारण लुङ् नहीं हुआ। इसके लिए मुग्धबोध का सूत्र है "मा टी वा"; विद्यासागरजी का नियम इसी सूत्रके अवलम्बन पर है।

(२) मा और मास्म शब्दोंके योगसे धातुके आदिमें अकारका आगम नहीं होता।

(३) पाणिनिके अनुसार यावत् और पुरा शब्द निश्चयार्थक अव्यय नहीं होनेसे लट् नहीं होता, लृट् होता है। यथा, यावत् दास्यति तावत् भोक्ष्यते; पुरा यास्यति (पुर् होकर जायेगा)। विद्यासागरजी का नियम मुग्धबोधके "यावत् पुराभ्याम् भव्ये" इस सूत्रके अनुसार है।

जानता, I do not know when I shall give); कर्हि पश्यामि शङ्करं, कर्हि द्रक्ष्यामि शङ्करम् (कब शङ्करको देखूँगा, When shall I see Shankar?)।

३६७। (कथमा खी चवा—मुग्धबोध)। कथं शब्दके योगमें सब कालोंमें विकल्पसे लट् और विधिलिङ् होते हैं (१)। यथा, कथं गच्छसि, कथं गच्छेः। (विभाषा कथमि लिङ् च—पाणिनि) निन्दा अर्थ बोध होनेपर कथं शब्दके योगसे सब कालोंमें विकल्पसे लट् और विधिलिङ् होते हैं। यथा, कथं रामं निन्दसि निन्देः वा (२)।

३६८। (जातु यद् यदा यदिभिः खी—मुग्धबोध)। यदा और यदि शब्दोंके योगसे भविष्यत्कालमें विधिलिङ् होता है। यथा, वक्ष्यामि यदा स आगच्छेत्, दास्यामि यदि स आगच्छेत्। (जातुयदोर्लिङ्—पा०) अश्रद्धा (अर्थात् विश्वास नहीं करना—असम्भावना) अथवा अमर्ष (अर्थात् नहीं सहना—अक्षमा) अर्थ बोध होनेपर जातु, यद्, यदा और यदि शब्दोंके योगमें भविष्यत्कालमें विधिलिङ् होता है। यथा, जातु (यद् यदा, यदि) भवान् जनार्दनं निन्देत् तदहं न श्रद्दधे न मर्षये (आप जो जनार्दनकी निन्दा करेंगे यह मैं विश्वास नहीं करता हूँ या

---

(१) विद्यासागरजीका ३३७०१८ नियम मुग्धबोधके अनुसार है। पाणिनिके अनुसार नियम भी साथ-साथ दिये गये हैं।

(२) किन्तु क्रियातिपत्ति (non-occurrence of an action) बोध होनेपर भविष्यत्कालमें नित्य लृङ् और अतीत कालमें विकल्पसे लृङ् होता है। यथा, कथं नाम तत्र भवान् धर्म्ममत्यक्ष्यत् (आपके ऐसे प्रामाणिक व्यक्ति कैसे धर्म छोड़ेंगे अर्थात् आप धर्म नहीं छोड़ेंगे); कथं नाम भवान् वृषलं अयाजयिष्यत्, याजयाञ्चकार वा (आपके ऐसे प्रामाणिक मनुष्य कैसे वृषलका याजन करने गये अर्थात् नहीं गये)। यह धर्मत्याग और वृषलयाजन नहीं होनेके कारण क्रियातिपत्ति हुआ है।

मैं नहीं सह सकता हूँ—I do not *believe* that you will speak ill of Janardan or I cannot *endure* that you will speak ill of Janardan )।

३६९। (आशिषि लिङ्-लोटौ)। आशीर्वाद (*benediction, blessing*) अर्थमैं धातुके उत्तर आशीर्लिङ् और लोट् होते हैं। यथा, तव सुखं भूयात्-तव सुखं भवतु; सज्जनश्चिरं जीव्यात्-सज्जनश्चिरं जीवतु।

३७०। (तुह्योस्तातङाशिष्यन्यतरस्याम्)। आशीर्वाद अर्थमैं लोट्के तु और हि के स्थानमैं विकल्पसे तात् (तातङ्) होता है। यथा, तव कुशलं भवतात्—तव कुशलं भवतु; ईश मां पातात्—ईश मां पाहि।

३७१। (विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसंप्रश्नप्रार्थनेषु लिङ्)। विधि प्रभृति अर्थोंमैं धातुके उत्तर विधिलिङ् होता है। विधि दो प्रकारके हैं, प्रवर्त्तना और निवर्त्तना। सत्कर्ममैं प्रवृत्तिदान-का नाम प्रवर्त्तना, असत्कर्मसे निवर्त्तनका नाम निवर्त्तना। यथा, प्रवर्त्तना—सत्यं वदेत्; प्रियंब्रूयात्; गुरूनभ्यर्च्चयेत्; दीने दयां कुर्यात्; क्षुधिताय अन्नं दद्यात्। निवर्त्तना—नानृतं वदेत्; न गुरून् निन्देत्; परस्वं नापहरेत्; क्रोधं यत्नेन वर्ज्जयेत्; अहंकारं परिहरेत्; आलस्यं परित्यजेत्।

३७२। (लोट् च) अनुज्ञा, नियोग, निमन्त्रण, अनुरोध, प्रार्थना, जिज्ञासा, इन सब अर्थोंमैं विधिलिङ् तथा लोट् होते हैं। यथा, अनुज्ञा—गच्छतु भवान्; नियोग—करोतु भवान्; निमन्त्रण—इह भुञ्जीत भवान्; प्रार्थना—मत्पुत्रमध्यापयेद्-भवान्; जिज्ञासा—किं भो व्याकरणमधीयीय उत साहित्यम्?

३७३। (हेतुहेतुमतोर्लिङ्) दो क्रियाके कार्यकारणभाव (cause and effect) बोध होनेपर, दोनों क्रियाओंमैं भविष्यत्कालमैं विकल्पसे विधिलिङ् होता है। यथा, यदि

बाल्ये अधीयीत यावज्जीवनं सुखं लभेत। यहाँ बाल्यकालका अध्ययन यावज्जीवन सुखलाभका कारण होता है, इसलिए दोनों क्रियाओंमें विधिलिङ् हुआ है। ऐसे—यदि प्रियंवदेत् सर्व्वस्य प्रियो भवेत्। पक्षे—यदि बाल्ये अध्येष्यते यावज्जीवनं सुखं लप्स्यते ; यदि प्रियं वदिष्यति सर्व्वस्य प्रियो भविष्यति।

३७४। (समर्थनाशिषोर्गो—मुग्धबोध)। समर्थना (१) अर्थमें धातुके उत्तर लोट् होता है। यथा, सिन्धुमपि शोषयाणि (समुद्रको भी सुखा सकता हूँ)। शक्ति लिङ् च। शक्ति अर्थात् सामर्थ्य (१) बोध होनेपर विधिलिङ् होता है। यथा, भारं वहेः (You *are able to carry* the load)।

३७५। (इच्छार्थेषु लिङ्लोटौ)। इच्छाप्रकाश अर्थ बोध होनेपर इच्छार्थक धातुके योगमें सब कालोंमें विधिलिङ् और लोट् होते हैं। यथा, इच्छामि भवान् भुञ्जीत भुङ्क्तां वा; इच्छामि (कामये प्रार्थये वा) स आगच्छेत् आगच्छतु वा। इच्छाप्रकाश बोध नहीं होनेसे नहीं होता। यथा, इच्छन् करोति।

३७६। (लिङ् निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ, भूते च)। क्रियाकी अनिष्पत्ति (non-occurrence) बोध होनेपर अतीत तथा भविष्यत्कालोंमें धातुके उत्तर लृङ् होता है। यथा,

---

(१) समर्थना—अशक्य विषय में अध्यवसाय (attempt at doing a thing which is impossible or impracticable), सामर्थ्य—जो काम किया जा सकता है उसको करनेकी शक्ति (Capacity for doing a thing which others are able to do)। "शक्तिलिङ्" के दूसरे उदाहरण:—कुर्यां हरस्यापि पिनाकपाणेर्धैर्यच्युतिं के मम धन्विनोऽन्ये। —कुमार ; उद्वहेयं भुजाभ्यां वै मेदिनीमम्बरे स्थितः। —रामायण ; अहं हि वचनात् राज्ञः पतेयमपि पावके। भक्षयेयं विषं तीक्ष्णं मज्जेयमपि चार्णवे॥—रामायण।

अतीतकालमैं—सचेत् आगमिष्यत् तदाहमगमिष्यम् (यदि वह आता, मैं जाता, अर्थात् वह नहीं आया इसलिए मैं नहीं गया); ज्ञानं चेत् अभविष्यत् तदा सुखमभविष्यत् (यदि ज्ञान होता, तो सुख होता, अर्थात् ज्ञान नहीं हुआ इसलिये सुख नहीं हुआ)। भविष्यत्कालमैं—सुवृष्टिश्चेदभविष्यत् तदा सुभिक्षमभविष्यत् (यदि सुवृष्टि हो, तो सुभिक्ष होगा, अर्थात् सुवृष्टि नहीं होगी तो सुभिक्ष भी नहीं होगा); अभोक्ष्यत भवान् घृतेन, यदि मत्समीपमागमिष्यत् (मेरे पास आओगे तो घृतयुक्त अन्न खाओगे अर्थात् मेरे पास नहीं आओगे तो घृतान्न भी नहीं खाओगे)।

३७७। (अभिज्ञावचने लृट्)। स्मरणार्थक धातुके योगसे अतीतकालमैं लृट् होता है। यथा, स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः (Krishna, do you remember we lived in Gokul?)। (न यदि)। यद् शब्दके योगमैं नहीं होता। यथा, अभिजानासि देवदत्त यत् काश्मीरेषु अवसाम (Do you remember, Devdatta, that we lived in Kashmir?)। स्मरसि, बुध्यसे, अभिजानासि, चेतयसे इत्यादि स्मरणार्थक धातु निष्पन्न पद हैं।

३७८। (क्रियासमभिहारे लोट् लोटो हिस्वौ वा च तध्वमोः)। पौनःपुन्य (repetition) और अतिशय (intensity) अर्थ बोध होनेपर सब धातुओंके उत्तर सब कालोंमैं सब पुरुषोंमैं और सब विभक्तियोंमैं लोट् को हि, त, स्व, ध्वम् विभक्तियाँ होती हैं (१)। यथा, पुनः पुनः अतिशयेन वा हरति,

(१) मुहुर्भृशार्थे हि-त-स्व-ध्वम्—मुग्धबोध। उदाहरण—पुरीमवस्कन्द लुनीहि नन्दनम् मुषाण रत्नानि हरामराङ्गनाः। विगृह्य चक्रे नमुचिद्विषा-बली य इत्थमस्वास्थ्यमहर्दिवं दिवः॥—माघ।

जहार, हरिष्यति, इन अर्थों में हर, हरत, हरस्व, हरध्वम्, ऐसे पद हो सकते हैं।

EXERCISE.

1. *Translate into Sanskrit:*—When (यावत्) he will come here. I shall give him some good fruits to eat. There lived a jackal, Chandarab by name, in this forest. Jadu dwells where Nabin lives with his father, mother, brothers and sisters. Let him bring cold water for me. Bring the books which I gave you. When (कदा) have you come? I have come just now. Let them do it by themselves. He has gone home. The diligent boy acquired much knowledge. Arjuna conquered all the kings of Northern India. The boy with so many good signs will soon be a great man. As long as I breathe, I shall defend (रक्ष्) my beloved king and my dear country even at the cost of my life. A wise man should give up (उत्+सृज्) his life and wealth for the sake of others. Follow (अनु+सृ) the foot-print of your forefathers. If it rains, we shall not go out. Had there been knowledge, there would have been happiness. Our soul will never die. He will be a dunce all his life. May God save our Emperor. Birds can fly but beasts cannot. There can be no pleasure without pain. Please accept our hospitality if no other duty suffer

क्रीड़ामि (have been playing)। तस्योपस्थितिरेव (his very presence) तं वेपमानमकरोत्। रामस्य वनगमनान्तरं दशरथोहतचेतनः सन् धरणयां पपात। मलयकेतुना सह सन्धाय राक्षसश्चन्द्रगुप्तमभियोक्तु मुद्यतः।

*3. Correct* (giving reason in each case) :—
अहं महान् दुःखे पतितोऽस्ति। निरसः तरुवरः पुरतः भान्ति। त्वं धनु मा निक्षिपतु। अहमयोध्यां जगाम। मास्म अभवत् दुःखम्। चौरः गृहमप्रविशत्। मा आश्रमपीड़ा अभूत्। मे पिता अद्य गृहं याता। सा तव विरहेण प्राणान् त्यजिष्यति। यः गृहागतं हनेत् तस्य पापं स्युः। अनृतं न ब्रुवीत्। कल्याहमेकः सिंह ; अपश्यत्। सखे, वद तवाहं किं प्रियं करिष्ये। स चेत् धनी अभविष्यः तर्हि साहाय्यमकरोत्। साधुः चिरंजीव्याः।

---

# तृतीय भाग।

---

## कृत्-प्रकरण- (Primary Suffixes).

### साधारण नियम।

१। धातुके उत्तर तव्य, निष्ठा, प्रभृति कईएक प्रत्यय होते हैं जिनको कृत्-प्रत्यय कहते हैं।

२। कृत्-प्रत्यय होनेपर धातुके अन्त्यस्वर और उपधा लघुस्वरको गुण होता है। क् अथवा ङ् इत् होनेसे गुण नहीं होता।

३। कृत्-प्रत्ययका ण् अथवा ञ् इत् होनेसे धातुके अन्त्यस्वर और उपधा अकारको वृद्धि होती है; और आकारान्त धातुके उत्तर य् होता है।

४। कृत्-प्रत्यय (१) परे रहनेसे णिच् का लोप होता है।

५। कृत्-प्रत्ययका घ् इत् होनेसे धातुके अन्तस्थित "च्" के स्थानमें क् और "ज्" के स्थानमें ग् होता है।

६। कृत्-प्रत्ययका ख् इत् होनेसे पूर्वपद द्वितीयाके एक-वचनान्त होता है।

७। कृत्-प्रत्ययका प् इत् होनेसे ह्रस्वस्वरान्त धातुके उत्तर त् होता है।

८। कृत्-प्रत्ययका य् परे रहनेसे धातुके अन्तस्थित "ओ" के स्थानमें अव् और "औ" के स्थानमें आव् होता है।

कृत्यप्रत्यय (२)।

*(Suffixes forming Sanskrit Future Participles and Potential Passive Participles).*

तव्य।

९। "तव्यत्तव्यानीयरः।" कर्मवाच्य और भाववाच्यमें धातुके उत्तर तव्य प्रत्यय होता है (३)।

१०। लुट् विभक्तिमें इट् प्रभृति जो सब कार्य होते हैं तव्य प्रत्यय परे रहनेसे वे ही सब कार्य होते हैं। यथा, दा दातव्य, स्था स्थातव्य, जि जेतव्य, शी शयितव्य, श्रु श्रोतव्य, स्तु-स्तोतव्य, भू भवितव्य, कृ कर्त्तव्य, स्मृ स्मर्त्तव्य, वच् वक्तव्य,

(१) आलु, इष्णु, इलु, प्रभृति और शित् प्रत्यय परे रहनेसे तथा इट् व्यवधान होनेसे नहीं होता। जिस प्रत्ययका श् इत् होता है उसे शित् प्रत्यय कहते हैं।

(२) "तव्यानीयौ च यच्चाण्यत्क्यप् चैते कृत्य संज्ञकाः।" तव्य, अनीय, ण्यत्, यत्, क्यप् और (वार्त्तिकके अनुसार) केलिम भी कृत्यप्रत्यय हैं।

(३) "तव्यानीययाः ढ भावे"—मुग्धबोध। ढ=कर्मवाच्य। वस् धातुके उत्तर कर्तृवाच्यमें भी तव्य होता है और णिद्वत् होता है, इसलिए तव्य होनेसे वस् के "अ" के स्थानमें आ होता है। वस् कर्त्तरि तव्य—वास्तव्य; वस् कर्मणि तव्य—वस्तव्य।

याच् याचितव्य, प्रच्छ् प्रष्टव्य, वांछ् वाञ्छितव्य, त्यज् त्यक्तव्य, यत् यतितव्य, नृत् नर्त्तितव्य, छिद् छेत्तव्य, विद् वेदितव्य, बुध् बोद्धव्य, मन् मन्तव्य, हन् हन्तव्य, आप् आप्तव्य, लभ् लब्धव्य, क्षम् क्षन्तव्य, गम् गन्तव्य, चल् चलितव्य, जीव् जीवितव्य, सेव् सेवितव्य, दृश् द्रष्टव्य, विश् वेष्टव्य, स्पृश् स्पृष्टव्य, भक्ष् भक्षितव्य, श्वस् श्वसितव्य, हस् हसितव्य, ग्रह् ग्रहीतव्य, दुह् दोग्धव्य, वह् वोढव्य, कारि कारयितव्य, योजि योजयितव्य, चिकीर्ष चिकीर्षितव्य, मीमांस मीमांसितव्य।

### अनीय (अनीयर्)

११। कर्मवाच्य और भाववाच्यमें धातुके उत्तर अनीय होता है। यथा, पा पानीय, चि चयनीय, शी शयनीय, श्रु श्रवणीय, कृ करणीय, स्मृ स्मरणीय, हृ हरणीय, वच् वचनीय, सिच् सेचनीय, शुच् शोचनीय, भुज् भोजनीय, युज् योजनीय, छिद् छेदनीय, विद् वेदनीय, मन् मननीय, शुभ् शोभनीय, रम् रमणीय, सेव् सेवनीय, दृश् दर्शनीय, रक्ष् रक्षणीय, तुष् तोषणीय, पूजि पूजनीय, अर्चि अर्चनीय, यापि यापनीय, स्थापि स्थापनीय, रोपि रोपणीय, ख्यापि ख्यापनीय, ज्ञापि ज्ञापनीय, अध्यापि अध्यापनीय, पालि पालनीय।

### णयत् (ण्यण्)।

१२। "ऋहलोर्ण्यत्।" कर्मवाच्य और भाववाच्य में ऋकारान्त तथा व्यञ्जनवर्णान्त धातुओंके उत्तर णयत् होता है (१) ण् और त् इत् य रहता है। यथा, ऋकारान्त—कृ कार्य,

(१) उकारान्त यु धातु तथा आ+सु धातुके उत्तर भी णयत् होता है। यथा यु याव्य, आ+सु आसाव्य। क्रियाका अवश्यम्भाव अर्थ बोध होनेसे उकारान्त तथा ऊकारान्त धातुओं के उत्तर णयत् होता है। यथा, स्तु स्ताव्य, भू भाव्य। अवश्यम्भाव बोध नहीं होनेसे (स्तु+क्यप्) स्तुत्य, (भू+यत्) भव्य होते हैं।

धृ धार्य, सृ सार्य, स्मृ स्मार्य, हृ हार्य। व्यञ्जनवर्णान्त—वच् वाच्य, सिच् सेच्य, त्यज् त्याज्य, यज् याज्य, युज् योज्य, भज् भाज्य, भुज् भोज्य, बुध् बोध्य, छिद् छेद्य, भिद् भेद्य, विद् वेद्य, मन् मान्य, भक्ष् भक्ष्य, श्वस् श्वास्य, हस् हास्य, वह् वाह्य।

१३। "चजोः कुघिण्यतोः।" ण्यत् परे रहनेसे पच्, रुज् आदि धातुओंके च् के स्थानमें क् और ज् के स्थानमें ग् होता है। यथा, पच् पाक्य (that which may be cooked), रुज् रोग्य, मृज् मार्ग्य (१)।

१४। ण्यत् प्रत्यय परे रहनेसे अर्थविशेषमें वच्, भुज्, युज्, प्रभृत धातुओंके च् के स्थानमें क् और ज् के स्थानमें ग् होता है (२)। तथा, वच् शब्द-अर्थमें वाक्य; भुज् भोग-अर्थमें भोग्य; युज् अर्ह-अर्थमें योग्य; नि-पूर्वक युज्, ण्यत्, प्रभु-अर्थमें नियोग्य (३)।

"अमावस्यदन्यतरस्याम्।" अमावस्या शब्द निपातनसे सिद्ध होता है। यथा, अमा सह वसतोऽस्यां चन्द्रार्कौ, अमावस्या, अमावास्या।

---

(१) "मृजेर्वृद्धिः" ऋ को वृद्धि हुई है। "मृजेर्विभाषा।" मृज् धातुके उत्तर विकल्पसे क्यप् भी होता है। यथा, मृज्य। (२) "वचोऽशब्दसंज्ञायाम्, भोज्यं भक्ष्ये प्रयोज्यनियोज्यौ शक्यार्थे।" (३) वाच्यं—वचनीयम्, वाक्यं—पदसमुदायः। भोज्यं=(भुज्यते यत् तत्) भक्ष्यं; भोग्यः=उपभोग्यः पालनीयः वा। प्रयोक्तुं नियोक्तुञ्च शक्यते असौ प्रयोज्यः नियोज्यः=सेवकः (a servant); नियोक्तुमर्हति नियोग्यः=प्रभुः (a lord or a master)। क्त प्रत्ययमें जिन धातुओंके उत्तर इट् होता है उनके च् के स्थानमें क् और ज् के स्थानमें ग् नहीं होता। यथा, गर्ज्+ण्यत्=गर्ज्य। वञ्च्+ण्यत् गति-अर्थमें वञ्च्य, (वञ्च्यो ग्रामः), किन्तु वक्रीभाव अर्थमें वङ्क्य (वङ्क्यं काष्ठम्)। आवश्यकता अर्थ बोध होनेसे नहीं होता। यथा, अवश्य-पाच्यम्। त्यज्, यज्, याच्, रुच्, ऋच्, प्र+वच् धातुओं के भी नहीं होता। यथा, त्याज्य, याज्य, याच्य, रोच्य, अर्च्य, प्रवाच्य।

यत् (य)।

१५। "अचो यत्।" कर्मवाच्य और भाववाच्यमें स्वरान्त धातुके उत्तर यत् होता है, त् इत् य रहता है। यथा, चि चेय, जि जेय, नी नेय, श्रु श्रव्य, भू भव्य।

१६। "ईद्यति।" यत् परे रहनेसे धातुके अन्तस्थित आ के स्थानमें ए होता है। यथा, दा देय, गा गेय, पा पेय, स्था स्थेय, मा मेय, हा हेय, धा धेय।

१७। "पोरदुपधात्, शकिसहोश्च।" कर्मवाच्य और भाववाच्यमें शक्, सह् (१), और पवर्गान्त (२) धातुओं के उत्तर यत् होता है। यथा, शक् शक्य, सह् सह्य, शप् शप्य, रभ् रभ्य, लभ् लभ्य, गम् गम्य, नम् नम्य, रम् रम्य।

१८। "गदमदचरयमश्चानुपसर्गे।" कर्मवाच्य और भाववाच्यमें उपसर्गहीन गद्, मद्, चर् (३), और यम् धातुओं के उत्तर यत् होता है। यथा, गद् गद्य, मद् मद्य, चर् चर्य्य, यम् यम्य। उपसर्ग पूर्वक होनेसे ण्यत् होता है। यथा, निगद् निगाद्य, प्र-मद् प्रमाद्य, वि-चर् विचार्य्य, नि-यम् नियाम्य।

क्यप्।

१९। "एतिस्तुशास्वृदृजुषः क्यप्।" कर्मवाच्य तथा

---

(१) तक्, चत्, यत्, शस् धातुओं के उत्तर भी यत् होता है। यथा, तक्य, चत्य, यत्य, शस्य। (२) पवर्गान्त होने पर भी चम्, वप्, रप्, लप्, त्रप् और दभ् धातुओं के उत्तर ण्यत् होता है यत् नहीं होता। यथा, चम् चाम्य, वप् वाप्य, रप् राप्य, लप् लाप्य, त्रप् त्राप्य, दभ् दाभ्य। जप् धातुके उत्तर यत् और ण्यत् होते हैं। यथा, जप्य, ज्याप्य। भज्, यज् और आ+नम् धातुओंके उत्तर यत् और ण्यत् होते हैं। यथा, भज्—भज्य, भाग्य; यज्—यज्य, याज्य; आ+नम्=आनम्य, आनाम्य। आ+लभ्+यत् =आलभ्यः (मारणीयः स्पर्शनीयो वा) गौः। (३) आ+चर् धातुके उत्तर गति-अर्थमें यत्=आचर्य्यः (गन्तव्यः), गुरु अर्थमें ण्यत्=आचार्य्यः।

भाववाच्यमैं इ, द्द, वृ, स्तु, जुष् और शास् धातुओँ के उत्तर क्यप् होता है, और भृ धातु से असंज्ञामैं क्यप् होता है, जैसे भृत्य, संज्ञा मैं नहीँ, जैसे भार्य्या ; क् प् इत्, य रहता है। यथा, इ इत्य, द्द दृत्य, वृ वृत्य, स्तु स्तुत्य (१) जुष् (to serve, to please) जुष्य। कृ धातुके उत्तर विकल्पसे (२) क्यप् होता है। यथा, कृत्य; पक्षान्तरमैं ण्यत् कार्य्य। "शास इदङ् हलोः।" शास्-धातुके आ के स्थानमैं इ होता है और स् को ष्। यथा, शिष्य (३)।

२०। "वदःसुपि क्यप् च।" सुबन्त पदके परस्थित वद् धातुके उत्तर भावमैं क्यप् और यत् होते हैँ और क्यप् होनेपर व्-के स्थानमैं उ होता है। यथा, ब्रह्मोद्य, ब्रह्मवद्य (knowledge of Brahma, expounding the Veda)। मृषा शब्दके परवर्त्ती होनेसे केवल क्यप् होता है। यथा, मृषोद्य (falsehood)।

२१। "भुवो भावे।" भाववाच्यमैं सुबन्त पदके परवर्त्ती भू-धातुके उत्तर क्यप् होता है। यथा, ब्रह्मभूय (ब्रह्मणो भाव ब्रह्मभूयं=ब्रह्मत्वम्=Identity with Brahma), देवभूय।

२२। "हनस्त च।" भाववाच्यमैं सुबन्त पदके परवर्त्ती हन्-धातुके उत्तर क्यप् होता है और न्-के स्थानमैं त् होता है

(१) "ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्।" प् इत् कृत् प्रत्यय परे रहनेसे ह्रस्वस्वरान्त धातुके उत्तर त् होता है। (२) वृष्, मृज्, गुह्, दुह्, शन्स्, सं+भृ, प्रति+ग्रह्, अपि+ग्रह् धातुओँके उत्तर भी विकल्पसे क्यप् और ण्यत् होते हैँ। यथा, वृष्—वृष्य, वर्ष्य; मृज्—मृज्य, मार्ग्य; गुह्—गुह्य, गोह्य; दुह्—दुह्य, दोह्य; शन्स्—शस्य, शंस्य; सं+भृ—संभृत्य, संभार्य्य; प्रति+ग्रह्—प्रतिगृह्य, प्रतिग्राह्य; अपि+ग्रह्—अपिगृह्य, अपिग्राह्य। (३) धातुके उपधामैं ऋ रहे तो उनके उत्तर क्यप् होता है। यथा, वृत् वृत्य, वृध् वृध्य।

और वह शब्द स्त्रीलिंग होता है। यथा, स्त्रीहत्या (killing a woman), गोहत्या (killing a cow), पितृहत्या ( parricide), ब्रह्महत्या ( murder of a Brahmin )।

"राजसूयसूर्यमृषोद्यरुच्यकुप्यकृष्टपच्याव्यथ्याः।" राजसूय आदि पद निपातनसे सिद्ध होते हैं। यथा, राजा सोमलता सूयते अत्र इति राजसूयः, वा राज्ञा सोतव्यः राजसूयः, सरति आकाशे इति सूर्य्यः, मृषोद्यम् ( मृषा+वद्+क्यप् ), रुच्यः, कुप्यः, कृष्टपच्यः, अव्यथ्यः।

### केलिम ( केलिमर् )।

२३। "केलिमर उपसंख्यानम्।" कर्मवाच्यमें धातुके उत्तर केलिम होता है; क इत् एलिम रहता है। यथा, भिद्—भिदेलिम ( भिद्यन्ते इति भिदेलिमाः सरलाः Pine trees *fit to be felled* ), पच्—पचेलिम ( पच्यन्ते इति पचेलिमाः माषाः, Pulses *ripening naturally* or *fit to be cooked* ). छिद्—छिदेलिम।

२४। कृत्यप्रत्ययसे बने हुए शब्द जब क्रियाके ऐसे व्यवहृत होते हैं तब भाववाच्यमें नपुंसकलिङ्गको प्रथमाके एकवचनान्त होते हैं। और कर्मवाच्यमें कर्मके विशेषण होते हैं, इसलिए कर्मके लिङ्ग, विभक्ति और वचनको प्राप्त होते हैं। यथा, भाववाच्यमें—मया स्थातव्यम्, त्वया स्नातव्यम्, शिशुना शयितव्यम्। कर्मवाच्यमें—त्वया वृक्षः सेचनीयः, वृक्षौ सेचनीयौ, वृक्षाः सेचनीयाः; मया नदी द्रष्टव्या, नद्यौ द्रष्टव्ये, नद्यो द्रष्टव्याः; तेन पुष्पं चेयम्, पुष्पे चेये, पुष्पाणि चेयानि इत्यादि।

२५। कृत्यप्रत्ययसे बने हुए शब्द जब विशेषण होते हैं तब विशेष्यके लिङ्ग विभक्ति और वचन प्राप्त होते हैं। यथा, गन्तव्यो ग्रामः, गन्तव्यं ग्रामम्, गन्तव्येन ग्रामेण, गन्तव्याय ग्रामाय, गन्तव्यात् ग्रामात्, गन्तव्यस्य ग्रामस्य, गन्तव्ये ग्रामे; दृश्या नदी, दृश्यां नदीम्, दृश्यया नद्या इत्यादि; पानीयं जलम्, पानीयेन जलेन, पानीयस्य जलस्य इत्यादि।

२६। सभी कृत्यप्रत्यय भविष्यत्कालमें और औचित्य तथा अनुज्ञा अर्थमें होते हैं। यथा, भविष्यत्कालमें—मया गन्तव्यम्, मैं जाऊँगा; त्वया कार्यम्, तुम करोगे; तेन शयनीयम्, वह सोयेगा। औचित्य अर्थमें—असत्संगः परिहर्त्तव्यः, असत्का संग छोड़ना उचित है; दीनेभ्यो धनं देयम्, दीनजनोंको धन देना उचित है; परनिन्दा न कर्त्तव्या, दूसरे की निन्दा करनी उचित नहीं है। अनुज्ञा अर्थमें—त्वया अध्ययनीयम्, तुम अध्ययन करना; त्वया इह भोक्तव्यम्, तुम यहाँ भोजन करना; त्वया प्रातस्तत्र गन्तव्यम्, तुम सवेरे वहाँ जाना (१)।

## EXERCISE.

1. *Translation Model* :—This *ought to be done* or this *must be done*—एतत् कर्त्तव्यम्, करणीयम् or कार्यम्। You *should see* Calcutta—त्वया कलिकाता द्रष्टव्या or दर्शनीया। He *has to come* (आगन्तव्यम्) here—तेनात्रागन्तव्यम्। This book *should be read* by you—एतत् पुस्तकं त्वया पाठ्यम्। Vishnu *is to be praised* by me मया विष्णुः स्तुत्यः। This *will be done* by him—तेनैतत् कर्त्तव्यम्, करणीयम्, कार्यम् वा। *Do* it presently—अधुनैव त्वयैतत् कर्त्तव्यम्। Your son *should be* mindful of his studies—तव पुत्रेण पाठेषु अवहितेन भाव्यम्। My friend *must be* present here—मम मित्रेणात्र सन्निहितेन भवितव्यम्। The strength of this animal *in all probability is* corresponding to its roaring—अस्य प्राणिनः शब्दानुरूपेण बलेन भवितव्यम्।

---

(१) "कृत्यल्युटो बहुलम्।" कृत्यप्रत्यय और ल्युट् (अनट्) प्रत्यय अनेक वाच्योँ में होते हैं। यथा, स्नाति अनेन, स्नानीयं जलम् (करणवाच्यमें); दीयते अस्मै, दानीयो विप्रः (सम्प्रदानवाच्यमें); बिभेति अस्याः, भेतव्या रजनी (अपादानवाच्यमें); रमते अस्मिन्, रमणीयं रम्यं वा गृहम् (अधिकरणवाच्यमें)।

2. *Translate into Sanskrit*:—You must do it. Therefore I must go *to another country* (देशान्तरं). Never live or walk *with the wicked* (दुर्जनेन समं). You should read the Ramayana. He should see Benares. The two deer will be killed by a lion. The enemy is to be conquered by Ram. You ought to read the Mahabharat. Boys should respect their teachers. The king should be told thus by you *according to my directions* (मद्वचनात्)। How can he live without food and drink? My son ought to be taken by you to the town. I too shall go *at ease* (सुखेन). He will surely make a noise. You should not forsake your friends in their distress. All students must remember that everything is to be learnt with great care. We should know the *history* (इतिवृत्तम्) of our mother-country. The goddess Lakshmi is to be worshipped by you.

## शतृ और शानच् (Suffixes forming Sanskrit Present Participles)।

२७। कर्त्तृवाच्यमें परस्मैपदी धातुके उत्तर वर्त्तमान-कालमें शतृ प्रत्यय होता है (१) श् तथा ऋ इत्, अत् रहता है।

२८। लट्की अन्ति-विभक्तिमें जिस धातुके जो कार्य होते हैं शतृ होनेसे भी वे ही सब कार्य होते हैं (२)। यथा, भ्वादिगणीय—धाव् धावत् (*running*), वद् वदत्, रस् रसत्, भू भवत्, जि जयत्, कृष् कर्षत्, शुच् शोचत्, ग्लै ग्लायत्, ध्यै ध्यायत्, गै गायत्, तॄ तरत्, तप् तपत्, नम् नमत्, चल् चलत्, फल् फलत्, पत् पतत्, स्था तिष्ठत्, पा पिबत्, घ्रा जिघ्रत्,

(१) "लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे।" (२) लट्की अन्ति विभक्तिमें जो रूप होता है उससे न् तथा इ निकाल देनेसे जो बचता है वही शतृका रूप है।

गम् गच्छत्, दृश् पश्यत्, सद् सीदत्, क्रम् क्रामत्, सन्ज् सजत्, दन्श् दशत्। दिवादिगणीय—दिव् दीव्यत् (*playing, glittering*), सिव् सीव्यत्, नश् नश्यत्, जृ जीर्य्यत्, व्यध् विध्यत्, शम् शाम्यत्, श्रम् श्राम्यत्, नृत् नृत्यत्, श्लिष् श्लिष्यत्, पुष् पुष्यत्, क्षुह् क्षुह्यत्। तुदादिगणीय—सृज् सृजत् (*creating*), इष् इच्छत्, प्रछ् पृच्छत्, मस्ज् मज्जत्, मुच् मुञ्चत्, सिच् सिञ्चत्, कॄ किरत्, स्पृश् स्पृशत्, मृश् मृशत्। क्र्यादिगणीय—अश् अश्नत् (*eating*), ज्ञा जानत्। स्वादिगणीय—सु सुन्वत् (*troubling*), श्रु शृण्वत्, आप् आप्नुवत्, चि चिन्वत्। रुधादिगणीय—हिन्स् हिंसत् *killing*), छिद् छिन्दत्, भिद् भिन्दत्। अदादिगणीय—अद् अदत् (*eating*) रुद् रुदत्, हन् घ्नत्, इण् यत्, या यात्, अस् सत्, स्वप् स्वपत्, श्वस् श्वसत्, शास् शासत्, रु रुवत्। ह्वादिगणीय—हु जुह्वत् (*offering oblation to*), भी बिभ्यत्, हा जहत्। णिजन्त—कारि कारयत् (*causing to do*). स्मारि स्मारयत्, स्थापि स्थापयत्, पालि पालयत्, जनि जनयत्। सनन्त—चिकीर्ष चिकीर्षत् *wishing to do*), जिघृक्ष जिघृक्षत्।

२९। "विदेः शतुर्वसुः।" अदादिगणीय—विद् धातुके परे शतृके स्थानमें विकल्पसे वस् (वसु) होता है। यथा, विद्वस् विदत् (*knowing*)।

३०। कर्त्तृवाच्यमें आत्मनेपदी धातुके उत्तर वर्त्तमान-कालमें शानच् होता है। श् च् इत् आन रहता है।

३१। धातुके उत्तर शानच् होनेसे लट्की आते-विभक्तिके सब कार्य होते हैं।

३२। "आने मुक्।" भ्वादि, दिवादि तथा तुदादिगणीय (१) धातुओंसे परे शानच्के स्थानमें मान होता है। यथा, भ्वादिगणीय—सेव् सेवमान (*serving, attending*) वृत् वर्त्तमान, वृध् वर्द्धमान, व्यथ् व्यथमान, सह् सहमान। दिवादिगणीय—जन् जायमान (*growing*), दीप् दीप्यमान, पद् पद्यमान, बुध् बुध्यमान, विद् विद्यमान। तुदादिगणीय—मृ म्रियमाण (*dying, perishing*), दृ द्रियमाण, धृ ध्रियमाण। अदादिगणीय—शी शयान (*lying down*), अधि+इ अधीयान। तनादिगणीय—मन् मन्वान (*considering*) ह्वादिगणीय—मा मिमान (*measuring*)।

३३। "ईदासः।" अदादिगणीय—आस् धातुसे परे शानच्के स्थानमें ईन होता है। यथा, आस् आसीन (*sitting*)।

३४। कर्त्तृवाच्यमें उभयपदी धातुओंके उत्तर वर्त्तमानकालमें शतृ और शानच् दोनों ही होते हैं। यथा, भ्वादिगणीय—श्रित श्रयत् श्रयमाण (*going, reaching, serving*); नी नयत्, नयमान; हृ हरत्, हरमाण; राज् राजत्, राजमान; भज् भजत्, भजमान; यज् यजत्, यजमान; वह् वहत्, वहमान। अदादिगणीय—द्विष् द्विषत्, द्विषाण (*envying, hating*); दिह् दिहत्, दिहान; दुह् दुहत्, दुहान; स्तु स्तुवत्, स्तुवान; ब्रू ब्रुवत्, ब्रुवाण। ह्वादिगणीय—दा ददत्, ददान (*giving*); धा दधत्, दधान; भृ बिभ्रत्, बिभ्राण। रुधादिगणीय—रुध् रुन्धत्, रुन्धान (*obstruct-*

(१) "अदन्ताङ्गस्य मुगागमः स्यादाने परे।" अकारके परस्थित शानच्के आनके स्थानमें मान होता है। इसलिए भ्वादि, दिवादि, तुदादियोंके ऐसे चुरादिगणीय धातुके परस्थित शानच्के स्थानमें भी मान होता है। यथा, अर्थ अर्थयमान; मन्त्र मन्त्रयमाण।

*ing* )। तनादिगणीय—तन् तन्वत्, तन्वान (*spreading*); कृ कुर्व्वत्, कुर्व्वाण। क्र्यादिगणीय—क्री क्रीणत्, क्रीणान (*buying*); ग्रह् गृह्णत्, गृह्णान।

३५। कर्मवाच्यमें धातुके उत्तर वर्त्तमानकालमें शानच् होता है।

३६। कर्मवाच्यके शानच्के स्थानमें मान होता है। यथा, कृ क्रियमाण, वच् उच्यमान, दा दीयमान, पा पीयमान, ग्रह् गृह्यमाण, सेव् सेव्यमान, वह् उह्यमान, दृश् दृश्यमान, कृष् कृष्यमाण, सृज् सृज्यमान, ज्ञा ज्ञायमान।

३७। शतृ और शानच् प्रत्ययोंसे जो सब शब्द सिद्ध होते हैं वे विशेषण होते हैं, इसलिए वे विशेष्यके लिङ्ग, विभक्ति तथा वचन प्राप्त होते हैं। यथा, पश्यन् पुरुषः, पश्यन्तं पुरुषम्, पश्यता पुरुषेण; गच्छन्ती स्त्री, गच्छन्तीं स्त्रियम्, गच्छन्त्या स्त्रिया; पतत् फलम्, पतता फलेन, पततः फलस्य इत्यादि।

## अतिरिक्त।

(१) "लक्षणहेत्वोः क्रियायाः।" क्रियाके हेतु (कारण या फल *cause or result*) और लक्षण (*an accompanying circumstance*) बोध होनेसे भी शतृ और शानच् होते हैं। यथा, हेतु (कारण)—धनमर्ज्जयन् नगरे वसति (He lives in the town *for earning* money); हेतु (फल)—स कृष्णं पश्यन् मुच्यते (*Seeing* Krishna he gets absolution); लक्षण—शयाना एव भुञ्जते यवनाः (The Yavanas take their meals *lying down*); स गच्छन्न् वाधीते (He studies *while going*)।

(२) "ताच्छील्यवयोवचनशक्तिषु शानच्।" ताच्छील्य (*habit*), वयस् (*some standard of age*), शक्ति (*ability*) बोध होनेसे सब पदी धातुओंके उत्तर शानच् होता है। यथा, भोगं भुञ्जानः पुरुषः (a person *habituated to enjoy*), कवचं बिभ्राणः कुमारः (the prince *wearing*

armour, *i. e.*, the prince *is of the age at which* armour may be worn), अरातिं निघ्नानः (*able to destroy* the enemy)।

(३) शतृ-प्रत्ययान्त शब्दोंके उत्तर स्त्रीलिङ्गमें ई होता है। ई परे शतृ प्रत्ययान्त भ्वादि (जिन धातुओंके भ्वादिगणीय धातुओंके ऐसे रूप होते हैं वे अर्थात् णिजन्त और चुरादिगणीय धातु भी) और दिवादिगणीय धातुओंके उत्तर नू-का आगम् होता है (शतुर्नुम् भूदिवादिभ्याम्) और तुदादिगणीय तथा आकारान्त अदादिगणीय धातुओंके उत्तर विकल्पसे नू-का आगम होता है (वा तुदादेः, अदादेरादन्तात्)। यथा, भ्वादि—गच्छत् गच्छन्ती, पश्यत् पश्यन्ती; णिजन्त—दर्शयत् दर्शयन्ती; चुरादि—भक्षयत् भक्षयन्ती; दिवादि—नृत्यत् नृत्यन्ती; नश्यत् नश्यन्ती; तुदादि—स्पृशत् स्पृशन्ती, स्पृशती; अदादि—यात् यान्ती, याती।

(४) शानच्-प्रत्ययान्त शब्दोंके उत्तर स्त्रीलिङ्गमें आ होता है। यथा, सेवमान सेवमाना, लज्जमान, लज्जमाना, दीप्यमान दीप्यमाना।

(५) शतृ-प्रत्ययान्त शब्दोंके रूप पुंलिङ्गमें धावत् शब्दके सदृश होते हैं केवल अभ्यस्त धातुके उत्तर शतृ करके निष्पन्न जाग्रत्, शासत्, ददत्, दधत्, बिभ्रत्, जुह्वत्, बिभ्यत् इत्यादि शब्दोंके रूप भूभृत् शब्दके तुल्य होते हैं। स्त्रीलिङ्गमें ईकारान्त होनेके कारण नदी शब्दके सदृश और नपुंसक लिंगमें भ्वादि और दिवादिगणीय धातुओंसे निष्पन्न शतृप्रत्ययान्त शब्दोंके रूप गच्छत् शब्दके तुल्य, तुदादिगणीय तथा दरिद्रा भिन्न आकारान्त अदादिगणीय धातुओंसे निष्पन्न शतृ प्रत्ययान्त शब्दोंके रूप इच्छत् शब्दके सदृश, अभ्यस्त धातुओंसे निष्पन्न शतृप्रत्ययान्त शब्दोंके रूप ददत् शब्दके तुल्य, और इनको छोड़कर और सब शतृप्रत्ययान्त शब्दोंके रूप भविष्यत् शब्दके तुल्य होते हैं, केवल प्रथमा और द्वितीयाके द्विवचनमें भविष्यतीके ऐसे होते हैं, भविष्यन्तीके ऐसे नहीं। शानच्प्रत्ययान्त शब्दोंके रूप पुंलिंगमें नर शब्दके सदृश, स्त्रीलिंगमें आकारान्त होनेके कारण लता शब्दके तुल्य और नपुंसक लिंगमें फल शब्दके सदृश होते हैं।

(६) यदि प्रधान तथा अप्रधान क्रियाओंके कार्य एक ही समयमें सम्पन्न होते हों तो अप्रधान क्रिया शतृ अथवा शानच् प्रत्ययसे बनती है। अंगरेज़ी Present participle का संस्कृत अनुवाद प्रायः शतृ अथवा शानच् प्रत्ययान्त पदसे किया जाता है। यथा, स नृत्यन् आगच्छति (He comes *dancing*), वानरं कम्पमानमपश्यम् (I saw the monkey *shivering*)।

## EXERCISE.

*Translation model* :—The girl ( बालिका ) went (अगच्छत्) *smiling* (हसन्ती)=बालिका हसन्ती अगच्छत्। He saw the *weeping* woman=स रुदतीं नारीं ददर्श। *Are* you not *ashamed to censure* me in this way? एवं तिरस्कुर्वन् मां न लज्जसे? *While running* (धावन्) he fell down on the ground=स धावन् भूमौ अपतत्। *While thinking* thus, the night passed away=एवं चिन्तयतस्तस्य निशा अतिचक्रमे। *When* he *was going* home, he saw a snake=गृहं गच्छन् स सर्पमेकमपश्यत्। *As*, I *was playing* with him, I asked him=तेन सह क्रीडन्नहं तमपृच्छम्।

*Translate into Sanskrit* :—He reads walking. She went away weeping. We saw him going home. Ram will give five rupees to the man who is begging some money. I saw the thief *enter* ( प्र+विश् ) the room. A stag while drinking in the tank saw his shadow in the water. One day while going to school, I saw a poor boy in the street. Have you heard me sing? The crow saw from a distance the fowler to come towards them. The poor beggar sat on the ground shivering with cold. They are plucking flowers while going along the road. The jackal roaming at will near the precincts of the town, fell into an indigo pot.

### क्वसु और कानच् (Suffixes forming Sanskrit perfect participles)।

३८। "(लिटः) क्वसुश्च।" अतीतकालमें धातुके उत्तर परस्मैपदमें क्वसु होता है; क् उ इत्, वस् रहता है।

३९। लिट्के उत्तमपुरुषके द्विवचनमें जो सब कार्य होते हैं क्वसु होनेपर धातु इट् भिन्न वे ही सब कार्य प्राप्त होते हैं। यथा, श्रु शुश्रुवस् (*having heard*), विद् विविद्वस्, मृद् ममृद्वस्, स्तु तुष्टुवस्, भू बभूवस्, कृ चकृवस्।

४०। "वस्वेकाजाद् घसाम्।" क्वसु होनेसे घस्, इण्, अद् तथा आकारान्त धातुओंके उत्तर इट् होता है (१)। यथा, घस् जक्षिवस्, इ ईयिवस्, आदिवान्, स्था तस्थिवस्, दा ददिवस्, पा पपिवस्।

४१। अभ्यस्त कार्य होनेपर जो सब धातु एकस्वर विशिष्ट रहते हैं क्वसु प्रत्ययसे परे इन सब धातुओंके उत्तर इट् होता है। यथा, पच् पेचिवस्, सद् सेदिवस्, अद् आदिवस्, पत् पेतिवस्, वच् ऊचिवस्, वस् ऊषिवस्, यज् ईजिवस्।

४२। "विभाषा गम्हन् विद्दश् विशाम्।" क्वसु प्रत्यय होनेसे गम्, हन्, विद्, दृश्, तथा विश् धातुके उत्तर विकल्पसे इट् होता है। यथा, गम् जग्मिवस्, जगन्वस्; हन् जघ्निवस्, जघन्वस्; विश् विविशिवस्, विविश्वस्; दृश् ददृशिवस्, ददृश्वस्; विद् विविदिवस्, विविद्वस्।

४३। "लिटः कानज्वा।" अतीतकालमें धातुके उत्तर आत्मनेपदमें कानच् होता है; क् च् इत् आन रहता है।

४४। कानच् होनेसे धातु लिट्की आते-विभक्तिका सब कार्य प्राप्त होता है। यथा, युध् युयुधान, रुच् रुरुचान, वन्द् ववन्दान, शिक्ष् शिशिक्षाण, व्यथ् विव्यथान, सह् सेहान, कृ चक्राण, वच् ऊचान।

४५। क्वसु और कानच् प्रत्ययोंसे निष्पन्न शब्द विशेषण होते हैं इसलिए वे विशेष्यके लिङ्ग विभक्ति और वचन को प्राप्त होते हैं। यथा, शुश्रुवान् पुरुषः, शुश्रुवांसं पुरुषम्, शुश्रुवुषा पुरुषेण; विविदुषी कन्या, विविदुषीं कन्याम्, विविदुष्या कन्यया; पेतिवत् पत्रम्, पेतुषा पत्रेण इत्यादि।

---

(१) ऋ धातुके उत्तर भी होता है। यथा, ऋ+क्वसु=आरिवस।

स्यतृ और स्यमान (Suffixes forming Sanskrit Future participles)।

४६। "तौ (शतृशानचौ) सत्; लृटः सद्वा।" भविष्यत्-कालमें परस्मैपदी धातुके उत्तर कर्त्तृवाच्यमें स्यतृ होता है; ऋ इत, स्यत् रहता है।

४७। लृट् विभक्तिमें गुण, इट् प्रभृति जो सब कार्य होते हैं स्यतृ प्रत्यय परे रहनेसे वे ही सब कार्य होते हैं। यथा, भू भविष्यत् (*going to happen* or *about to happen*). गम् गमिष्यत् (*about to go*), श्रु श्रोष्यत्, जि जेष्यत्, या यास्यत्, स्था स्थास्यत्, पा पास्यत्, दृश् द्रक्ष्यत्, हन् हनिष्यत्, मृ मरिष्यत्, पत् पतिष्यत्, कारि कारयिष्यत्, दर्शि दर्शयिष्यत्, योजि योजयिष्यत्।

४८। "तौ सत्; लृटः सद्वा।" भविष्यत्कालमें आत्मनेपदी धातुके उत्तर कर्त्तृवाच्यमें स्यमान होता है। स्यमान परे रहनेसे भी लृट् विभक्तिके सब कार्य होते हैं। यथा, सेव् सेविष्यमाण, वृत् वर्त्तिष्यमाण, व्यथ् व्यथिष्यमाण, जन् जनिष्यमाण, पद् पत्स्यमान, सह् सहिष्यमाण।

४९। भविष्यत्कालमें उभयपदी धातुके उत्तर कर्त्तृवाच्यमें स्यतृ और स्यमान दोनों होते हैं। यथा, स्तु स्तोष्यत्, स्तोष्यमाण; दा दास्यत्, दास्यमान; धा धास्यत्, धास्यमान; ग्रह् ग्रहीष्यत्, ग्रहीष्यमाण; कृ करिष्यत्, करिष्यमाण।

५०। भविष्यत्कालमें धातुके उत्तर कर्मवाच्यमें स्यमान होता है। यथा, ज्ञा ज्ञापिष्यमाण-ज्ञास्यमान, श्रु श्राविष्यमाण-श्रोष्यमाण, कृ कारिष्यमाण-करिष्यमाण, दृश् दर्शिष्यमाण-द्रक्ष्यमाण, दह् धक्ष्यमाण, वच् वक्ष्यमाण।

५१। स्यतृ तथा स्यमान प्रत्ययोंसे निष्पन्न शब्द विशेषण होते हैं, इसलिए वे विशेष्यके लिङ्ग विभक्ति और वचनको प्राप्त

होते हैं। यथा, गमिष्यन् पुरुषः, गमिष्यन्तौ पुरुषौ, गमिष्यन्तः पुरुषाः, गमिष्यन्तं पुरुषम्, गमिष्यता पुरुषेण; जनिष्यमाणा कन्या, जनिष्यमाणां कन्याम्, जनिष्यमाणया कन्यया; पतिष्यत् पत्रम्, पतिष्यता पत्रेण, पतिष्यतः पत्रस्य इत्यादि। करिष्यमाणं कर्म, करिष्यमाणे कर्मणी, करिष्यमाणानि कर्माणि, करिष्यमाणेन कर्मणा, करिष्यमाणात् कर्मणः, करिष्यमाणे कर्मणि; वक्ष्यमाणं वचनम्, वक्ष्यमाणेन वचनेन, वक्ष्यमाणात् वचनात्, वक्ष्यमाणस्य वचनस्य, वक्ष्यमाणेषु वचनेषु इत्यादि।

Note :—स्यमान प्रत्ययान्त शब्दसे कभी कभी इच्छा वा अभिप्राय समझा जाता है। यथा, स वेदमध्येष्यमाणये गुरुगृहं गच्छति (He is going to his preceptor's house *for the purpose of studying* the Vedas), करिष्यमाणः सशरं शरासनम् (*Resolved* to put arrows on the bow).

## तुमुन् (चतुम्) Sanskrit Infinitive Suffix.

५२। "तादर्थ्येचतुम, समानकर्त्तृकेषु तुमुन्।" यदि दो क्रियाओंमें एक कर्त्ता हो तो दो क्रियाओंके मध्यमें निमित्तार्थ-बोधक धातुके उत्तर तुमुन् होता है (१) उन् इत्, तुम् रहता है। पाणिनिके अनुसार तुमुन् ही है।

---

(१) इच्छार्थक धातुका अथवा निमित्तार्थबोधक धातुका यदि एक ही कर्त्ता हो तो निमित्तार्थबोधक धातुके उत्तर तुमुन् होता है। पाणिनि तथा संक्षिप्तसारके अनुसार यह एक कर्त्तृकत्व नियम केवल इच्छार्थक धातुके प्रयोगमें ही लगता है। यथा, भोक्तुमिच्छामि। यहाँ भोक्तुम् तथा इच्छामि इन दोनों क्रियाओंका कर्त्ता एक अहम् ही है, इसलिये भुज् धातुके उत्तर तुमुन् हुआ है। किन्तु देवदत्तः पुत्रः भोक्तुमिच्छति यह ठीक नहीं है, कारण यहाँ "इच्छति" का कर्त्ता देवदत्त है और भोक्तुम् का कर्त्ता पुत्र है, इसलिये यहाँ भोक्तुम् नहीं होता। इनके मतमें इच्छार्थक धातुका प्रयोग न रहनेसे दोनों क्रियाओंका कर्त्ता एक न होने पर भी निमित्तार्थबोधक धातुके उत्तर तुमुन् हो सकता है। यथा, राजानं भोक्तुं मापान् हरति,

